## 2. ON UNIVERSAL BLINDNESS

केहि समुझावौं सब जग अन्धा ॥ टे ॥

इक दुइ होयँ उन्हैं समुझावौं
सबहि भुलाने पेटके धन्धा
पानी घोड़ पवन असवरवा,
ढरकि परै जस ओसक बुन्दा ॥ १ ॥

गहिरी नदी अगम बहै धरवा,
खेवन-हार के पड़िगा फन्दा ।
घर की वस्तु नजर नहिं आवत,
दियना बारि के ढूँढत अन्धा ॥ २ ॥

लागी आगि सबै बन जरिगा,
बिन गुरुज्ञान भटकिगा बन्दा ।
कहै कबीर सुनो भाई साधो,
जाय लिङ्गोटी झारि के बन्दा ॥ ३ ॥

## (२) अनुवाद.

(मैं) किसको समझाऊँ? सारा जग अन्धा है। एक दो हों तो उनको समझाऊँ। सभी पेटके धन्धेमें फँसे हुए हैं। पानीरूपी घोड़ा पवन सवार होनेके कारण ओसकी बूँदके रूपमें तुरन्त गिर पड़ता है। गहरी नदीमें अगम धार बहने के कारण खेनेवालेको धोका होगया है। घरकी वस्तु नजर नहीं आती; पर अन्धा दिया जलाकर ढूंढ रहा है। आग लगी, सारा बन जल गया। गुरु-ज्ञानके बिना मनुष्य भटक गया है। कबीर कहते हैं, हे साधो, बन्दा लङ्गोट झाड़कर जाता है।

## 3. THE SLEEP OF IGNORANCE

मुसाफिर सोता है बेहोस ।
नैन में भरा नींद का रोस ॥ टे ॥

पूँजी पास बहुत तू लाया ।
इस नगरी में जब तू आया ।
कहीं न ठग ले जावे, खोंस ॥ १ ॥

जिस कारज को जो तू आया ।
सौदा वह कछु कर ना पाया ।
यही बड़ा अफ़सोस ॥ २ ॥

झूंठे सुख की निंदिया सोया ।
विना विचार माल सब खोया ।
दीजै सबको दोस ॥ ३ ॥

कृष्णानन्द जान लो हरिको ।
जाना है जो अपने घर को ।
प्रभुपद कर सन्तोस ॥ ४ ॥

## (३) अनुवाद.

मुसाफिर, तू बेहोश सोता है । ( तेरे ) नयन में नींद का जोश भरा है । जब तू इस नगरी में आया, तब ( अपने ) पास बहुत पूँजी लाया । उसे कछौंटे में खोंस ले, ऐसा न हो कि ठग उसे लूट ले जाय । जिस कार्य के लिये तू आया, वह सौदा कुछ नहीं कर पाया, यही बड़ा अफ़सोस है । तू झूठे सुख की नींद में सो गया । तूने बिना विचार सब माल खो दिया, ( फिर ) तू सब को दोष देता है। कृष्णानन्द कहते हैं— अगर अपने घर को जाना है, तो प्रभु हरि को जानकर उनके पदमें सन्तोष कर ले

## 4. PHILOSOPHICAL AFFLATUS TO SPIRITUAL LIFE.

केशव कहि न जाय का कहिए ? ॥ टे ॥
देखत तव रचना विचित्र अति
समुझि मनहिं मन रहिए ॥ १ ॥

सून्य भीति पर चित्र रङ्ग नहिं,
कर बिनु लिखा चितेरे
धोए मिटइ न मरइ भीति,
दुख पाइय यहि तनु हेरे ॥ २ ॥

रबि-कर-नीर बसइ अति दारुन
मकर रूप तेहि मांहीं
बदन-हीन सो ग्रसइ चराचर
पान करन जे जाहीं ॥ ३ ॥

कोउ कह सत्य झूठ कह कोऊ
जुगल प्रबल करि मानै
तुलसिदास परिहरै तीनि भ्रम
जो आपहिं पहिचानै ॥ ४ ॥

## (४) अनुवाद.

हे केशव, कहा नहीं जाता । क्या कहा जाय? तुम्हारी अति विचित्र रचना को देखकर मन ही मन समझ कर रहना पड़ता है । कर-हीन चितेरे ने शून्य भीत पर रङ्ग के बिना चित्र लिखा है, जो धोने से भी नहीं मिटता । ( फिर भी ) भीति नहीं मरती । इस तन को देखने से दुख प्राप्त होता है । रविकरनीर में अति दारुण मकररूप बसता है । वह मकर मुख-हीन होने पर भी चराचर में से जो कोई ( जल ) पीने जाता है, उसको खा लेता है । ( इस संसार को ) कोई सत्य कहता है, कोई असत्य कहता है । कोई सत्या-सत्य दोनों ही को तुल्यबल मानता है । तुलसीदास कहते हैं, कि जो अपने को पहिचानता है, वही तीनों भ्रमों को छोड़ सकता है ।

## 5. CONTRADICTIONS OF DESERT AND FRUIT.

ऊधो धनि तुम्हरो बेवहार ॥ टे ॥

धनि वै ठाकुर धनि वै सेवक,
धनि तुम वर्तन-हार ॥ १ ॥

आम कटावत बबुर लगावत,
चन्दन झोंकत भार ॥ २ ॥

चोर बसावत साह भगावत,
चुगलनि कौं एतबार ॥ ३ ॥

समुझि न परति तिहारी ऊधो,
हम ब्रजनारि गँवार ॥ ४ ॥

सूरदास धनि तुम्हरि कचेरी,
अंधाधुंध दरबार ॥ ५ ॥

## (५) अनुवाद.

हे ऊधव, तुम्हारा व्यवहार धन्य है। वह स्वामी धन्य है! वह सेवक धन्य है! वर्तनेवाले तुमभी धन्य हो! ( तुम ) आम कटाते हो, बबूल लगाते हो और चन्दन को भाड़ में झोंकते हो। चोर को बसाते हो। साह को भगाते हो और चुगलखोरों का विश्वास करते हो। हे ऊधो! हम ग्रामीण ब्रज-स्त्रियाँ हैं, तुम्हारी विद्या ( कथनी, करनी, रहनी,) हमारी समझ में नहीं आती है। सूरदास कहते हैं, तुम्हारी कचहरी धन्य है, जहाँ दरबार अंधाधुंध लग रहा है।

## 6. GOD IMPLORED FOR DELIVERANCE FROM APPEARANCE AND SIN

कीजै प्रभु अपने बिरद की लाज ॥ टे ॥

महा-पतित कबहूँ नहिं आयौं,
नैकु तिहारे काज ॥ १ ॥

माया सबल धाम धन बनिता,
बाँध्यौ हौं इहिं साज ॥ २ ॥

देखत सुनत सबै जानत हौं,
तऊ न आयौं बाज ॥ ३ ॥

कहियत पतित बहुत तुम तारे,
स्रवननि सुनी अवाज ॥ ४ ॥

दइ न जात केवट-उतराई,
चाहत चढ़्यौ जहाज ॥ ५ ॥

नई न करन कहत प्रभु तुम हौ,
सदा गरीब निवाज ॥ ६ ॥

लीजै पार उतारि सूर कौं
महाराज ब्रजराज ॥ ७ ॥

## (६) अनुवाद.

प्रभु, अपने विरद की लाज रखिये। मैं ऐसा महापतित हूँ कि तनिक भी तुह्मारे काम नहीं आया। इस धाम, धन और वनिता रूप सबल माया की सजावट में अपने को बाँध लिया है। देखता हूँ, सुनता हूँ, सब कुछ जानता हूँ। फिर भी उससे दूर नहीं हुआ। कहा जाता है कि तुमने बहुत पतितों को तारा है। ( मैंने भी ) अपने कानोंसे ऐसी वाणी सुनी है। जहाज़ पर चढ़ना चाहता हूँ; पर केवट की उतराई नहीं दी जाती। मैं आपसे कोई नई चीज़ करने के लिये नहीं कहता हूँ। हे प्रभु! तुम सदा गरीबों पर कृपा करनेवाले हो। हे महाराज ब्रजराज! सूरदासको पार उतार लीजिये।

## 7. WE MUST BE BEHOLDEN TO OUR VERY SINS FOR THE VISION OF GOD

शङ्कर रामरूप अनुरागे।
नयन पञ्चदश अतिप्रिय लागे ॥ १ ॥

निरखि रामछवि विधि हरषाने।
आठहिं नयन जानि पछिताने ॥ २ ॥

सुरसेनप उर बहुत उछाहू।
विधि तें डेवढ़ लोचन लाहू ॥ ३ ॥

रामहिं चितव सुरेस सुजाना।
गौतम शाप परमहित माना ॥ ४ ॥

देव सकल सुरपतिहि सिहाहीं।
आजु पुरन्दर सम कोउ नाहीं ॥ ५ ॥

## (७) अनुवाद.

---

शङ्करजी रामरूपमें अनुरक्त हुए, और उन्हें अपने पन्द्रह नयन अतिप्रिय लगे। राम की छवि देखकर ब्रह्मदेव हर्षित हुए और अपने आठ ही नयन जान कर पछताये। षड़ानन को अपने हृदय में बहुत उत्साह हुआ क्योंकि उन्होंने ब्रह्मदेव से ड्योढ़े नयनों का लाभ उठाया। चतुर इन्द्र ने राम को देखकर गौतम ऋषि के शाप को परम हितकारी मान। देवगण इन्द्र की बड़ाई करने लगे कि आज पुरंदर के समान कोई नहीं।

## 8. TULSIDAS ON THE EFFECTS OF OLD AGE.

ममता तू न गई मेरे मन तें ॥ टे ॥
पाके केस जनमके साथी,
लाज गई लोकन ते ॥ १ ॥
तन थाके, कर कम्पन लागे,
ज्योति गई नयनन तें ॥ २ ॥
सरवन वचन न सुनत काहु के,
बल गये सब इन्द्रिन तें ॥ ३ ॥
टूटे दसन वचन नहिं आवत,
सोभा गई मुखन तें ॥ ४ ॥
कफ पित बात कण्ठ पर बैठे,
सुतहि बुलावत कर तें ॥ ५ ॥
भाइ बन्धु सब परम पियारे,
नारि निकारत घर तें ॥ ६ ॥
जैसे शशिमण्डल बिच स्याही,
छुटै न कोटि जतन तें ॥ ७ ॥
तुलसिदास बलि जाउँ चरन तें,
लोभ पराए धन तें ॥ ८ ॥

## (८) अनुवाद

ममता ! तू मेरे मन से नहीं गई। जन्म के साथी मेरे केश पक गए। लोगों से मेरी लज्जा चली गई। तन थक गया। हाथ काँपने लगे। नेत्रों से ज्योति निकल गई। श्रवण किसी के वचन नहीं सुनते। इन्द्रियों का बल चला गया। दाँत टूट गये। कफ़, पित्त, और वात कण्ठ पर बैठ गए हैं। सुत को हाथ से बुलाता हूँ। परम प्यारे भाई, बन्धुजन और नारी घर से निकाल रहे हैं। जैसे शशिमण्डल की स्याही कोटि यत्न से भी नहीं छूटती (उसी प्रकार ममता मेरे मन से अब भी नहीं गई)। तुलसीदास तुम्हारे उन चरणों की बलि जाता है, जो विषयों के लोभ को परास्त करते हैं।

## 9. SURDAS ON THE RAVAGES OF DEATH.

जा दिन मन-पंछी उड़ि जैहै ॥ टे ॥
ता दिन तेरे तन-तरुवर के,
सबै पात झर जैहैं ॥ १ ॥
या देही कौ गरब न करिए,
स्यार काग गिध खैहैं ॥ २ ॥
तीननि में तन के विष्ठा कृमि,
कै ह्वै खाक उड़ै हैं ॥ ३ ॥
कँह वह नीर, कहाँ वह सोभा,
कहँ रँग-रूप दिखै हैं ॥ ४ ॥
जिन लोगन सों नेह करत हौ,
तेई देखि घिनै हैं ॥ ५ ॥
घरके कहत सबारे काढ़ौ,
भूत होइ धरि खैहैं ॥ ६ ॥
जिन पुत्रन्हि बहुत प्रतिपाल्यो,
देवी देव मनैहैं ॥ ७ ॥
तेई लै खोपरी बांस दै
सीस फोरि बिखरैहैं ॥ ८ ॥
अजहूँ मूढ़ करहु सतसंगति,
सन्तन में कछु पैहैं ॥ ९ ॥
नर-बपु धारि भजत नहिं हरि कौं,
जम की मार सो खैहैं ॥१०॥
सूरदास भगवन्त भजन बिनु,
बृथा सुजनम गँवैहैं ॥११॥

## (९) अनुवाद.

जिस दिन मन रूपी पक्षी उड़ जायगा, उस दिन तेरे तनरूपी तरुवर के सभी पत्ते झड़ जायँगे । इस देह का गर्व न कर । इसको सियार, काग, और गिद्ध खायेंगे । तन की तीन गतियाँ, (१) विष्ठा बनना, (२, कृमि होना और (३) खाक उड़ना इन में से एक को तू, अवश्य प्राप्त होगा । कहाँ वह नीर, कहाँ वह शोभा और कहाँ वे रूपरंग दिखाई देंगे ? जिन लोगोंसे स्नेह करता है, वे ही तुझको देखकर घृणा करेंगे। घर के लोग कहेंगे कि शीघ्र बाहर निकालो नहीं तो भूत होकर पकड़ लेगा और खा लेगा । देवी देवों की मनौती करके जिन पुत्रों का बहुत प्रतिपालन किया, वे ही ( पुत्र ) बांस लेकर खोपड़ी पर मारेंगे और शीश को फोड़कर बिखरा देंगे । ऐ मूढ़ ! अब भी सत-संगति कर । सन्तों में तू कुछ पा जायगा । नर का शरीर धारण कर हरि को नहीं भजेगा, तो तू यम की मार खाएगा । सूरदास कहते हैं, कि भगवान के भजन के बिना तू सुजन्म को व्यर्थ ही गँवा देगा ।

## 10. ON THE VANITY OF HUMAN LIFE.

क्या तन माँजता रे,
इक दिन मिट्टी में मिल जाना ॥ टे ॥

छैला बन कर फिरै बाग में,
धर पगड़ी में फूल ।
लगा झपेटा काल का,
जाय चौकड़ी भूल ॥ १ ॥

जब लगि तेल दिया में बाती,
जगमग जगमग होय ।
चुक गया तेल बिनस गई बाती
ले चल ले चल होय ॥ २ ॥

घर की तिरिया झिरझिर रोवै,
बिछुड़ि गई मेरी जोड़ी ।
प्रभुदास तब उठि यों बोलै,
जिन जोड़ी तिन तोड़ी ॥ ३ ॥

## (१०) अनुवाद.

रे! (तू) तन क्या माँजता है? एक दिन मिट्टी में मिल जाना है। पगड़ी में फूल धर के रंगीला बनकर बाग़ में फिरता है। जब कालका झपेटा लगता है, तब (तू) चौकड़ी भूल जाता है। जबतक दीपक में तेल और बत्ती हैं, तबतक वह जगमग जगमग करता है। जब तेल चुक जाता है और बत्ती विनष्ट हो जाती है, तब उसके लिये "ले चल ले चल" होती है। घर की स्त्री झिरझिर रोती है, कि मेरी जोड़ी बिछुड़ गई। तब प्रभुदास उठकर इस प्रकार बोलते हैं कि जिसने जोड़ी जोड़ दी, उसी ने तोड़ दी।

## 11. THOSE WHO HAVE GONE NEITHER RETURN NOR SEND ANY MESSAGE.

बहुरि नहिं आवना या देस ॥ टे ॥
जो जो गए बहुरि नहिं आए,
पठवत नाहिं सँदेस ॥ १ ॥
सुर नर मुनि अरु पीर औलिया,
देवी देव गनेस ॥ २ ॥
धरि धरि जनम सबै भरमे हैं
ब्रह्मा विष्णु महेस ॥ ३ ॥
जोगी जङ्गम औ संन्यासी,
दीगम्बर दरवेस ॥ ४ ॥
चुण्डित, मुण्डित पण्डित लोई,
सरग रसातल सेस ॥ ५ ॥
ज्ञानी, गुनी, चतुर अरु कविता,
राजा रंक नरेस ॥ ६ ॥
कोइ राम कोइ रहिम बखानै,
कोइ कहै आदेस ॥ ७ ॥
नाना भेष बनाय सबै मिलि,
ढूंढ़ि फिरे चहुँदेस ॥ ८ ॥
कहै कबीर अन्त ना पैहो,
बिन सतगुरु उपदेस ॥ ९ ॥

## (११) अनुवाद.

इस देश में फिर आना नहीं है। जो गये हैं फिर नहीं आये। सन्देश भी नहीं भेजते। सुर, नर, मुनि, पीर, औलिया, देवी, देव, गणेश, ब्रह्मा, विष्णु और महेश सभी जन्म धर धरकर भटके हैं। योगी, जंगम और संन्यासी, दिगम्बर, दरवेश, चुण्डित, मुण्डित, और पण्डित लोग, स्वर्ग, रसातल, इत्यादि लोकों के रहने वाले, ज्ञानी, गुणी, कवि, और चतुर, लोग राजा, रंक और नरेश (सभी भटके हैं)। कोई राम, कोई रहीम बखानते हैं और कोई आदेश कहते हैं। नाना भेष बनाकर सभी चारों दिशाओं में ढूँढ़ते फिरते हैं। कबीर कहते हैं - कि बिना सद्गुरु-उपदेश के अन्त नहीं पाओगे।

## 12. ON THE EVIL PROCESS OF METEMPSYCHOSIS.

दिवाने मन, भजन बिना दुख पैहौ ॥ टे ॥

पहिला जनम भूत का पै हौ, सात जनम पछितैहौ ।
काँटा पर का पानी पैहौ, प्यासन ही मरि जैहौ ॥ १ ॥

दूजा जनम सुवा का पैहौ, बाग बसेरा लैहौ ।
टूटे पंख बाज मँडराने, अधफड़ प्रान गँवैहौ ॥ २ ॥

बाजीगर के बानर होइ हौ, लकड़िन नाच नचैहौ ।
ऊँच नीच से हाथ पसरि हौ, माँगे भीख न पैहौ ॥ ३ ॥

तेली के घर बैला होइहौ, आँखिन ढाँपि ढँपैहौ ।
कोस पचास घरै माँ चलिहौ, बाहर होन न पैहौ ॥ ४ ॥

पँचवाँ जनम ऊँट का पैहौ, बिन तोलन बोझ लदैहौ ।
बैठे से तो उठन न पैहौ, खुरच खुरच मरि जैहौ ॥ ५ ॥

धोबी के घर गदहा होइहौ, कटी घास नहिं पैहौ ।
लादी लादि आपु चढ़ि बैठे, लै घाटे पहुँचैहौ ॥ ६ ॥

पंछिन माँ तो कौवा होइहौ, करर करर गुहरैहौ ।
उड़ि के जाय बैठि मैले थल, गहिरे चोंच लगैहौ ॥ ७ ॥

सत्तनाम की हेर न करिहौ, मन ही मन पछितैहौ ।
कहै कबीर सुनो भइ साधो, नरक नसेनी पैहौ ॥ ८ ॥

## (१२) अनुवाद.

ए पागल मन! भजन के बिना दुख पाओगे। पहिला जन्म भूत का पाओगे और सात जन्मों तक पछताओगे। वहाँ केवल काँटे पर का पानी पाओगे, जिससे प्यासे ही मर जाओगे। दूसरा जन्म सुए का पाओगे और बागमें बसेरा लोगे। बाज़ के मँडराने पर पंख टूट जाने से आधे में ही फड़फड़ाकर प्राण गँवा दोगे। बाजीगर के बन्दर होगे, लकड़ियों से नाच नचाये जाओगे। ऊँच नीच के सामने हाथ पसारोगे और माँगने पर भी भीख नहीं पाओगे। तेली के घर बैल बनोगे और आँखों को ढाँप से ढँपाओगे। घर में ही पचास कोस चलोगे; लेकिन बाहर नहीं होने पाओगे। पाँचवाँ जन्म ऊँट का पाओगे, बिना तौल बोझ (अपने ऊपर) लदाओगे, बैठकर उठ नहीं पाओगे और खुरच खुरच कर मर जाओगे। धोबी के घर का गदहा होगे, वहाँ रूखी घास भी नहीं पाओगे; लादी लादकर स्वयं भी लादीपर बैठने वाले धोबी को लेकर घाट पर पहुंचाओगे। पक्षियों में कौवा होगे और करर करर चिल्लाओगे, उड़कर मैले स्थल पर जाकर बैठोगे और चोंच को बहुत गहरी घुसाओगे। कबीर कहते हैं, हे साधो, सतनाम की खोज नहीं करोगे तो, मन ही मन पछताओगे और (अन्त में) नरक की नसेनी पाओगे।

## 13. HELPLESSNESS IN LIFE'S EXPERIENCE.

करम गति टारै नाहिं टरी ॥ टेक ॥

मुनि वसिष्ठ से पण्डित ज्ञानि,
सोधि के लगन धरी ।
सीता हरन मरन दसरथ को,
वन में बिपति परी ॥ १ ॥

कहँ वह फन्द कहाँ वह पारधि,
कहँ वह मिरग चरी ।
कोटि गाय नित पुन्य करत नृग,
गिरगिट-जोन परी ॥ २ ॥

पाण्डव जिनके आप सारथी,
तिन पर विपति परी ।
कहत कबीर सुनो भाइ साधो,
होनी होके रही ॥ ३ ॥

## (१३) अनुवाद.

---

कर्म की गति टालने से भी नहीं टलती। मुनि वशिष्ठ सदृश ज्ञानी पण्डित ने शोध कर लग्न रक्खी थी; फिर भी सीता का हरण और दशरथ का मरण हुआ और वन में विपत्ति पड़ी। कहाँ वह फन्दा था, कहाँ वह पारधि था और कहाँ वह मृग चरता था। नित्य कोटि गायों का दान करने वाले नृग को गिरगिट की योनि मिली। जिन पाण्डवों के आप ( कृष्ण ) ही सारथी थे, उन पर विपत्ति पड़ी। कबीर कहते हैं, कि होनि होके ही रहती है।

## 14. SPIRITUAL LIFE AS ALONE CAPABLE OF SAVING ONE FROM HELPLESS SUBMISSION TO DEATH.

रे मन जनम अकारथ जात ॥ टे ॥
बिछुरे मिलन बहुरि नहिं होवे,
ज्यों तरुवर के पात ॥ १ ॥

सन्निपात कफ कण्ठ निरोधी,
रसना टूटी जात ।
प्रान लिए जम जात, मूढ़मति
देखत जननी तात ॥ २ ॥

छिन इक माहिँ कोटि जुग बीतत,
फेरि नरक की बात ।
यह जग प्रीति सुआ सेमर की,
चाखत ही उड़ि जात ॥ ३ ॥

जम के फन्द नाहिं पड़ु बौरे,
चरनन चित्त लगात ।
कहत सूर विरथा यह देही
अन्तर क्यों इतरात ॥ ४ ॥

## (१४) अनुवाद.

रे मन ! जन्म बेकार जा रहा है। बिछुड़ने पर तरुवर की पत्तियों की तरह फिर मिलन नहीं होगा। सन्निपात में कफ़ कण्ठ-निरोध करता है। रसना रुक जाती है। यम प्राण लेकर जाता है। माता-पिता मूढ़मति होकर देखते हैं। एक क्षण कोटि युगों के समान व्यतीत होता है। जग के लिये तेरी यह प्रीति सेमर के लिये सुग्गे की प्रीति की तरह है। चोंच लगाते ही तूल उड़ जाता है। रे बावले, यम के फन्दे में मत पड़। चरणों में चित्त लगाता रह। सूर कहते हैं, कि यह देह बेकार है। तू हृदय में इतना घमण्ड क्यों करता है ?

## 15. THE LOVE OF GOD AS THE ONLY WAY OF ESCAPE FROM LIFE'S MISERIES.

रे दिल गाफ़िल गफ़लत मत कर
एक दिना जम आवेगा ॥ टे ॥

सौदा करने या जग आया,
पूँजी लाया, मूल गँवाया,
प्रेमनगर का अन्त न पाया,
ज्यों आया त्यों जावेगा ॥ १ ॥

सुन मेरे साजन, सुन मेरे मीता,
या जीवन में क्या क्या कीता,
सिर पाहन का बोझा लीता,
आगे कौन छुड़ावेगा ॥ २ ॥

परलि पार तेरा मीता खड़िया,
उस मिलने का ध्यान न धरिया,
टूटी नाव ऊपर जा बैठा,
गाफ़िल गोता खावेगा ॥ ३ ॥

दास कबीर कहै समुझाई,
अन्त समय तेरा कौन सहाई,
चला अकेला संग न कोई,
कीया अपना पावेगा ॥ ४ ॥

## (१५) अनुवाद.

रे गाफ़िल दिल, भूल मत कर। एक दिन यम आवेगा। तू इस जगमें पूँजी लेकर सौदा करने आया, लेकिन मूल गँवा दिया। प्रेमनगर का तूने अन्त नहीं पाया। तू जिस तरह आया, उसी तरह जाएगा! ऐ मेरे साजन, ऐ मेरे गुणी, सुन, इस जीवन में (तूने) क्या क्या किया? सिर पर पत्थर का बोझ ले लिया। तुझे आगे कौन छुड़ावेगा? उस पार तेरा मित्र खड़ा है। तूने उससे मिलने का ध्यान नहीं रक्खा। टूटी नाव के ऊपर जाकर बैठ गया, ऐ गाफ़िल, तू डूब जायगा। कबीरदास समझाकर कहते हैं, अन्त समय में तेरा सहायक कौन है? बिना किसी साथी के तू अकेला चला है। अपने किए का फल पाएगा।

## CHAPTER 2

# The Necessity Of Moral Preparation.

## 1. AVOIDANCE OF THE UNGODLY.

छाँड़ि मन हरि-विमुखन को संग ॥ टे ॥
जिनके संग कुबुधि उपजति है,
परत भजन में भंग ॥ १ ॥
कहा होत पय पान कराए,
विष नहिं तजत भुजंग ॥ २ ॥
कागहि कहा कपूर चुगाए,
स्वान न्हवाए गंग ॥ ३ ॥
खर को कहा अरगजा लेपन,
मरकट भूषन अंग ॥ ४ ॥
गज को कहा न्हवाए सरिता,
बहुरि खेह धरै अंग ॥ ५ ॥
पाहन पतित बान नहिं बेधत,
रीतो करत निषंग ॥ ६ ॥
सूरदास खल कारी कामरी,
चढ़त न दूजो रंग । ७ ॥

## (१) अनुवाद.

रे मन, जिन के संग से कुबुद्धि उपजती है और भजन में भंग पड़ता है, उन हरिविमुखों का संग छोड़ दे। भुजंग को दूध पिलाने से क्या लाभ? वह अपना विष नहीं छोड़ता। कौवे को कपूर चुगाने से क्या? कुत्ते को गंगा में नहलाने से क्या? गदहे को अरगजा-लेपन से क्या? बन्दर के अंगों पर भूषण पहिनाने से क्या? हाथी को सरिता में नहलाने से क्या? वह फिर अपने अंग पर धूल ही धारण करता है। बाण पतित पाषाण को नहीं बेधता (चाहे) निषंग खाली कर दिया जाय। सूरदास कहते हैं, कि खल काली कामरी है, उस पर दूसरा रंग नहीं चढ़ सकता।

## 2. I AM THE KING OF VICES; DESTROY MY EVIL PROPENSITIES. O' LORD!

---

अब मैं नाच्यों बहुत गुपाल ॥ टे ॥
काम क्रोध को पहिरि चोलना,
कण्ठ विषय की माल ॥ १ ॥

महामोह के नूपुर बाजत,
निन्दा शब्द रसाल।
भरम भऱ्यो मन भयो पखावज,
चलत कुसंगत चाल ॥ २ ॥

तृस्ना नाद करत घट भीतर,
नाना विधि दै ताल।
माया को कटि फेंटा बाँध्यो,
लोभ तिलक दै भाल ॥ ३ ॥

कोटि कला काँछि देखराई,
जल थल सुधि नहिं काल।
सूरदास की सबै अविद्या,
दूर करो नंदलाल ॥ ४ ॥

## (२) अनुवाद.

हे गोपाल, आज तक मैं बहुत नाच चुका। (मैंने) काम और क्रोध का चोला पहन कर गले में विषयों की माला डाल ली। महामोह के घुँघरू बज रहे हैं। निन्दा के रसीले शब्द उठते हैं। भ्रम से भरा हुआ मन रूपी पखावज बज रहा है। और बुरी संगत वालों की चाल चलता है। अन्तःकरण में तृष्णा अनेक प्रकार से ताल देकर नाद कर रही है। कमर में माया का फेंटा लपेटा है और भाल पर लोभ का तिलक दिया है। नट के अभिनय वेश में करोड़ों कलाएँ प्रदर्शित की हैं। जल, स्थल और काल की स्मृति नहीं रही। सूरदास कहते हैं, कि हे नन्दलाल, मेरी सब अविद्या दूर करो।

### 3. THE MEANING OF A KAFIR

सो काफ़िर जो बोलै काफ़
दिल अपणा नहिं राखै साफ़ ॥ १ ॥

साईं का फ़रमान न माने,
' कहाँ पीव ' ऐसा करि जानै ॥ २ ॥

मन आपणे में समझत नाहीं,
निरखत चलै आपणी छाहीं ॥ ३ ॥

जोर ज़ुल्म करि कुटुम्ब सूँ खाई
कपट कूड़ सब उस ही माहीं ॥ ४ ॥

जोर करै, मिसकीन सतावै,
दिल उसके में दरद न आवे ॥ ५ ॥

साईं को पहिचानै नाहीं
सो काफ़िर दोज़ख में जाहीं ॥ ६ ॥

## (३) अनुवाद.

---

काफ़िर वही है ' जो सब झूट है ', ऐसा कहता है। जो अपना हृदय शुद्ध नहीं रखता। स्वामी का आदेश नहीं मानता। ' ईश्वर कहाँ है ' ऐसा प्रश्न करना जानता है। अपने मन में विवेक नहीं करता। अपनी छाया की ओर दृष्टि रख कर चलता है। कुटुम्बियों पर ज़बरदस्ती कर उनका माल खाता है। कपट का कूड़ा सब उसी में भरा रहता है। जुल्म कर दीन दुखियों को पीड़ा पहुँचाता है। उसके हृदय में तनिक भी अनुकम्पा नहीं आती। स्वामी को वह नहीं पहचानता। ऐसा काफिर नरक में ही जायगा।

## 4. A SPIRITUAL FAKIR.

मन लागो यार फकीरी में ॥ टे ॥
जो सुख पावो राम भजन में,
सो सुख नाहिं अमीरी में ॥ १ ॥
भला बुरा सब को सुनि लीजै,
करि गुजरान गरीबी में ॥ २ ॥
प्रेमनगर में रहनि हमारी,
भलि बनि आई सबूरी में ॥ ३ ॥
हाथ में कूँडी, बगल में सोंटा,
चारों दिसा जगीरी में ॥ ४ ॥
आखिर यह तन खाक मिलेगा,
कहा फिरत मगरूरी में ॥ ५ ॥
कहत कबीर सुनो भाइ साधो,
साहब मिलै सबूरी में ॥ ६ ॥

## (४) अनुवाद.

हे प्यारे मन, तुम फ़क़ीरी में लगे रहो । तुम जो सुख रामभजन में पाओगे, वह सुख अमीरी में नहीं पाओगे । सब भला बुरा सुन लो । गरीबी में निर्वाह करो । प्रेमनगर में हमारी रहनी सब्र के कारण उन्नत हो रही है । हाथ में कूँडी बगल में सोटा लेने से चारों दिशाए जागीर में आती हैं । अभिमान क्यों करते हो ? अन्त में यह तन मिट्टी में ही मिल जायगा । कबीर कहते हैं, कि हे साधो, साहब सब्र से प्राप्त होता है ।

## 5. THE MORAL AND SPIRITUAL REQUIREMENTS OF BRAHMINHOOD.

ब्राह्मण सो जो ब्रह्म पिछानै।
बाहर जाता भीतर आनै ॥ १ ॥

पांचों बस करि, झूठ न भाखै,
दया जनेऊ अन्तर राखै ॥ २ ॥

आतमविद्या पढ़ै पढ़ावै,
परमातम में ध्यान लगावै ॥ ३ ॥

काम क्रोध मन लोभ न होई,
चरनदास कहै ब्राह्मण सोई ॥ ४ ।

## (५) अनुवाद.

ब्राह्मण वह है जो ब्रह्म को पहिचानता है। जो बाहर दौड़ने वाली पाँचों इन्द्रियों को वश में कर अन्दर लाता है। झूँठ नहीं बोलता। अंतःकरण में दया-रूपी जनेऊ पहनता है। आत्मविद्या स्वयं पढ़ता और अन्यों को पढ़ाता है। परमात्मा में ध्यान लगाता है। काम, क्रोध, मद और लोभ उस में नहीं होते। चरणदास कहते हैं, (जो इन सब गुणों से युक्त है) वही ब्राह्मण है।

## 6. FOLLOW THE SAINTS; FOR THEN YOU WILL SEE GOD EVERYWHERE.

---

विसर गई सब आप-पराई,
जब ते साधू संगत पाई ॥ १ ॥
ना कोउ बैरी नहि बेगाना,
सकल संग हमरी बनि आई ॥ २ ॥
जो प्रभु कीनो सो भल मानो,
यहै सुमति साधू ते पाई ॥ ३ ॥
सब में रम रहा प्रभु एकाकी,
पेखि पेखि नानक बिहँसाई ॥ ४ ॥

## (६) अनुवाद.

जब से साधु की संगति पाई, तब से सब आप-पर-भाव मिट गया। न कोई वैरी, न कोई पराया रहा। सत्संगत से हमारी सब पूर्ति हो गई। साधु से यही सुमति पाई कि प्रभु ने जो किया, वह भला मानो। एकाकी प्रभु सब में रम रहा है। नानक उसे देख देख हँस रहा है।

## 7. LEAVE AWAY THY FATHER AND MOTHER AND FOLLOW ME.

जाके प्रिय न राम-वैदेही ॥ टे ॥
तजिये ताहि कोटि बैरि सम
जद्यपि परम सनेही ॥ १ ॥

तजेउ पिता प्रह्लाद, विभीषन
बन्धु, भरत महतारी ।
बलि गुरु तजेउ नाह ब्रज बनितन्ह
भे जग-मंगलकारी ॥ २ ॥

नातो नेह राम के मनियत,
सुहृद सुसेव्य तहाँ लौं ।
अंजन कहा आँखि जेहि फूटइ,
बहुतक कहउँ कहाँ लौं ॥ ३ ॥

तुलसी सोइ आपनो सकल विधि,
पूज्य प्रान ते प्यारो ।
जासों होइ सनेह राम सों
एतो मतो हमारो ॥ ४ ॥

## (७) अनुवाद

जिसको राम और वैदेही प्रिय नहीं हैं, उसको कोटि वैरी के समान छोड़ देना चाहिए, चाहे वह परमस्नेही ही क्यों न हो। प्रह्लाद ने पिता को, विभीषण ने भाई को और भरत ने अपनी माता को छोड़ दिया। बलि ने अपने गुरु ( शुक्राचार्य ) और व्रज की स्त्रियों ने ( अपने ) पतियों को छोड़ दिया। ( तो भी ) जगत में मंगलकारी हुए। ( जब तक ) राम के स्नेह से नाता मानते हैं, तब तक ही वे सुहृद और सुसेव्य होते हैं। वह अंजन किस काम का है, जिस से आँखें फूट जाएँ। अधिक कहाँ तक कहूँ। तुलसीदास कहते हैं, कि वही सब प्रकार से अपना है, पूज्य है और प्राण से प्यारा है, जिसके द्वारा राम से स्नेह होता है, यही हमारा मत है।

## 8 HAND OVER TO GOD, UNSULLIED, THIS FINE VESTURE WHICH HE HAS SO SKILLFULLY WOVEN.

झीनी झीनी बीनी चदरिया ॥ टे ॥

काहे कै ताना काहे कै भरनी,
कौन तार से बीनी चदरिया ॥ १ ॥

इड़ा पिंगला ताना भरनी,
सुखमन तार से बीनी चदरिया ॥ २ ॥

आठ कँवल दल चरखा डोलै,
पाँच तत्व गुन तीनी चदरिया ॥ ३ ॥

साँइ को सियत मास दस लागे,
ठोंक ठोंक कै बीनी चदरिया ॥ ४ ॥

सो चादर सुर नर मुनि ओढ़ी,
ओढ़ि कै मैली कीनी चदरिया ॥ ५ ॥

दास कबीर जतन करि ओढ़ी,
ज्यों की त्यों धर दीनी चदरिया ॥ ६ ॥

## (८) अनुवाद.

चदरिया बहुत झीनी बुनी गई है। किस का ताना और किस की भरनी है? और किस तार से चदरिया बुनी गई है? इड़ा और पिंगला ताना और भरनी हैं। सुषुम्ना के तार से चदरिया बुनी गई है। अष्टकमल-समूह का चरखा डोलता है। पाँच तत्वों और तीन गुणों से यह चादर बनी हुई है। स्वामी को बुनने में दस मास लगे हैं। ठोंक ठोंक कर चादर बुनी। वह चादर सुर, नर, मुनि सब ने ओढ़ी। लेकिन सब ने ओढ़कर मैली कर दी। दास कबीर ने वही चादर सावधानी से ओढ़ी और ज्यों की त्यों धर दी।

## 9. THE CHARIOT OF SPIRITUAL VICTORY.

---

जेहि जय होइ सो स्यन्दन आना ॥ टे ॥
सौरज धीरज तेहि रथ चाका,
सत्य, सील दृढ़ ध्वजा पताका ॥ १ ।
बल बिबेक दम पर हित घोरे,
छमा कृपा समता रजु जोरे ॥ २ ॥
ईस भजन सारथी सुजाना,
विरति चर्म सन्तोप कृपाना ॥ ३ ॥
दान परसु, बुधि सक्ति प्रचण्डा,
वर विज्ञान कठिन कोदण्डा ॥ ४ ॥
अमल अचल मन त्रोण समाना,
सम जम नियम सिलीमुख नाना ॥ ५ ॥
कवच अभेद विप्र-गुरु-पूजा,
एहि सम विजय उपाय न दूजा ॥ ६ ॥

## (९) अनुवाद.

जिस से जय होगी वह रथ दूसरा है। शौर्य और धैर्य उस रथ के पहिये हैं। सत्य और शील दृढ़ ध्वजा और पताका हैं। वल, विवेक, दम और परोपकार घोड़े हैं। वे क्षमा, कृपा और समता की तीन लड़ी रस्सी से स्यन्दन में जुड़े हैं। ईश्वर का भजन चतुर सारथी है। विरक्ति ढाल है। सन्तोष कृपाण है। दान परशु है। बुद्धि प्रचण्ड शक्ति है। श्रेष्ठ विज्ञान कठिन कोदण्ड है। मल रहित और अचल मन तूणीर के समान है। शम, यम, नियम अनेक बाण हैं। विप्र और गुरु की पूजा अभेद्य कवच है। इसके समान विजय का उपाय अन्य कोई नहीं है।

## 10. ACTION AS THE CRADLE OF GOD.

करनी बिन कथनी इसी,
ज्यों ससि बिन रजनी।
बिन साहस ज्यों सूरमा,
भूषण बिन सजनी ॥ १ ॥

बाँझ झुलावै पालना,
बालक नहि माहीं ।
वस्तु बिहीना जानिए,
जहँ करनी नाहीं ॥ २ ॥

बहु डिम्भी करनी बिना,
कथि कथि कर मूए ।
सन्तो कथि करनी करी,
हरि के सम हूए ॥ ३ ॥

## (१०) अनुवाद.

---

क्रिया के बिना कथन इसी प्रकार है, जिस प्रकार चन्द्रमा के बिना रात्रि, हिम्मत के बिना वीर, अथवा अलंकार के बिना नारी होती है। क्रिया के बिना कथनी उसी प्रकार है, जिस प्रकार बालक के बिना पालना झुलाने वाली वन्ध्या। अति-दम्भी लोग कुछ किये बिना, कह कह कर मर गये; किन्तु संत लोग कथन के अनुसार आचरण कर हरि के समान हो गये।

## 11. THE LAMP OF JNANA.

चौपाईः—सात्विक श्रद्धा धेनु सुहाई ।
जो हरिकृपा हृदय बसि आई ॥
जप तप ब्रत जम नियम अपारा ।
जे श्रुति कह सुभ धर्म अचारा ॥
तेइ तृण हरित चरै जब गाई ।
भाव बच्छ सिसु पाइ पन्हाई ॥
परम धरममय पय दुहि भाई ।
अँवटै अनल अकाम बनाई ॥
तोष मरुत तब छमा जुड़ावै ।
धृति सम जावनु दही जमावै ॥
मुदिता मथै विचार मथानी ।
दम अधार रजु सत्य सुबानी ॥
तब मथि काढ़ि लेइ नवनीता ।
बिमल बिराग सुभग सुपुनीता ॥

( Contd. on p. 58 )

## (११) अनुवाद.

सात्विक श्रद्धा रूपी सुन्दर धेनु जब हरि की कृपा से हृदय में आ बसती है, तब अपार जप, तप, व्रत, यम, नियम और जो कुछ शुभ धर्म और आचार श्रुतियों ने कहे हैं, उस हरित तृण को वह चरती है और भावरूपी छोटे बछड़े को पाकर पन्हाती है। हे भाई, उस गाय से परम धर्म-मय दूध दुहकर अकामरूपी अनल पर अच्छी तरह औंटावे। जब तोषरूपी मरुत चले, क्षमा ठण्डा करे। फिर धृतिरूपी जामन छोड़कर दही जमावे। दम को आधार और सत्य सुवाणी को रज्जु बनाकर विचार रूपी मथानी से मुदिता (उस दही) को मथे। मथकर विमल सुभग सुपुनीत वैराग्य रूपी नवनीत निकाल ले।

( *Contd. on p. 55* )

( *Contd. from p. 52* )

दोहाः—जोग अगिनि करि प्रगट तब, कर्म सुभासुभ लाइ
बुद्धि सिरावै ज्ञान घृत, ममता मल जरि जाइ ॥
तब बिग्यान निरूपिणी, बुद्धि बिसद घृत पाइ ।
चित्त दिया भरि धरै दृढ़, समता दिअटि बनाइ ॥
तीन अवस्था तीन गुण, तेहि कपास ते काढ़ि ।
तूल तुरीअ सँवारि पुनि, बाती करै सुगाढ़ि ॥

सोरठाः— यहि विधि लेसै दीप,
तेज-रासि विज्ञानमय ।
जातहिं जासु समीप,
जरहिं मदादिक सलभ सब ॥

चौपाईः— सोऽहमस्मि इति वृत्ति अखण्डा,
दीपसिखा सोइ परम प्रचण्डा ।
आतम-अनुभव सुख सुप्रकासा,
तब भव-मूल भेद-भ्रम नासा ॥

( *Contd. from p. 53* )

तब योग रूपी अग्नि को प्रकट कर उसमें शुभाशुभ कर्मरूप ईंधन डाले। जब ममता रूपी मल जल जाय, तब बुद्धि, ज्ञान रूपी घृत निकाल ले। तब विज्ञान निरूपिणी बुद्धि विशद घृत को पाकर उस से चित्तरूपी दीपक को भरे और समता रूपी दृढ़ दीवट बना कर उसपर रक्खे। तीन अवस्था रूप तीन गुणों को ( अंतःकरणरूपी ) कपास से निकाल कर तुरीय रूपी तूल से उन को ठीक कर के गाढ़ी बत्ती बना ले।

इस प्रकार विज्ञानमय तेजराशि दीप जलावे। जिसके समीप जाते ही सब मदादिक शलभ जल जावें।

"सोऽहमस्मि" ऐसी जो अखण्ड वृत्ति है, वही परम प्रचण्ड दीप शिखा है। (जब) आत्मानुभव-सुख-रूपी सुप्रकाश होता है तब भवमूल भेदरूपी भ्रम का नाश हो जाता है।

## 12. THE JEWEL OF BHAKTI.

पावन पर्वत वेद पुराना ।
  रामकथा रुचिराकर नाना ॥
मर्मी सज्जन सुमति कुदारी ।
  ज्ञान विराग नयन उरगारी ॥
भाव सहित खोजइ जो प्रानी ।
  पाव भगति मणि सब सुख खानी ॥
रामभगति चिन्तामणि सुन्दर ।
  बसइ गरुड़, जाके उर अन्तर ॥
परम प्रकासरूप दिन राती ।
  नहि कछु चहिय दिया घृत बाती ॥
मोह दरिद्र निकट नहिं आवा ।
  लोभ बात नहिं ताहि बुझावा ॥
प्रबल अविद्या तम मिट जाई ।
  हारहिं सकल सलभ समुदाई ॥
खल कामादि निकट नहिं जाहीं ।
  बसइ भगति जाके उर माहीं ॥
गरल सुधा सम अरि हित होई
  तेहि मणि बिनु सुख पाव न कोई ॥

( *Contd. on p. 58* )

## (१२) अनुवाद.

वेद और पुराण पावन पर्वत हैं। राम की कथाएं उसमें अनेक सुन्दर खानें हैं। सज्जन मर्मी हैं। सुमति कुदारी है। हे गरुड़, ज्ञान और वैराग्य दो नेत्र ह। जो प्राणी भाव से खोजता है, वह सब सुखों की मूल भक्तिरूपी मणि को पाता है। हे गरुड़, वह (मणि) दिन रात परम प्रकाशरूप है। उस के लिये दीपक, घृत, बत्ती कुछ नहीं चाहिए, लोभ रूपी वात उसे बुझा नहीं सकता। ऐसी रामभक्ति रूपी सुन्दर चिन्तामणि जिसके हृदय में बसती है, मोह दरिद्र उस के निकट नहीं आता है। अविद्या का प्रबल तम मिट जाता है। सकल शलभ समुदाय हार जाते हैं। जिसके हृदय में भक्ति बसती है, कामादि खल उसके निकट नहीं आते हैं। गरल अमृत के सदृश और शत्रु मित्र हो जाता है। उस मणि के विना कोई सुख नहीं पाता।

( *Contd. on p. 59* )

( *Contd. from p. 56* )

राम भगति मणि उर बसि जाके ।
दुख लवलेस न सपनेहु ताके ।।
चतुर सिरोमणि तेइ जग माहीं ।
जे मणि लागि सुयतन कराहीं ।।
सो मणि जदपि प्रगट जग अहई ।
राम-कृपा बिनु नहिं कोउ लहई ।।

( *Contd. from p. 57* )

जिसके हृदय में रामभक्ति रूपी मणि वसती है, उसको स्वप्न में भी लेशमात्र दुःख नहीं होता। इस मणि के लिये जो सुयत्न करते हैं, संसार में वे ही चतुर-शिरोमणि हैं। यद्यपि यह मणि जग में प्रकट है, फिर भी राम-कृपा के विना कोई नहीं पाता।

## 13. JNANA AS THE TRANSCENDENCE OF APPEARANCE.

गोपी सुनहु हरि-सन्देस ॥ टे ॥
ऊधो पूरण ब्रह्म ध्यावौ,
त्रिगुण मिथ्या भेस ॥ १ ॥

मैं कह्यौं सो सत्य मानहु,
त्रिगुण डारौ नास ।
पञ्च त्रय गुण सकल देही,
जगत ऐसो भास ॥ २ ॥

ज्ञान बिनु नर मुक्ति नाहीं,
यह विषै संसार ।
रूप रेख न नाम कुल गुण,
बरण अवर न सार ॥ ३ ॥

मात पितु कोइ नाहिं नारी,
जगत मिथ्या लाइ ।
सूर सुख दुःख नाहिं जाके,
भजो ताको जाइ ॥ ४ ॥

## (१३) अनुवाद.

गोपी, हरि का सन्देश सुनो। (उन्होंने) कहा है कि पूर्ण ब्रह्म का ध्यान करो। त्रिगुणात्मक आकार मिथ्या है। मैं जो कहता हूँ सो सत्य मानो। तीनों गुणों को नष्ट कर डालो। सब देही पंचभूतात्मक और त्रिगुणात्मक हैं। इस प्रकार जगत केवल भासमान है। ज्ञान के विना मनुष्य को मुक्ति नहीं। यह संसार विषरूप है। रूप, रेख, नाम, कुल, गुण और वर्ण असत हैं, अधम हैं, उनमें सार नहीं है। माता, पिता, और स्त्री कोई भी सत्य नहीं हैं। जगत को मिथ्या समझो। सूरदास कहते हैं कि जिसको सुख और दुःख नहीं, उस प्रभु को जाकर भजो।

## 14. BHAKTI AS THE QUEST FOR GOD.

ऊधो हमहिं न जोग सिखैहै ॥ टे ॥
जेहि उपदेस मिलैं हरि हम को,
सो ब्रत नेम बतैहै ॥ १ ॥

मुक्ति रहै घर बैठि आपने,
निगुण सुनत दुख पैहै ।
जिहि सिर केस कुसुम भरि गूँदै,
तेहि किमि भसम चढ़ैहै ॥ २ ॥

जानि जानि सब मगन भए हैं,
आपुन आपु लखैहै ।
सूरदास प्रभु सुनहु नवोनिधि,
बहुरि कि या ब्रज अइहै ॥ ३ ॥

## (१४) अनुवाद.

---

ऊधव, हमको योग न सिखाओ। जिस उपदेश से हम को हरि मिलें, वही व्रत, नियम बताओ। मुक्ति अपने घर बैठी रहे। निर्गुण सुनते ही हम दुख पाती हैं। जिस सिर के केशों में भर भर कर फूल पिरोए, उसी पर भस्म किस प्रकार चढावें? जान-जान कर हम सब मग्न हो गई हैं; हमको आत्म-दर्शन दो। सूरदास कहते हैं कि हे ऊधव! क्या नवोनिधि ( कृष्ण ) फिर इस व्रज में आयेंगे?

## 15 GOD IN RELATION TO THE JNANI AND THE BHAKTA.

सुनु मुनि तोहिं कहउँ सहरोसा ।
भजहिं जे मोहिं तजि सकल भरोसा ॥
करउँ सदा तिन्हकै रखवारी ।
जिमि बालक राखइ महतारी ॥
गह सिसु बच्छ अनल अहि धाई ।
तहँ राखइ जननी अरगाई ॥
प्रौढ़ भए तेहि सुत पर माता ।
प्रीति करइ, नहिं पाछिलि बाता ॥
मोरे प्रौढ़ तनय सम ज्ञानी ।
बालक सुत सम दास अमानी ।
जिनहिं मोर बल निज बल ताही ।
दुहुँ कहँ काम, क्रोध, रिपु आहीं ॥
यह बिचारि पण्डित मोहिं भजही ।
पाएहुँ ज्ञान भगति नहिं तजहीं ॥

## (१५) अनुवाद

हे मुनि, सुनो, तुम से प्रसन्नता पूर्वक कहता हूं : जो सब का भरोसा तज कर मुझे भजते हैं, मैं सदा उनकी रखवाली करता हूँ, जिस प्रकार माता बालक की रखवाली करती है। जब छोटा बच्चा दौड़कर अग्नि या सर्प को पकड़ता है, तब माता उसको अलग करके रक्षा करती है। प्रौढ़ हो जाने पर माता उस पुत्र पर प्रीति करती है, पर (उस प्रीति में) पिछली बात नहीं रहती। मुझ को ज्ञानी प्रौढ़-तनय के समान हैं; अमानी भक्त छोटे बच्चे के समान हैं। जिनको मेरा बल है और जिनको अपना बल है, उन दोनों ही के लिए काम और क्रोध शत्रु हैं। यह विचार कर पण्डित मेरा भजन करते हैं। और ज्ञान पा जाने पर भी भक्ति नहीं छोड़ते।

## 16. SUPERNAL BHAKTI AS A DIAMOND WITH NINE FACETS.

चौपाईः— नवधा भगति कहउँ तोहि पाहीं ।
सावधान सुनु धरु मनमाँहीं ॥
प्रथम भगति सन्तन्ह कर संगा ।
दूसरि रति मम कथा प्रसंगा ॥

दोहाः— गुरुपद-पंकज सेवा, तीसरि भगति अमान ।
चौथी भगति मम गुणगण करइ कपट तजि गान ॥

चौपाईः— मन्त्र जाप मम दृढ़ बिस्वासा ।
पंचम भजन सुवेद प्रकासा ॥
छँठ दम सील बिरति बहु करमा ।
निरत निरंतर सज्जन धरमा ॥
सातवँ सम मोहिमय जग देखा ।
मो ते सन्त अधिक करि लेखा ॥
आठवँ जथा लाभ सन्तोषा ।
सपनेहुँ नहिं देखइ परदोषा ॥
नवम सरल सब सन छल हीना ।
मम भरोस हिय हरष न दीना ॥
नव महँ एकउ जिनके होई ।
नारि पुरुष सचराचर कोई ॥
सोइ अतिसय प्रिय सबरी मोरे ।
सकल प्रकार भगति दृढ़ तोरे ॥

## (१६) अनुवाद.

---

(हे शबरी,) नवधा भक्ति तेरे प्रति कहता हूँ। सावधान होकर सुन और हृदय में रख। प्रथम भक्ति सन्तों का संग है। दूसरी भक्ति मेरी कथा के प्रसंग में रति है। तीसरी भक्ति गुरु के पदपंकज की मान रहित सेवा है। चौथी भक्ति यह है कि कपट तज कर मेरे गुणगण का गान करे। पंचम भक्ति जो वेद में सुप्रकाशित है वह मुझ में दृढ़ विश्वास के साथ मन्त्र जाप है। दम, शील और विरति की बहुत सी क्रियाएँ करना और सज्जन धर्मों में निरत होना छठवीँ भक्ति है। सातवीँ भक्ति जगत को समदृष्टि से मन्मय देखना और सन्त को मुझ से अधिक समझना। यदृच्छालाभ में सन्तोष करना, स्वप्न में भी परदोष न देखना आठवीँ भक्ति है। नवीं भक्ति सब के साथ सरल और छलहीन होना और मेरे भरोसे हृदय में न हर्ष और न दैन्य लाना। हे शबरी, इन नवों में से जिसकी एक भी (भक्ति) होगी, चाहे वह स्त्री, पुरुष, चर, अचर, कोई भी हो वही मेरा अतिशय प्रिय है। हे शबरी, तेरी भक्ति तो सब प्रकार से दृढ़ है।

# CHAPTER 3

## The Relation of God to Saints.

### 1. RAMANAND ON THE INTERNAL IMMANENCE AND THE UNIVERSAL PERVASIVENESS OF GOD.

कत जाइए रे, घर लाग्यो रंगु ।
मेरा चित न चलै, मन भयो पंगु ॥१॥

एक दिवस, मन उठी उमंग ।
घसि चन्दन, चोआ बहु सुगन्ध ॥२॥

पूजन चले, ब्रह्म ठाईं, ।
सो ब्रह्म बतायो गुरु, मनहिं माहीं ॥३॥

जहँ जाइए, तहँ जल पखान ।
तू पूरि रह्यो है सब समान ॥४॥

बेद पुरान सब देखे जोय ।
उहाँ तो जाइए, जो इहाँ न होय ॥५॥

सतगुरु, मैं, बलिहारी तोर ।
जिन सकल बिकल भ्रम काटे मोर ॥६॥

रामानन्द स्वामी रमत ब्रह्म ।
गुरु का सबद काटै कोटि करम ॥७॥

## (१) अनुवाद.

कहाँ जाऊँ ? घर में ही रंग लग गया है । मेरे चित्त ने चंचलता छोड़ दी है, और मन पंगु बन गया है । एक दिन मन में लहर उठी कि अति सुगन्ध चन्दन की लकड़ी घिस कर ब्रह्म के स्थान पर पूजन के लिए चलूँ, तो गुरु ने ब्रह्म मन ही में बताया । जहाँ जाओ, वहाँ जल और पाषाण ही हैं । हे भगवन् ! सब में तू पूर्णरूप से समाया है, वेद-पुराण आदि ढूँढ़ कर देखा तो ज्ञात हुआ कि, वहाँ तो तब जाऊँ जब तू यहाँ न हो । हे सद्गुरु ! मैं अपने को तुझ पर निछावर करता हूँ, जो तूने मेरे सकल भ्रम निःशेष काट दिए हैं । रामानन्द स्वामी ब्रह्म में रममाण हैं । गुरु के शब्द ने कोटि कर्म काट दिए हैं ।

## 2. THE GOD OF KABIR AS NIRANJANA.

ऐसी आरति त्रिभुवन तारै
तेजपुंज तहँ प्रान उतारै ॥ १ ॥
पाती पंच पुहुप करि पूजा
देव निरंजन और न दूजा ॥ २ ॥
तन मन सीस समरपन कीन्हा
प्रगट ज्योति तहँ आतमलीना ॥ ३ ॥
दीपक ज्ञान सबद धुनि घंटा
परम पुरिख तहँ देव अनंता ॥ ४ ॥
परम प्रकाश सकल उजियारा
कहै कबीर मैं दास तुह्मारा ॥ ५ ॥

## (२) अनुवाद.

इस प्रकार की आरती तीनों भुवनों का उद्धार करती है। जहाँ प्रकाश का पुंज है, वहाँ प्राणों को न्योछावर कर पाँच पत्तीवाले पाँच फूलों से पूजन करो। निरंजन देव को छोड़कर दूसरा कोई देव नहीं है। तन, मन, सिर को समर्पण कर के प्रकाशमान ज्योति में आत्मा को लीन करो। वहां ज्ञान दीपक है, शब्द घंटा ध्वनि है; जो परम पुरुष दिखाई पड़ता है, वही अनन्त देव है। कबीर कहते हैं, स्वयं प्रकाशमान होते हुए अखिल विश्व को प्रकाशित करने वाले हे ईश्वर! मैं तुम्हारा दास हूं।

## 3. TULSIDAS ON THE NIRANJANA GOD AS ASSUMING THE FORM OF SAGUNA.

---

चौपाईः—सोइ सच्चिदानन्द घनरामा
अज विज्ञानरूप गुनधामा ॥
व्यापक व्याप्य अखण्ड अनन्ता
अखिल अमोघ शक्ति भगवन्ता ॥
अगुन अदभ्र गिरा-गोऽतीता
सब दरसी अनवद्य अतीता ॥
निर्मल निराकार निर्मोहा
नित्य निरंजन सुख सन्दोहा ॥
इहां मोह का कारन नाहीं
रवि सनमुख तम कबहुँ कि जाहीं ॥
दोहाः—भगत हेतु भगवान प्रभु, राम धरेउ तनु भूप ।
किए चरित पावन परम, प्राकृत नर अनुरूप ॥
निर्गुन रूप सुलभ अति, सगुन न जानहिं कोइ ।
सुगम अगम नाना चरित, सुनि मुनि मन भ्रम होइ ॥

## (३) अनुवाद.

वही सच्चिदानंद घन राम जन्मरहित, विज्ञानरूप, सब गुणों का आश्रय, व्यापक होते हुए व्याप्य, अविभाज्य, अन्त रहित, सब प्रकार की विफल न होने वाली शक्तियों से युक्त, भगवान, गुणातीत, महान, वाणी और इंद्रियों से परे, सर्वसाक्षी, अनिंद्य सब के परे, मल रहित, अविनाशी प्रभु हैं। ऐसे पुरुष में मोह या भूल का कोई कारण नहीं है। सूर्य के सामने अंधेरा कभी आ पावेगा ? भगवान प्रभु राम ने भक्तों के लिये भूपति का शरीर धारण कर सामान्य नर के समान परम पावन चरित्र किया। निर्गुणरूप तो अति सुलभ है। सगुणरूप को कोई नहीं जानता। प्रभु के सुगम, अगम, नानाप्रकार के चरित्रों को सुनकर मुनियों के मन में भी भ्रम होता है।

## 4. INSCRUTABILITY OF THE REASONS FOR THE INCARNATION OF GOD.

---

सुनु गिरिजा हरि चरित सुहाये
 विपुल विशद निगमागम गाये ॥
हरि अवतार हेतु जस होई
 इदमित्थं कहि जाइ न सोई ॥
राम अतर्क्य बुद्धि मन बानी
 मत हमार अस सुनहु सयानी ॥
तदपि सन्त मुनि वेद पुराना
 जस कछु कहहिं स्व-मति अनुमाना ॥
तस मैं सुमुखि सुनावउँ तोही
 समुझि परइ जस कारन मोही ॥
असुर मारि थापहिं सुरन्ह, राखहिं निजस्रुति सेतु ।
जग बिस्तारहिं विषद जस, राम जनम कर हेतु ॥
सोइ जस गाइ भगत भव तरहीं
 कृपासिन्धु जन हित तनु धरहीं ॥
राम जनम कै हेतु अनेका
 परम विचित्र एक ते एका ॥

## (४) अनुवाद.

हे पार्वती, हरि के सुन्दर चरित सुनो। (जिसको) वेद विपुल और विशद (कहकर) गाते हैं। जिस कारण से हरि का अवतार होता है, वह ठीक "यह इस प्रकार है" ऐसा कहा नहीं जाता। राम बुद्धि, मन और वाणी से अतर्क्य हैं। हे बुद्धिमती पार्वती, सुनो; यही हमारा मत है। तथापि सन्त, मुनि, वेद, पुराण अपनी अपनी बुद्धि के अनुसार जो कुछ कहते हैं, वह जिस प्रकार मुझे समझ पड़ता है, हे सुन्दरमुखी पार्वती! तुझे मैं सुनाता हूं। असुरों को मार कर देवों की स्थापना करते हैं। निज वेदों की मर्यादा का पालन करते हैं (और कराते हैं)। संसार में निर्मल यश फैलाते हैं। यही राम-जन्म का हेतु है। हरि के भक्त इस यश का गान कर भवसागर तर जाते हैं। भगवान कृपासिंधु जगत् कल्याण के लिये शरीर धारण करते हैं। तथापि रामजन्म के अनेक हेतु हैं और वे एक से एक विचित्र हैं।

## 5. GOD AS INSPIRING DIFFERENT EMOTIONS IN DIFFERENT MEN.

चौपाईः--जिन्हकै रही भावना जैसी
प्रभु मूरति देखी तिन तैसी ॥
देखहिं भूप महा-रनधीरा,
मनहुँ बीर-रस धरे सरीरा ॥
डरे कुटिल नृप प्रभुहिं निहारी
मनहुँ भयानक मूरति भारी ।
रहे असुर छल छोनिप बेखा
तिन्ह प्रभु प्रगट काल सम देखा ॥
दोहाः— नारि बिलोकहिं हरषि हिय, निज निज रुचि अनुरूप ।
जनु सोहत शृंगार धरि, मूरति परम अनूप ॥
चौपाईः—बिदुषन प्रभु बिराटमय देखा
बहुमुख कर पग लोचन सीसा ॥
सहित बिदेह बिलोकहिं रानी ।
सिसुसम प्रीति न जाइ बखानी ॥

( *Contd. on p. 78* )

## (५) अनुवाद.

जिनकी जैसी भावना रही उन्होंने उसी प्रकार प्रभु की मूर्त्ति देखी। रणधीर भूपतियों ने देखा मानो वीर रस विग्रहवान होकर खड़ा है। कुटिल नृपति प्रभु को देख कर डर गये, मानो कोई बड़ी भयानक आकृति है। जो असुर छल से राजवेषधारी थे उन्होंने प्रभु को प्रत्यक्ष काल के समान देखा। अपने हृदय में हर्षित होती हुई महिलाओं ने अपनी अपनी इच्छा के अनुसार उनको देखा, मानों श्रृंगार रस शरीर धारण कर अति सुंदर रूप में शोभायमान हो। ज्ञानियों को प्रभु विश्वतोमुख विश्वतोबाहु, विश्वतस्पात्, विश्वतश्चक्षु और विश्वतःशीर्ष, ऐसे विराट रूप दिखाई दिये। जनक राजा के साथ रानियों ने देखा, उस समय की उनकी वत्सलता का वर्णन नहीं करते बनता।

( *Contd. on p. 79* )

( *Contd. from p. 76* )

जोगिन्ह परम-तत्व मय भासा
सान्त सुद्ध सम सहज प्रकासा ॥
हरि भगतन्ह देखे दोउ भ्राता
इष्ट-देव इव सब सुख दाता ॥
रामहिं चितव भाव जेहि सीया
सो सनेहु सुख नहिं कथनीया ॥
उर अनुभवति न कहि सक सोऊ
कवन प्रकार कहइ कवि कोऊ ॥

( *Contd. from p. 77* )

योगी लोगों को शांत, शुद्ध, सम, और सहज प्रकाश परम-तत्व भासमान हुआ। हरि भक्तों ने सब सुखों को देने वाले अपने इष्टदेव के समान दोनों भाइयों को देखा। सीता जिस भाव से राम की ओर देखती हैं, वह स्नेह मुख से कहा नहीं जाता। जब कोई अपने अंतःकरण के अनुभव को स्वयं ही वाणी से नहीं कह सके तो कोई कवि किस प्रकार कहेगा ?

## 6. THE VERY THEOS OF THE GOPI BECOMES A PANTHEOS; HER DEVOTION A COSMIC EMOTION.

कोई स्याम मनोहर ल्योरी
सिर धरे मटकिया डोलै ॥१॥

दधि को नांव बिसर गइ ग्वालिनि
'हरि ल्यो' 'हरि ल्यो' बोलै ॥२॥

मीरा के प्रभु गिरधर नागर
चेरी भई बिन मोलै ॥३॥

कृष्ण-रूप छाकी है ग्वालिनि
औरहिं और बोलै ॥४॥

## (६) अनुवाद.

---

अरी ! " मनोहर श्याम को कोई ले लो " इस प्रकार पुकारती हुई ग्वालिन सिर पर मिट्टी की हँडिया धर कर डोलने लगी। दही का नाम भूलकर ग्वालिन " हरि लो हरि लो " बोलने लगी। मीरा कहती है कि हे प्रभु गिरधर नागर ! वह आपकी बिना मोल की दासी बन गयी और कृष्ण-रूप से अघाकर कुछ को कुछ बोलने लगी।

## 7. RAIDAS ON VARIOUS ANALOGIES FOR THE RELATION OF SAINT AND GOD.

अब कैसे छूटे नाम रट लागी ॥ टे ॥
प्रभुजी तुम चन्दन, हम पानी
जाके अँग अँग बास समानी ॥ १ ॥
प्रभुजी तुम घन, हम बन मोरा
जैसे चितवत चन्द चकोरा ॥ २ ॥
प्रभुजी तुम दीपक, हम बाती
जाकी जोति बरै दिन राती ॥ ३ ॥
प्रभुजी तुम मोती, हम धागा
जैसे सोनहिं मिलत सुहागा ॥ ४ ॥
प्रभुजी तुम स्वामी, हम दासा,
ऐसी भगति करै रैदासा ॥ ५ ॥

## (७) अनुवाद.

नाम की रट लग गई है, अब वह कैसे छूटेगी ? प्रभुजी, तुम चन्दन हो, मैं पानी हूं जिसके अँग अँग में आपकी गंध समा गई है। प्रभुजी, तुम मेघ हो, मैं वन का मोर हूं। जैसे चकोर चन्द्र की ओर देखता है ( वैसे ही मैं तुम्हारी ओर देखता हूँ ) प्रभुजी, तुम दीपक हो, मैं बत्ती हूँ, जिसकी ज्योति रात दिन जलती रहती है। प्रभुजी, तुम मोती हो, मैं धागा हूं। जैसे सुहागा सोने को मिलता है ( वैसे ही तुम मुझको मिलते हो )। प्रभुजी, तुम स्वामी हो, मैं दास हूँ; ऐसी भक्ति रैदास करता है।

## 8. NANAK ON THE UNITY OF THE INTERNAL AND THE EXTERNAL GOD.

काहे रे बन खोजन जाई ॥टे॥
सर्व निवासी सदा अलेपा,
तोहे संग समाई ॥१॥
पुष्प मध्य जिमि वास बसत है,
मुकुर मँह जैसे छाई ॥२॥
तैसे ही हरि बसै निरंतर
घट ही खोजो भाई ॥३॥
बाहर भीतर एकहिं जानो,
यह गुरु ज्ञान बताई ॥४॥
कह नानक बिनु आपहिं चीन्हे
मिटै न भ्रम की काई ॥५॥

## (८) अनुवाद.

रे, वन में खोजने के लिये क्यों जाता है ? सर्वव्यापी और सदा अलोप तुझ में ही समाया है । जिस प्रकार फूल में सुगन्ध और मुकुर में छाया बसती है, वैसे ही हरि निरन्तर ( तुझ में ) बसता है । रे भाई, अपने घट में ही उसको खोजो । बाहर और भीतर एक ही जान लो । गुरु ने इसी को ज्ञान कहा है । नानक कहते हैं, कि अपने को पहिचाने बिना भ्रम की काई नहीं मिटती ।

## 9. DADU'S PRAYER TO KEEP HIM EVER ON THE RIGHT PATH.

तौ निबहै जन सेवक तेरा
ऐसे दया करि साहिब मेरा ॥१॥
ज्यूँ हम तोरैं, त्यूँ तू जोरै
हम तोरैं, पै तू नहिं तोरै ॥२॥
हम बिसरैं, त्यों तू न बिसारै
हम बिगरैं, पै तू न बिगारै ॥३॥
हम भूलैं, तू आनि मिलावै
हम बिछुरैं, तू अंग लगावै ॥४॥
तू भावै, सो हम में नाहीं
दादू दरसन देहुँ गुसाँई ॥५॥

## (९) अनुवाद

ऐ मेरे साहब, ऐसी दया करो, तो तेरे सेवक जन का निर्वाह हो। यदि हम तोड़ें, तो तू नहीं तोड़ना। हमें तेरी विस्मृति होगी, तो तू विस्मृति नहीं होने देना। हम नीति-पथ से भ्रष्ट होंगे, तो हमें भ्रष्ट होने नहीं देना। हम भूल कर दूर रहेंगे, तो तू हमें पास लाकर मिलाना। हम अलग होंगे, तो तू हमें गले लगाना। तू जो भाव हम में चाहता है वह हम में नहीं है। दादू कहते हैं कि हे गुसाँई, हमें कृपया दर्शन दो।

## 10 RAIDAS ON MUTUAL LOVE ONLY ON MUTUAL INSPECTION.

नरहरि चञ्चल है मति मोरी
कैसे भगति करूं मैं तोरी ॥१॥
तू मोहिं देखे हौं तोहि देखूँ,
प्रीति परस्पर होई ।
तू मोहिं देखै, तोहि न देखूँ,
यह मति सब बुधि खोई ॥२॥
सब घट अन्तर रमसि निरन्तर,
मैं देखत नहिं जाना ।
गुन सब तोर, मोर सब औगुन,
कृत उपकार न माना ॥३॥
मैं तैं तोरि मोरि असमझि सौं,
कैसे करि निस्तारा ।
कह रैदास कृष्ण करुणामय,
जै जै जगत-अधारा ॥४॥

## (१०) अनुवाद.

---

हे नरहरि, मेरी मति चंचल है। मैं तुह्मारी भक्ति कैसे करूं ? तू मुझको देखे, और मैं तुझको देखूं, तो परस्पर प्रीति हो सकती है। तू मुझको देखता है, मैं तुझे नहीं देखता, इस मति से बुद्धि सम्पूर्णतया मूढ़ हो गई है। तुम सब घटों के भीतर निरन्तर रमते हो। मैंने देखना नहीं जाना। सब गुण तुह्मारे हैं और सब अवगुण मेरे हैं। किये हुए उपकारों को मैंने नहीं माना। 'मैं', 'तू', 'मेरा' और 'तेरा' इस अज्ञान से कैसे उद्धार हो? रैदास कहते हैं, जगत के आधार करुणामय कृष्ण की जय हो।

## 11. ON THE PARITY BETWEEN DEVOTEE AND GOD AS IN TULSIDAS.

मैं मझधारा का माँझी हूँ,
तुम भव-सागर के केवट हो।
जब कृपा नजर मुझ दास पर हो,
तब नैया गंगा के तट हो ॥ १ ॥
मैं सुरसरि पार उतार दिया,
भव-सागर पार लगा देना।
जिस जोनि में जन्म लिवूं भगवन्,
तुम अपना दास बना लेना ॥ २ ॥

## (११) अनुवाद.

मैं मध्य धार का मल्लाह हूँ। तुम भवसागर के केवट हो। जब मुझ दास पर कृपा-दृष्टि हो तो नैया गंगा के तट पर लग जाय। मैंने तुम को सुरसरि के पार लगा दिया। तुम मुझ को भवसागर के पार लगा देना। हे भगवन्, जिस योनि में मैं जन्म लूं, तुम (मुझे) अपना दास बना लेना।

## 12. SURDASA'S PRAYER TO GOD TO SET OFF ONE EVIL AGAINST ANOTHER.

---

अब की राखि लेहु भगवान ॥ टे ॥

हम अनाथ बैठीं द्रुम डरिया,
पारधि साध्यौ बान ॥ १ ॥

ताके डर निकसन चाहत हौं,
ऊपर रह्यो सचान ।
दोऊ भांति दुख भयो कृपानिधि,
कौन उबारै प्रान ॥ २ ॥

सुमिरत ही अहि डस्यौ पारधी,
लाग्यौ तीर सचान ।
सूरदास गुन कहँ लग बरनौं,
जै जै कृपा-निधान ॥ ३ ॥

## (१२) अनुवाद.

---

हे भगवन्, अब रक्षा करो। मैं अनाथ होकर द्रुम की डाली पर बैठी हूँ। पारधि ने बाण संधान किया। उसके डर से मैंने निकलना चाहा, ऊपर श्येन मँडराता था। दोनों प्रकार से दुख हुआ। हे कृपानिधि, प्राण की कौन रक्षा करे?

स्मरण करते ही अहि ने पारधि को डस लिया और तीर श्येन को लग गया। सूरदास कहते हैं कि हे कृपानिधान! आपके गुणों का कहां तक वर्णन करूं? आपकी जय जयकार हो!

## 13. LIKE A SPARROW ON THE HIGH SEAS, I CAN PERCH ONLY ON THY MAST, O' MY BARGE!

---

मेरो मन अनत कहां सुख पावै ॥ टे ॥
जैसे उड़ि जहाज कौ पंच्छी,
फिरि जहाज पर आवै ॥ १ ॥
कमलनैन को छाँड़ि महातम,
और देव कौं ध्यावै ।
परम-गंग को छाँड़ि पियासो
दुरमति कूप खनावै ॥ २ ॥
जिहि मधुकर अम्बुज-रस चाख्यौ,
क्यों करील फल भावै ।
सूरदास प्रभु कामधेनु तजि,
छेरी कौन दुहावै ॥ ३ ॥

## (१३) अनुवाद.

मेरा मन अन्यत्र कहां सुख पावे? जहाज़ पर का पक्षी उड़कर फिर जहाज़ पर ही आता है। कमलनयन के महात्म्य की उपेक्षा करके दूसरे देव की उपासना (कौन) करेगा? श्रेष्ठ गंगा को छोड़ कर (कौन) दुर्मति प्यासा कूप खुदवायगा? जिस भ्रमर ने कमल का रस चख लिया, वह क्या कँटीली झाड़ी का फल चाहेगा? सूरदास पूछते हैं कि हे प्रभु! कामधेनु को छोड़कर छेरी कौन दुहावेगा?

## 14. LIFT UP THIS BLIND MAN, O GOD, TO THY PINNACLE THROUGH TORTUOUS AND DARK ASCENTS.

नैनहीन को राह दिखा प्रभु
पग पग ठोकर खाऊँ मैं ॥१॥
तुमरि नगरिया कि कठिन डगरिया
चलत चलत गिरि जाऊँ मैं ॥२॥
चँहू ओर मेरे घोर अँधेरा,
भूल न जाऊँ द्वार तेरा ॥३॥
एक बार प्रभु हाथ पकड़ लो,
मन का दीप जलाऊं मैं ॥४॥

(१४) अनुवाद.

हे प्रभु, मुझ नेत्रहीन को रास्ता दिखाओ। मैं पद-पद पर ठोकर खा रहा हूँ। तुम्हारी नगरी विकट पहाड़ी पर बसी है। चलते चलते मैं गिर पड़ता हूँ। मेरे चारों ओर घोर अंधकार फैला हुआ है। ऐसा न हो कि मैं तुम्हारा द्वार भूल जाऊँ। हे प्रभु, एक बार मेरा हाथ पकड़ लो तो मैं अपने मन का दीप जला लूँ!

## 15. PASSIONATE ATTACHMENT OF DEVOTEE TOWARDS GOD

घर तजौं, बन तजौं, नागर नगर तजौं,
बंसीवट तट तजौं, काहू पै न लजिहौं ॥१॥
देह तजौं गेह तजौं, नेह कहो कैसे तजौं,
आज राजकाज सब, ऐसो साज सजिहौं ॥२॥
बावरो भयो है लोक, बावरी कहत मोकों,
बावरी कहे तें नेकु काहू न बरजिहौं ॥३॥
कहैया सुनैया तजौं, बाप और भैया तजौं,
दैया ! तजौं मैया, पै कन्हैया नाहिं तजिहौं ॥४॥

(१५) अनुवाद.

---

(मैं) घर छोड़ सकती हूँ। वन छोड़ सकती हूँ। नगर नागरिकों को छोड़ सकती हूँ। वंसीवट का तट छोड़ सकती हूं। देह छोड़ सकती हूँ, गेह छोड़ सकती हूँ परन्तु तुम्हीं कहो, स्नेह कैसे छोड़ सकूँगी? आज सब राज-कार्य की भी ऐसी ही सजावट करूँगी। लोग पागल हो गये हैं और मुझको पागल कहते हैं। मैं पागल कहने से किसी को भी नहीं रोकूँगी। कहने और सुनने वाले दोनों को छोड़ दूँगी। बाप और भैया को छोड़ूँगी। हे दई! मैया को भी छोड़ दूँगी किन्तु, कन्हैया को नहीं छोड़ूँगी।

## 16. A DEVOTEE'S PREPAREDNESS TO BRAVE ALL DANGERS FOR THE SAKE OF GOD.

तौक पहिरावौ, पाँव बेड़ी लै भरावौ,
 गाढ़े बन्धन बँधावौ, औ खिचाओ काची खाल सों ॥१॥

विष लै पियावौ, ता पै मूठिहू चलावो,
 मझधार में डुबावौ, बाँधि पाथर कमाल सों ॥२॥

बिच्छू लै बिछावो, ता पै मोहि लै सुलावो,
 फेरि आगिहू लगावौ, बाँधि कापड़ दुसाल सों ॥३॥

गिरि तें गिरावौ, कारे नाग ते डसावो,
 हा! हा! प्रीति ना छुड़ावौ गिरधारी नन्दलाल सों ॥४॥

## (१६) अनुवाद

(चाहे मुझको) तौक पहिना दो। पैरों में बेड़ी डाल दो। गाढ़े बन्धनों से बँधवा दो और कच्ची खाल खिंचवा लो। (चाहे) विष पिलाओ, और उस पर कटार भी चलाओ और भारी से भारी पत्थर बाँधकर मध्यधार में डुबा दो। (चाहे) बिच्छुओं को बिछा कर उस पर मुझे सुला दो। फिर कपड़ों और दुशालों से बाँधकर आग भी लगा दो। (चाहे) पर्वत से गिरा दो, (या) काले नागों से डसा दो। परन्तु हा! हा! गिरधारी नन्दलाल से मेरी प्रीति न छुड़ाओ।

## 17. ABSOLUTE RESIGNATION TO THE WILL OF GOD.

इतनी कृपा हो स्वामी,
जब प्राण तन से निकले ॥
    श्रीकृष्ण कृष्ण कह कर,
    मेरि जान तन से निकले ॥ १ ॥

श्रीगंगजी का तट हो,
श्रीजमुनजी का वट हो ॥
    जब साँवरो निकट हो,
    तब प्राण तन से निकले ॥ २ ॥

सन्मुख साँवरा खड़ा हो,
मुरली का स्वर भरा हो ॥
    चित में जो तू अड़ा हो,
    तब प्राण तन से निकले ॥ ३ ॥

( *Contd. on p. 104* )

## (१७) अनुवाद.

---

हे स्वामी, जब प्राण तन से निकले तो इतनी कृपा हो कि कृष्ण कृष्ण कहकर मेरी जान इस शरीर से निकले। श्री गंगाजी का किनारा हो, श्री यमुनाजी पर का वट हो। जब साँवरा निकट हो, तब तन से प्राण निकले। सामने साँवला खड़ा हो; मुरली का स्वर चारों दिशाओं में भरा हो और जब तू चित्त में अड़ा हो, तब तन से प्राण निकले।

( *Contd. on p. 105* )

(*Contd. from p. 102*)

जब प्राण कण्ठ आवे,
कोइ रोग ना सतावे ॥
आपहि दरस दिखावे,
तब प्राण तन से निकले ॥ ४ ॥

दुनिया है अपनी गर्जी,
बहिरो कि यही अर्जी ॥
जब हो तुम्हारी मर्जी,
तब प्राण तन से निकले ॥ ५ ॥

( *Contd. from p. 103* )

जब प्राण कण्ठ में आवें, तब किसी भी रोग की पीड़ा न हो और जब स्वयं आप दर्शन दें, तब तन से प्राण निकले। दुनियाँ तो अपनी इच्छाओं की पूर्ति चाहती है पर बहिरो की यह प्रार्थना है कि जब आपकी इच्छा हो तभी प्राण तन से निकले।

# CHAPTER 4

## The Beginnings of the Pilgrimage.

### 1. THE GURU AS ENABLING ONE TO CROSS THE TUMULTUOUS STREAM OF LIFE.

गुरु बिन कौन बतावै बाट
बड़ा बिकट यमघाट ॥ १ ॥
भ्रान्ति पहाड़ी नदिया बीच
अहंकार की लाट ॥ २ ॥
काम क्रोध दो पर्वत ठाड़े
लोभ चोर संघात ॥ ३ ॥
मद मत्सर का मेंह बरसता
माया पौन बह डाट ॥ ४ ॥
कहत कबीर सुनो भइ साधो
कस तरना यह घाट ॥ ५ ॥

## (१) अनुवाद.

विना गुरु के मार्ग कौन बतावे? यमघाट बड़ा विकट है। जीवन की नदी के बीच भ्रान्ति की पहाड़ी है और अहंकार का ऊंचा स्तम्भ है। काम क्रोध रूपी दो पर्वत खड़े हैं। नाना लोभ रूपी चोरों का जमाव है। मद और मत्सर का मेघ बरसता है। माया रूपी पवन प्रबलता से वह रहा है। कबीर कहते हैं कि हे साधो, यह घाट किस प्रकार तरा जाय?

## 2. THE MORAL CHARACTERISTICS OF A SADGURU.

साधो सो सद्गुरु मोहिं भावै ॥ टे ॥
सत्तनाम का भर भर प्याला,
आप पिए मोहिं प्यावै ॥ १ ॥
मेले जाय न महन्त कहावै,
पूजा भेट न लावै ॥ २ ॥
परदा दूर करै आँखिन का,
निज दरसन दिखलावै ॥ ३ ॥
जाके दरसन साहब दरसै,
अनहद सब्द सुनावै ॥ ४ ॥
माया के सुख दुख करि जानै,
संग न सुपन चलावै ॥ ५ ॥
निस दिन सतसंगत में राँचै,
शब्द में सुरत समावै ॥ ६ ॥
कह कबीर ताको भय नाहीं,
निरभय पद सरसावै ॥ ७ ॥

## (२) अनुवाद.

हे साधो, मैं उसी को सद्‌गुरु समझता हूँ, जो सत्य-नाम का प्याला भरभर के स्वयं पीवे और मुझ को भी पिलावे। जो न मेले को जाता है, न महन्त कहलाता है और न पूजा भेंट स्वीकार करता है। जो आंखों का परदा दूर करता है और आत्म-स्वरूप दिखलाता है। जिसके दर्शन से परमेश्वर दृष्टि में आ जावे। जो अनाहत शब्द सुनाता है। जो माया के सुख को दुःख करके जानता है और स्वप्न में भी उस सुख में आसक्त नहीं होता। जो रात दिन सत्संग में अनुरक्त रहता है और शब्द में सुरत का प्रवेश करता है। कबीर कहते हैं उस सद्‌गुरु को भय नहीं, क्योंकि वह निर्भय पद में प्रवेश कर रसपूर्ण होता है।

## 3. THE MYSTICAL CHARACTERISTICS OF A SADGURU.

कोइ सतगुरु सन्त कहावै,
नैनन अलख लखावै ॥ टे ॥
डोलत डिगै न बोलत बिसरै,
जब उपदेस दृढ़ावै ।
प्रानपूज्य किरिया तें न्यारा,
सहज समाधि सिखावै ॥ १ ॥

द्वार न रूँधै पवन न रोकै,
नहिं अनहत अरुझावै ।
यह मन जाय जहाँ जग जब ही,
परमातम दरसावै ॥ २ ॥

करम करै निहकरम रहै जो,
ऐसी जुगत दिखावै ।
सदा विलास त्रास नहिं मन में,
भोग में जोग जगावै ॥ ३ ॥

( *Contd. on p. 112* )

## (३) अनुवाद.

सद्गुरु या सन्त वही कहलाता है, जो अलख को आँखों से लखावे। जब अन्तर में उपदेश दृढ़ करे तो वह डोलता हुआ भी न डिगे, बोलता हुआ भी न भूले। जो प्राण प्रधान क्रिया से भिन्न सहज समाधि सिखाता है, जो न द्वार रूँधे न पवन रोके और न अनाहत में फँसावे। यह मन संसार में जब कभी और जहाँ कहीं भी जावे, उसको परमात्मा का दर्शन करावे। जो ऐसी युक्ति बतावे कि कर्म करते हुए भी निष्कर्म रहा जाय, जो सदा प्रसन्न रहे, मन में त्रास न लावे और भोग में भी योग जागृत रक्खे।

( *Contd. on p. 113* )

(*Contd. from p. 110*)

धरती त्यागि अकासहुँ त्यागै,
अधर मड़ैया छावै ।
सुन्न सिखर की सार सिला पर,
आसन अचल जमावै ॥ ४ ॥

भीतर रहा सो बाहिर देखै,
दूजा दृष्टि न आवै ।
कहत कबीर बसावे हंसा,
आवागमन मिटावै । ५ ॥

( *Contd. from p. 111* )

जो धरती को त्याग कर आकाश को भी छोड़ दे और बीच में आधार रहित कुटिया बनावे। शून्य शिखर की श्रेष्ठ शिला पर अचल आसन जमावे। जो भीतर रहता है उसको बाहर देखे, दूसरा पदार्थ ( उसकी ) दृष्टि में न आवे। कबीर कहते हैं कि हंस को ( परमात्मा में ) स्थिर कर के आवागमन मिटा देता है।

## 4. THE NAME OF GOD AS THE OIL WHICH ENABLES THE WICK OF MIND TO BE INFLAMED WITH THE FIRE OF GOD.

अपने घट दियना बारु रे ॥ टे ॥

नाम कै तेल सुरत कै बाती,
ब्रम्ह अगिन उदगारु रे ॥ १ ॥

जग-मग जोत निहार मन्दिर में,
तन मन धन सब वारु रे ॥ २ ॥

झूठी जान जगत की आसा,
बारंबार बिसारु रे ॥ ३ ॥

कहे कबीर सुनो भाइ साधो,
आपन काज सँवारु रे ॥ ४ ॥

## (४) अनुवाद.

अपने घट में दीपक जलाओ। नाम का तेल डालकर सुरति की बत्ती को ब्रम्ह-रूप अग्नि से उद्दीपित करो। मन्दिर में जगमग ज्योति देख कर, उस पर अपना तन, मन और धन सब निछावर कर दो। जगत की आशा को झूँठी जान कर बार बार उसका विस्मरण करो। कबीर कहते हैं कि हे साधो, अपना काम अच्छी तरह से सम्पूर्ण करो।

## 5. NAME AS THE SCHEMATIZER OF NIRGUNA AND SAGUNA.

नाम रूप दुइ ईस उपाधी ।
अकथ अनादि सुसामुझि साधी ॥
को बड़ छोट कहत अपराधू ।
सुनि गुन भेद समुझिहहिं साधू ॥
रूप विशेष नाम बिन जाने ।
करतल गत न परहिं पहिचाने ॥
सुमिरिय नाम रूप बिन देखे ।
आवत हृदय सनेह विसेखे ॥
नाम रूप गति अकथ कहानी ।
समुझत सुखद, न परत बखानी ॥
अगुन सगुन बिच नाम सुसाखी ।
उभय प्रबोधक चतुर दुभाखी ॥

## (५) अनुवाद

---

नाम और रूप दोनों ईश की उपाधियां हैं। दोनों अकथ और अनादि हैं। अच्छी समझ वाले ही इनको साध सकते हैं। (इनमें से) "कौन बड़ा, कौन छोटा" यह कहना अपराध है। साधु पुरुष इनका गुण भेद सुनकर (अन्तर में) समझ लेंगे। नाम के जाने बिना रूप-विशेष करतल-गत होने पर भी पहिचान नहीं पड़ता। रूप के देखे बिना ही नाम को स्मरण करने से ईश्वर अधिक स्नेह से हृदय में आता है। नाम और रूप की गति एक अकथनीय कहानी है। वह समझने में सुखद है, पर उसका वर्णन संपूर्णतया नहीं किया जा सकता है। नाम निर्गुण और सगुण के बीच एक चतुर सुसाक्षी, दुभाषी और प्रबोधक है।

## 6. TULSIDASA'S APOSTROPHE TO THE TONGUE.

काहे न रसना रामहिं गावहि ॥ टे ॥
निस दिन पर अपवाद वृथा कृत,
रटि रटि राग बढ़ावहि ॥ १ ॥
नर मुख सुन्दर मन्दिर पावन,
बसि जनि ताहि लजावहि ।
ससि समीप रहि त्यागि सुधा कत,
रविकर-जल कहँ धावहि ॥ २ ॥
काम कथा कलि कैरव चन्दिनि,
सुनत स्रवन दै भावहि ।
तिन्हहिं हटकि, भजि हरि कल कीरति,
करन कलंक नसावहि ॥ ३ ॥
जातरूप मति, युक्ति रुचिर मनि,
रचि रचि हार बनावहि ।
सरन सुखद, रविकुल-सरोज रवि,
राम नृपहिं पहिरावहि ॥ ४ ॥
बाद विबाद स्वाद तजि, भजि हरि,
सरस चरित चित लावहि ।
तुलसिदास भव तरहि, तिहुँ पुर,
तू पुनीत जस पावहि ॥ ५ ॥

(६) अनुवाद।

रे रसना, तू राम को क्यों नहीं गाती ? रात दिन पर-अपवाद रट रट कर उसमें व्यर्थ ही क्यों राग बढ़ा रही है ? नर के मुखरूपी सुन्दर पवित्र मन्दिर में बसकर उसको मत लज्जित कर। चन्द्रमा के समीप रहने से प्राप्त होनेवाली सुधा को त्यागकर रविकर जल के लिये क्यों दौड़ती है। कलिरूपी कैरव के लिये जो चान्दनी है, ऐसी काम कथा को कान भाव देकर सुनते हैं। उनको रोक कर तू हरि की सुन्दर कीर्ति को भज और कानों के कलंक को दूर कर। मति रूपी सुवर्ण के तार से युक्ति रूपी रुचिर मणियों का हार बहुत कौशल के साथ तू बना और शरण सुखद रविकुल रूपी कमल के लिये सूर्य रूपी राजा राम को पहिना। वाद-विवाद के लिये रति को छोड़कर हरि को भज और मेरे चित्त को उनके सरस चरित्र में लगा। तुलसीदास संसार को तर जाय और तू तीनों लोकों में पुनीत यश प्राप्त करे।

## 7. ON INTERNAL MEDITATION BY MEANS OF THE NAME.

अजर अमर इक नाम है,
सुमिरन जो आवै ॥ टेक ॥
बिन ही मुख के जप करो,
नहिं जीभ डुलावो ।
उलटि सुरत ऊपर करो,
नैनन दरसावो ॥ १ ॥
जाय हंस पच्छिम दिसा,
खिरकी खुलवावो ।
तिरबेनी के घाट पर,
हंसा नहवावो ॥ २ ॥
पानी पवन कि गम नहीं,
वोहि लोक मँजावो ।
ताही बिच इक रूप है,
वोही ध्यान लगावो ॥ ३ ॥
जिमीं असमान वहां नहीं,
वो अजर कहावै ।
कहै कबीर सोइ साध जन,
वा लोक मँझावै ॥ ४ ॥

## (७) अनुवाद.

---

वही एक नाम अजर अमर है, जो स्मरण में प्रगट हो। मुख के विना ही जप करो। जीभ मत डुलावो। सुरत उलट कर ऊपर करो। नयनों को दिखलाओ। जब हंस पश्चिम दिशा को जाय, तब खिड़की खुलवाओ। त्रिवेणी के घाट पर उसको स्नान कराओ। जहां पानी और पवन की पहुंच नहीं है, उस प्रदेश में उसको मज्जन करने दो। उसी के बीच में एक रूप है। उसी ( रूप ) पर अपना ध्यान लगाओ। जहाँ जमीन और आसमान नहीं, वह प्रदेश अजर कहलाता है। कबीर कहते हैं कि जो उस लोक में प्रवेश करता है, वही साधु पुरुष है।

## 8. ON INTENSE CONCENTRATION.

या विधि मन को लगावै,
मन के लगाए प्रभु पावै ॥ टे ॥

जैसे नटवा चढ़त बाँस पर,
ढोलिया ढोल बजावै ।
अपना बोझ धरै सर ऊपर,
सुरति बरत पर लावै ॥ १ ॥

जैसे भुवंगम चरत बनहिं में,
ओस चाटने आवै ।
कबहूँ चाटै कबहूँ मनि चितवै,
मनि तजि प्रान गँवावै ॥ २ ॥

जैसे सती चढ़ी सत ऊपर,
अपनी काय जरावै ।
मात पिता सब कुटुम्ब तियागै,
सुरति पिया पर लावै ॥ ३ ॥

धूप दीप नैवेद अरगजा,
ज्ञान कि आरत लावै ।
कहै कबीर सुनो भाइ साधो,
फेर जनम नहिं पावै ॥ ४ ॥

## (८) अनुवाद.

इस प्रकार मन को लगाओ, कि जिसके लगाते ही प्रभु को पाओगे। जैसे नट, ढोलिया के ढोल बजाते समय बाँस पर चढ़ता है और अपने सिर पर बोझ लिये हुए भी अपना ध्यान तन्मयता से रस्सी पर लगाता है। जैसे जंगल में चरते समय सर्प ओस चाटने के लिये आता है तो कभी ओस चाटता है, कभी मणि को देखता है। क्यों कि मणि से बिछुड़ने पर वह प्राण गँवा देगा। जैसे सती आवेश में आकर चिता में अपनी काया जलाने आती है और माता पिता तथा सब कुटुम्ब को त्याग कर एक प्रियतम पर ध्यान लगाती है। कबीर कहते हैं कि हे साधो, जो धूप दीप नैवेद्य अरगजायुक्त ज्ञान रूपी आरती जलायेगा, वह पुनर्जन्म नहीं पायेगा।

## 9. ON TURNING EVERY MOMENT TO SPIRITUAL USE.

चेतना है तो चेतले,
निसि-दिन में प्रानी ।
छिन छिन अवधि बिहात,
फूटे घट ज्यों पानी ॥ १ ॥

हरि-गुन काहे न गावहि,
रे मूरख अज्ञाना ।
झूठे लालच लागि के,
नाहीं मर्म पिछाना ॥ २ ॥

अजहूँ कछु बिगऱ्यो नहीं,
जो प्रभु गुन गावै ।
कहि नानक तेहि भजन तें,
निरभय पद पावै ॥ ३ ॥

## (९) अनुवाद.

ए प्राणी, जब तक चेतना है, तब तक रात दिन चिन्तन कर ले। प्रतिक्षण अवधि उसी तरह व्यतीत हो रही है, जिस तरह फूटे घड़े से पानी चूता है। रे अज्ञान, मूर्ख, हरि के गुण क्यों नहीं गाता? झूटे लालच में लगकर तूने मर्म को नहीं पहचाना। अगर तू प्रभु के गुण गावे तो अभी भी कुछ बिगड़ा नहीं है। नानक कहते हैं कि प्रभु के भजन से तू निर्भय-पद पावेगा।

## 10. IF YOU WANT TO DO THE RIGHT THING, DO IT HERE AND NOW.

---

भूले मन समझ के लाद् लद्निया ॥ टे ॥

टाण्डा लाद् कहाँ को लै जैयो,
आगे मुलुक बिरनिया ॥ १ ॥

सौदा करे तो यहि जुग करले,
आगे हाट न बनिया ॥ २ ॥

पानी पिये तो रतन कुएँ का,
आगे घाट न पनिया ॥ ३ ॥

कहे कबीर सुनो भाइ साधो,
यह पद है निरबनिया ॥ ४ ॥

# (१०) अनुवाद.

हे मूर्ख मन, सोचकर बोझा लाद। बनजारों के झुण्ड! माल लाद कर कहाँ ले चले हो? आगे पराया देश है। सौदा करना है तो इसी क्षण करलो; क्यों कि इसके आगे न बाज़ार है न खरीदने वाला, न बेचने वाला। पानी पीना है तो इसी कुएँ का पीले, जो रत्नसम है। आगे न घाट है, न पानी है। कबीर कहते हैं, हे भाई साधो! सुनो, यह निर्वाणियों का पद है।

## 11. LIKE A GOOD WEAVER, PLEASE YOUR MASTER BY PRODUCING A DURABLE GARMENT OF CLOSE AND CONTINUOUS TEXTURE.

कोरी साल न छाँड़ै रे,
सब घावर कौं काढ़ै रे ॥ टे ॥
प्रेम प्राण लगाई धागै,
तत्त तेल निज दीआ ।
एक-मना इस आरम्भ लागा,
ज्ञान राछ भर लीया ॥ १ ॥
नाम नली भरि बुण कर लागा,
अन्तर गति रंग राता ।
तागै बागै जीव जुलाहा,
परम तत्व सों माता ॥ २ ॥
सकल शिरोमणि बुनै विचारा,
सान्हा सूत न तोड़ै ।
सदा सचेत रहै लौ लागा,
ज्यों टूटे त्यों जोड़ै ॥ ३ ॥
ऐसे तनि बुनि गहर गजीना,
साई के मन भावै ।
दादू कोरी कर्ता के संगि,
बहुरि न इहि जग आवै ॥ ४ ॥

## (११) अनुवाद.

जुलाहे ! छेद को रहने न देना। सब गाँठों (साँठों) को निकाल देना।

प्रेम और प्राण के धागे लगा कर; आत्म-तत्व रूपी दीपक के प्रकाश में एक चित्त होकर जुलाहे ने बुनना आरम्भ किया। ज्ञान रूपी राछ ताने से भर लिया और नामरूपी नली बाने से भर कर जुलाहा ताना बाना बुनने लगा। अन्तर्भाव रूपी रंग से लाल होकर जीव रूपी जुलाहा परम-तत्व से मतवाला हो गया। सब जुलाहों का शिरोमणि होकर भी नम्रता से बुनते हुए, सँधा हुआ सूत टूटने नहीं देता। सदा लौ लगाकर सचेत रहता है। ज्योंही टूटता है, त्योंही जोड़ देता है। इस प्रकार बड़ा गाढ़ा और घना कपड़ा बुनकर साँई के चित्त को रिझाता है। दादू कहते हैं कि जुलाहा साँई के संग से इस युग में फिर लौटकर नहीं आवेगा।

## 12. INADEQUACY OF MERE YOGA FOR THE REALISATION OF GOD.

तो भी कच्चा वे कच्चा,
  नहीं गुरू का बच्चा ॥ टे ॥
दुनिया तजकर खाक लगाई,
  जाकर बैठा बन मों ।
खेचरि मुद्रा वज्रासन पर,
  ध्यान धरत है मन मों ॥ १ ॥

गूपित होके परगट होवे,
  जावे मथुरा कासी ।
प्राण निकाले सिद्ध भया है,
  सत्य लोक का बासी ॥ २ ॥
तीरथ कर कर उम्मर खोई,
  जोग जुगति में सारी ।
धन कामिनि को नजर न लावे,
  जोग कमाया भारी ॥ ३ ॥

( *Contd. on p. 132* )

## (१२) अनुवाद.

अरे, तब भी कच्चा ही है। गुरु का बच्चा नहीं है। दुनिया को छोड़कर, तन पर राख लगाई। वन में जाकर बैठा। वज्रासन पर खेचरि मुद्रा लगाकर मन में ध्यान धरता है। गुप्त होकर प्रगट होता है और मथुरा व काशी जाता है। प्राण को शरीर से बाहर निकाल कर सिद्ध हुआ और सत्य लोक का वासी हुआ। तीर्थ कर कर के योग की युक्ति में सारी आयु खो दी। धन और कामिनी को दृष्टि में नहीं लाता है। भारी योग कमाया है।

( *Contd. on p. 133* )

(*Contd. from p. 130*)

कुण्डलिनी को खूब चढ़ावे,
   ब्रह्म रन्ध्र में जावे ।
चलता है पानी के ऊपर,
   मुख बोले सो होवे ॥ ४ ॥

शास्त्रों में कुछ रहा न बाकी,
   पूरा ज्ञान कमाया ।
वेद विधी का मारग चलकर,
   तन को लकड़ा कीया । ५ ॥

कहे मछेन्द सुनु रे गोरख,
   तीनो ऊपर जाना ।
किरपा भई जबै सद्गुरु की,
   आपहिं आप पिछाना ॥ ६ ॥

( Contd. from p. 131 )

कुण्डलिनी को इस प्रकार ऊपर चढ़ाता है कि वह ब्रह्म-रन्ध्र में जाये। पानी के ऊपर चलता है। मुख से जो बोलता है, वही होता है। शास्त्रों में कुछ बाकी नहीं रहा। पूरा ज्ञान कमा लिया है। वेद विधि के मार्ग पर चलकर शरीर को लकड़ी कर दिया। मत्स्येन्द्र कहते हैं कि हे गोरख! सुनो, तीनों (गुणों) के ऊपर हो जाओ। जब सद्‌गुरु की कृपा होती है तभी अपने आपको पहिचानोगे।

## 13. THE ANAL-HAQ METHOD OF MEDITATION.

अगर है शौक़ मिलने का,
तो हर-दम लौ लगाता जा ।
जला कर खुद-नुमाई को,
भसम तन पर चढ़ाता जा ॥ १ ॥
मुसल्ला फाड़, तसबी तोड़,
किताबें डाल पानी में ।
पकड़ दस्त तू फ़रिश्तों का,
गुलाम उनका कहाता जा ॥ २ ॥
न मर भूखा न रख रोज़ा,
न जा मसज़िद न कर सिज़दा ।
हुकुम है शाह क़लन्दर का,
अनलहक़ तू कहाता जा ॥ ३ ॥
कहे मन्सूर मस्ताना,
हक़ मैंने दिल में पहचाना ।
वही मस्तों का मैख़ाना,
उसी के बीच आता जा ॥ ४ ॥

## (१३) अनुवाद.

अगर मिलने का शौक़ है, तो प्रतिश्वास ईश्वर पर लौ लगाते जाओ। अहंकार को जलाकर उसकी भस्म शरीर पर लगाओ, नमाज़ की दरी को फाड़ दो। जप माला को तोड़ दो। किताबें पानी में डालो। ईश्वर के दूतों का हाथ पकड़ो और उनका दास कहलाते जाओ। भूखे न मरो। रोज़ा मत रक्खो। मस्जिद को न जाओ। नमाज़ में सिर मत टेको। कलन्दरों के शाह की आज्ञा है कि "मैं ईश्वर हूँ" ऐसा कहते जाओ। मस्त हुआ मन्सूर कहता है कि मैंने ईश्वर को दिल में पहचाना है। वही मस्तों की मधुशाला है। उसी के बीच आते जाओ।

## 14. STORM THE FORTRESS OF SPIRITUAL EXPERIENCE; DO NOT TURN BACK ANY LONGER.

नौकरी शरिअत से करना,
हुकुम पीर मुरशिद का रखना ॥ टे ॥

मन घोड़े को मार चाबुका,
विवेक लगाम लेना।
प्रेम क्षेम से रहना बेटा,
"सोऽहं" गढ़ लेना ॥ १ ॥

कूच दरकूच मुकाम करके,
संगम पूजा करना।
अखी लगाकर मार निशानी,
पीछे मत हटना ॥ २ ॥

सिढ़ी पकड़ कर चढ़ना बेटा,
धीरज से गढ़ लेना।
अन्दर का पट खोल लेना,
धीरे से चढ़ना ॥ ३ ॥

(*Contd. on p. 138*)

## (१४) अनुवाद.

---

(हे बेटा!) धर्म के अनुसार नौकरी बजाना और महात्माओं तथा गुरु की आज्ञा का पालन करना। मन-रूपी घोड़े को चाबुक मारते हुए विवेक की लगाम हाथ में पकड़ना। प्रेम और क्षेम से रह कर, हे बेटा! "सोऽहं" किला जीतना। मंजिल दर मंजिल पहुँच कर, संगम पर पूजा करना। अविचल चित्त से लक्ष्य का वेध करना। और पीछे नहीं हटना। (श्वास की) सीढ़ी पकड़कर ऊपर चढ़ना और हे बेटा! धीरज के साथ किले को जीतना। अन्दर का परदा खोल कर धैर्य से ऊपर चढ़ना।

( *Contd. on p. 139* )

( *Contd. from p. 136* )

अजर देश की हवा देख ले,
अमर कुण्ड मों न्हाना ।
भगवा पट की बाँध निशानी,
पीछे मत हटना ॥ ४ ॥

कहत कबीर सुनो भाइ साधो,
बार बार नहिं आना ।
जोही गुरु का पूरा होगा,
वोही बात पहचाना ॥ ५ ॥

( Contd. from p. 177 )

जरा रहित देश की हवा लेकर अमृत-कुण्ड में नहाना। गेरूए वस्त्र की पताका फहराते हुए पीछे नहीं हटना। कबीर कहते हैं कि हे साधो ! सुनो, बार बार नहीं आना है। जो गुरु का पूरा चेला होगा, वही इस बात को पहिचानेगा।

## 15. SURRENDER, THE ESSENTIAL CONDITION OF GRACE.

सुना रे मैंने निर्बल के बल राम ॥ टे ॥

पिछले साख भरूँ सन्तन की,
अड़े सँवारे काम ॥ १ ॥

जब लगि गज बल अपनो बरत्यो,
नेकु सर्‍यो नहिं काम।
निरबल ह्वै, बल राम पुकार्‍यो,
आए आधे नाम ॥ २ ॥

अपबल, तपबल और बाहुबल,
चौथो है बल दाम।
सूर किसोर-कृपा तें सब बल,
हारे को हरिनाम ॥ ३ ॥

## (१५) अनुवाद.

मैंने सुना है कि राम निर्बल के बल हैं। पिछले सन्तों की साक्षी देता हूँ कि राम ने अटके हुए काम सँवारे हैं। जब तक गज ने अपना बल लगाया, तब तक थोड़ा भी काम नहीं होने पाया। जब निर्बल होने पर अन्तर्बल से राम को पुकारा तब आधे नाम पर ही राम को आना पड़ा। पहला बल आत्मबल, दूसरा तपबल, तीसरा बाहुबल और चौथा धनबल है। सूरदास कहते हैं कि किशोर कृष्ण की कृपा से ही सब बल प्राप्त होता है; हारे हुए को हरिनाम ही एकमेव बल है।

## 16. KABIR ON SEPARATION FROM GOD,

प्रीति लगी तुव नाम की,
पल बिसरै नाहीं ।
नजर करौ मेहर की,
मोहिं मिलौ गुसाँईं ॥ १ ॥

बिरह सतावै हाय अब,
जिव तड़पै मेरा ।
तुम देखन को चाव है,
प्रभु मिलौ सबेरा ॥ २ ॥

नैना तरसे दरस को,
पल पलक न लागै ।
दर बन्द दीदार का,
निसि-बासर जागै ॥ ३ ॥

जो अब के प्रीतम मिले,
करूँ निमिष न न्यारा ।
अब कबीर गुरु पाइया,
मिला प्रान पियारा ॥ ४ ॥

(१६) अनुवाद.

( हे स्वामी ) तुम्हारे नाम की प्रीति लगी है। एक पल भी तुम्हारा नाम नहीं विसरता। हे गोसाँई, कृपादृष्टि करो और मुझ से मिलो। विरह सता रहा है। हाय! अब जीव तड़प रहा है। तुम्हें देखने की उत्कण्ठा है। अत एव हे प्रभु, शीघ्र ही मुझे मिलो। नेत्रों को दर्शन की प्यास लगी है। एक पल भी पलक नहीं लगते। दीदार का द्वार बन्द है। मैं रात दिन जाग रहा हूँ। अगर इस बार प्रियतम मिल जाय तो क्षणमात्र भी अलग नहीं करूंगा।

अब कबीर गुरु को पा गया और प्राण प्यारा मिल गया।

## 17. MIRA'S MIND ON THE RACK.

---

जोगी मत जा, मत जा, मत जा,
पाँइ परूँ मैं तेरी ॥ टे ॥

प्रेम भक्ति को पैण्ड़ो न्यारो,
हम को गैल लगा जा ॥ १ ॥

अगर चन्दन की चिता रचाऊँ,
अपणे हाथ जला जा ॥ २ ॥

जल बल भई भस्म की ढेरी,
अपणे अंग लगा जा ॥ ३ ॥

मीरा के प्रभु गिरधर नागर,
ज्योत में ज्योत मिला जा ॥ ४ ॥

## (१६) अनुवाद.

हे योगी, मत जाओ, मत जाओ, मत जाओ। मैं तुम्हारे पैर पड़ती हूं। प्रेम भक्ति का मार्ग विचित्र है, मुझ को उसकी गली लगा जाओ। या अगरु चन्दन की मैं चिता रचाऊँ; तो उसे अपने हाथ से जला जाओ। मैं जब बिलकुल जलकर भस्म की ढेरी हो जाऊँ तब उसको अपने शरीर पर लगा कर जाओ। प्रभु गिरिधर नागर की भक्त मीराबाई कहती हैं हे गुरु! तुम ज्योति में ज्योति मिला जाओ।

## 17. MIRA'S LONG WAITING CROWNED WITH SUCCESS.

तुम पलक उघारो दीनानाथ ।
मैं हाज़िर नाज़िर कब की खड़ी ॥ टे ॥

साहू थे दुस्मन होइ लागे,
मैं सब को लगूँ कड़ी ॥ १ ॥

दिन नहिं चैन रात नहिं निदरा,
सूखूँ खड़ी खड़ी ॥ २ ॥

कहा बोझ मीरा में कहिए,
सौ पर एक धड़ी ॥ ३ ॥

गुरु रैदास मिले मोहिं पूरे,
धुर से कमल भिड़ी ॥ ४ ॥

सतगुरु सैन दई जब आके,
जोत में ज़ोत मिली ॥ ५ ॥

(१७) अनुवाद.

हे दीनानाथ, तुम पलक उघाड़ो। मैं नज़र लेकर आपके सामने कब से खड़ी हूँ। जो साधु थे, वे दुश्मन होकर पीछे पड़े हैं। मैं सब को कड़ी लग रही हूँ। दिन में चैन नहीं, रात में नींद नहीं। खड़ी खड़ी सूख रही हूँ। कहिए! मीरा में कौन सा बोझ है? सौ पर एक घड़ी का बोझ ही क्या? गुरु रैदास मुझे पूरे मिले, मानो मेरा सिर कमल से शोभित हो गया। जब सद्गुरु ने आकर संकेत दिया, तब ज्योति में ज्योति मिल गई।

## CHAPTER 5

# The Highest Ascent.

### 1. MIRABAI ON THE GREAT JOY CONSEQUENT UPON THE POSSESSION OF THE JEWEL OF GOD.

---

पायो जी मैंने राम रतन धन पायो ॥ टे ॥

वस्तु अमोलिक दी मेरे सतगुरु,
किरपा करि अपनायो ॥ १ ॥

जनम जनम की पूँजी पाई,
जग में सभी खोवायो ॥ २ ॥

खरच न खूटै, चोर न लूटै,
दिन दिन बढ़त सवायो ॥ ३ ॥

सत की नाव खेवटिया सतगुरु,
भव सागर तरि आयो ॥ ४ ॥

मीरा के प्रभु गिरिधर नागर,
हरखि हरखि जस गायो ॥ ५ ॥

## (१) अनुवाद

निश्चय ही मैंने रामरूपी रत्न-धन पा लिया । मेरे सद्‌गुरु ने मुझे अमोल वस्तु दी और कृपा कर अपना बना लिया। मैंने जग में सब कुछ खो दिया और जन्म जन्म की पूंजी पा ली। वह पूँजी न खर्च करने से कम होती है और न उसको चोर लूट सकते हैं, अपितु वह दिन दिन सवाई बढ़ती जाती है। सत्तनाम की नैया और सद्‌गुरु रूप केवट के द्वारा मैं भवसागर तर आई। मीरा कहती है कि गिरिधर नागर मेरे प्रभु हैं। हर्षित हो होकर मैं उनका यश गाती हूँ।

## 2. MIRA'S EXPERIENCE OF SOUND AND COLOUR.

फागुन के दिन चार रे,
होरी खेल मना रे ॥ १ ॥
बिनि करताल पखावज बाजै,
अणहद् की झणकार रे ॥ २ ॥
बिनि सुर राग छतीसूँ गावै,
रोम रोम रंग सार रे ॥ ३ ॥
सील सन्तोख का केसर घोला,
प्रेम प्रीति पिचकार रे ॥ ४ ॥
उड़त गुलाल लाल भयो अम्बर,
बरसत रंग अपार रे ॥ ५ ॥
घट के पट सब खोल दिये हैं,
लोक लाज सब डार रे ॥ ६ ॥
होरी खेलि पीव घर आये,
सोइ प्यारी प्रिय प्यार रे ॥ ७ ॥
मीरा के प्रभु गिरिधर नागर,
चरण कँवल बलिहारि रे ॥ ८ ॥

## (२) अनुवाद.

रे मन ! फागुन के दिन चार ही हैं, इन्हीं में होली खेल ले। हाथों के ताड़न के बिना ही पखावज बज रही है। अनाहत की झनकार उठ रही है। बिना स्वर के छत्तीसों राग गाये जा रहे हैं। रोम रोम में श्रेष्ठ रंग भरा हुआ है। ( मैंने ) शील सन्तोष रूपी केसर घोला और प्रेम-प्रीति रूपी पिचकारी से छोड़ा। गुलाल उड़ते उड़ते ( दोनों ) अम्बर लाल हो गए। अपार रंग बरस रहा है। शरीर के सब परदे खोल दिये हैं और जनलज्जा तज दी है। होली खेल कर प्रिय घर आये; वही आगमन प्यारी के प्रति प्रिय के प्रेम का चिन्ह है। मीरा कहती है कि हे गिरिधर नागर! मैं आपके चरण-कमल पर बलिहारी हूँ।

## 3. MIRABAI ON THE DOCTRINE OF APPROXIMATION.

साधु कि संगत पाई रे,
जाकी पूर्ण कमाई रे ॥ टे. ॥

साधु कि संगत गुरुजी की सेवा,
बनत बनत बनि आई रे ॥ १ ॥

सुमिरे नामा और कबीरा,
तीसर मुक्ताबाई रे ॥ २ ॥

मीरा के प्रभु गिरिधर नागर,
जोत में जोत मिलाई रे ॥ ३ ॥

## (३) अनुवाद.

(मैं) उन साधुओं की संगत पा गई, जिनकी कमाई पूर्ण थी। साधुओं की संगति से और गुरुजी की सेवा से (मेरी साधना) धीरे धीरे पूर्णता को प्राप्त हुई। नामदेव ने स्मरण किया, कबीर ने स्मरण किया और तीसरी मुक्ताबाई ने भी स्मरण किया। मीराबाई कहती है कि हे प्रभु गिरिधर नागर, इन सब ने ज्योति में ज्योति मिला दी।

## 4. SURDAS ON DIVINE OMNIPOTENCE AND SUPERSENSUOUS EXPERIENCE.

वन्दउँ श्री हरि-पद सुखदाई ॥ टे. ॥

जाकी कृपा पंगु गिरि लंघै,
अन्धे कूँ सब कछु दरसाई ॥ १ ॥
बहिरो सुनै गूंग पुनि बोलै,
रंक चलै सिर छत्र धराई ॥ २ ॥
सूरदास स्वामी करुनामय,
बार बार बन्दउँ तिहि पाई ॥ ३ ॥

## (४) अनुवाद.

( मैं ) श्री हरि के सुखदाई पदों की वन्दना करता हूँ। जिस हरि की कृपा से पंगु गिरि को लांघता है, अन्धे को सब कुछ दिखाई पड़ता है, बहिरा सुनने लगता है, गूंगा बोलने लगता है और रंक सिर पर छत्र धरा कर चलता है। सूरदास कहते हैं कि हे करुणामय स्वामी! उन चरणों को प्राप्त करके बार-बार मैं उनकी वन्दना करता हूँ।

## 5. ON GOD AS INEXTRICABLY BOUND UP WITH EVERY FIBRE OF THE BODY.

अब तो प्रकट भई जग जानी ॥ टे ॥

वा मोहन से प्रीति निरन्तर,
क्यों हि रहेगी छानी ॥ १ ॥

कहा करूँ सुन्दर मूरति इन,
नयनन माँझ समानी ॥ २ ॥

निकसत नाहिं बहुत पचि हारी,
रोम रोम उरझानी ॥ ३ ॥

अब कैसे कहूँ री जात है,
मिलौ दूध से पानी ॥ ४ ॥

सूरदास प्रभु अन्तर्यामी,
सब के मन के स्वामी ॥ ५ ॥

## (५) अनुवाद.

अब तो मेरी प्रीति जगत को विदित हो गई है। उस मोहन के प्रति मेरी अविचल प्रीति कैसे छिपी रहेगी? क्या करूँ? सुन्दर मूर्ति इन नेत्रों के मध्य समा गई है। रोम रोम में फँस गई है। बहुत परिश्रम करने से मैं थक गई, तब भी (वह) निकलती नहीं। क्या अब दूध से मिला पानी किसी प्रकार कहीं जाता है? सूरदास कहते हैं कि प्रभु अन्तर्यामी हैं और सब के मन के स्वामी हैं।

## 6. TULSIDAS ON THE MYSTICAL TRANSCENDENCE OF GOD.

---

विनु पग चलै सुनै विनु काना ।
  विनु कर करम करै विधि नाना ॥
आनन रहित सकल रस भोगी ।
  विनु वाणी वकता वड़ जोगी ॥
तनु विनु परस नयन विनु देखा ।
  गहै घ्राण विनु वास असेखा ॥
अस सब भाँति अलौकिक करणी ।
  महिमा तासु जाइ नहिं वरणी ॥

## (६) अनुवाद.

पदों के विना चलता है। कानों के विना सुनता है। हाथों के विना अनेक प्रकार के कर्म करता है। मुख के विना सब रसों का भोगने वाला है। वाणी के विना भी वह योगी बड़ा वक्ता है। विना शरीर के स्पर्श करता है। नयनों के विना देखता है। घ्राण के विना समस्त वास ग्रहण करता है। इस तरह सब प्रकार उसकी करनी अलौकिक है, उसकी महिमा कही नहीं जाती।

## 7. GORAKHANATH'S DESCRIPTION OF HIS SPIRITUAL EXPERIENCE.

---

शून्य शिखर में सुरत लगाय देखो,
  निज में अलख बसाय बस्ती ।
ताल मृदंग पखपखली बजत है,
  हर दम पर नौबत झड़ती ॥ १ ॥

इड़ा पिंगला चवर डुलावे,
  सुखमनिया सेवा करती ।
चन्द सुरज दोउ दीवटि जलते,
  सत सुकृत दोउ फिरे गस्ती ॥ २ ॥

सत सागर धनि करे असनान,
  जहँ मोतियन की बरषा झड़ती ।
विरला सन्त कोइ पहुँच गया,
  निगुरे की मिले नहीं गिनती ॥ ३ ॥

नाथ मछिन्दर दास तुम्हारो,
  गोरख गरीव मेरी कौन गिनती ।
सवद सवद में आप विराजे,
  तुझ विन दुजी न देखे सुरती ॥ ४ ॥

## (७) अनुवाद

ब्रह्मरंध्र पर ध्यान लगाकर देखो। अपने में वहां अलक्ष्य पुरुष ने वास किया है। वहां ताल, मृदंग, पावा और बाँसुरी बज रहे हैं। हर क्षण नौबत झड़ती है। इड़ा और पिंगला दोनों चँवर डुला रही हैं और सुषुम्ना सेवा करती है। चांद और सूरज दो मशाल जल रहे हैं। सत्य और सुकृत दोनों गश्त लगाते हैं। सप्त सागर का मालिक वहां स्नान कर रहा है; जहाँ पर मोतियों की लगातार वर्षा हो रही है। कोई विरला सन्त ही वहां पहुँच पाता है, मनमुख की वहां गिनती तक नहीं होती। गोरख कहता है कि हे मत्स्येन्द्रनाथ! मैं आपका दास हूं। मुझ गरीब की क्या गिनती है। प्रतिशब्द में आप विराजमान हैं, आपके बिना दूसरी कोई वस्तु मेरी दृष्टि में नहीं आती।

## 8. DHARAMDAS ON BEATIFICATORY EXPERIENCE.

---

झरि लागै महलिया गगन घहराय ॥ टे ॥

घन गरजै घन बिजुरी चमकै ।
लहर उठै शोभा बरनि न जाय ॥ १ ॥

सुन्न महल में अमृत बरसै ।
प्रेम अनन्द ह्वै साधु नहाय ॥ २ ॥

खुली केवरिया मिटी अँधेरिया ।
धन सतगुरु जिन दिया लखाय ॥ ३ ॥

धरमदास विनवै कर जोरी ।
सतगुरु चरन में रहा समाय ॥ ४ ॥

## (८) अनुवाद.

---

महल पर झड़ी लग गई है। गगन घहरा रहा है। क्षण गर्जना होती है, क्षण बिजली चमकती है। लहर उठती है, जिसकी शोभा का वर्णन नहीं किया जाता। शून्य महल में अमृत बरस रहा है। साधु प्रेमानन्दित हो कर नहा रहा है। खिड़की खुल गई। अँधेरा मिट गया। सद्गुरु धन्य है, जिसने यह सब दिखला दिया है। धर्मदास हाथ जोड़कर विनय करते हैं कि, मैं सद्गुरु-चरण में समा रहा हूं।

## 9. YARI ON MANIFOLD SPIRITUAL EXPERIENCE.

---

झिलमिल झिलमिल बरसै नूरा,
   नूर जहूर सदा भरपूरा ॥

रुनझुन रुनझुन अनहद बाजै,
   भँवर गुँजार गगन चढ़ि गाजै ॥

रिमझिम रिमझिम बरसै मोती,
   भयो प्रकास निरन्तर जोती ॥

निर्मल निर्मल निर्मल नामा,
   कह यारी तहँ लियो बिस्रामा ॥

## (९) अनुवाद.

---

प्रकाश झिलमिल झिलमिल बरस रहा है और सदा सम्पूर्णानन्द प्रकट होता है। अनाहत शब्द रुनझुन रुनझुन बजता है। भ्रमर का गुँजार आकाश पर चढ़ कर गरजता है। मोती रिमझिम रिमझिम बरस रहे हैं और निरन्तर ज्योति का प्रकाश हो रहा है। यारी कहते हैं, नाम निर्मल निर्मल है और वहां मैंनें विश्राम लिया है।

## 10. " MY THAKURDWAR IS EVERYWHERE", SAYS CHARANDAS.

और देवल जहँ धुन्धली पूजा,
देवत दृष्टि न आवै ।
हमारा देवत परगट दीसे,
बोलै, चालै, खावै ॥ १ ॥

जित देखौं तित ठाकुरद्वारा,
करौं जहां नित सेवा ।
पूजा की विधि नीके जानी,
जासूँ परसन देवा ॥ २ ॥

करि सम्मान अस्नान कराऊँ,
चन्दन नेह लगाऊँ ।
मीठे वचन पुष्प जोइ जानों,
ह्वै करि दीन चढ़ाऊँ ॥ ३ ॥

परसन करि करि दरसन पाऊँ,
बार बार बलि जाऊँ ।
चरनदास सुकदेव बतावैं,
आठ पहर सुख पाऊँ ॥ ४ ॥

## (१०) अनुवाद.

अन्य देवालय ऐसे हैं, जहाँ पर अंधेरी पूजा होती है; क्यों कि वहां देवता दिखाई नहीं देता। हमारा देवता प्रत्यक्ष दीख पड़ता है। वह बोलता है, चलता है और खाता है। जहाँ देखूँ वहाँ प्रभु का ही मंदिर है। जहाँ मैं उसकी अखण्ड सेवा करता हूँ। पूजा की विधि भली भाँति जान ली है, जिससे प्रभु प्रसन्न होता है। उसे सम्मान का स्नान कराता हूँ और स्नेह का चन्दन लगाता हूं। दीन होकर मीठे वचन रूपी पुष्प प्रभु पर चढ़ाता हूं। वार वार रिझा रिझा कर उसका दर्शन पाता हूं और उस पर अपने को न्योछावर करता हूं। चरनदास कहते हैं कि सुकदेव ने मुझे मार्ग बताया, जिससे मैं अहोरात्र सुख पाता हूं।

## 11. EKNATH ON THE VISION OF GOD IN ALL STATES OF CONSCIOUSNESS.

---

गुरु कृपाञ्जन पायो रे भाई.  
    राम बिना कछु देखत नाहीं    ॥ १ ॥

अन्दर राम बाहर राम,  
    जहँ देखे तहँ रामहि राम    ॥ २ ॥

जागत राम सोवत राम,  
    सपन में देखूँ आतमराम    ॥ ३ ॥

एका जनार्दनी अनुभव नीका,  
    जहँ देखे वहँ राम सरीका    ॥ ४ ॥

## (११) अनुवाद.

रे भाई, गुरु-कृपा का अञ्जन नेत्रों में लगाया है जिससे राम के अतिरिक्त हमें कुछ नहीं दिखाई पड़ता। भीतर राम है; बाहर राम है। जहां देखो वहां राम ही राम है। जागते समय राम है; सोते समय राम है और मैं स्वप्न में भी आत्माराम को देखता हूँ। जनार्दन स्वामी के शिष्य एकनाथ कहते हैं कि मेरा अनुभव सच्चा है; क्यों कि जहां मैं देखता हूं, वहां लगातार राम ही दिखाई पड़ता है।

## 12. MAHIPATI ON A MYSTIC'S LIFE IN A TUMULT OF LIGHT AND COLOUR.

---

साईं अलख पलख में झलके, लहलहाट बिजली चमके ॥
मन गरक़ हुआ, मन गरक़,
गुरु साईंनाथ आज पाया, मुझ पकड़ दस्त बैठाया,
दो अच्छर बीज पढ़ाया, मेरे सिर पर हाथ चढ़ाया ॥
अब तू सच्चा गुरु का बच्चा, देख परीच्छा,
छह बदन जुगुत से जखड़,
मन डर जोर से पकड़,
जो आवे उसे दे छकड़,
आगे पीछे मोर की पाँखें, लहलहाट बिजली चमके ॥ १ ॥

नीचे धरनि ऊपर असमाना, दोऊ छोड़ बीच में जाना,
चल सरक, आगे चल सरक,
प्यारे उलट पुलट से चलना, साहब से जुगुत से मिलना
भ्रुकुटी ऊपर, त्रिकुटी शीखर, ध्यान लगाकर,
खूब देख नजर से अभी,
रज सोना बिखरा सभी,
मूल माया की जो छबी,
छोड़ माया स्वरूप परखे, लहलहाट बिजली चमके ॥ २ ॥

( *Contd. on p. 172* )

## (१२) अनुवाद.

---

अलक्ष्य पुरुष पलक में झलकता है। बिजली की लहलहाट चमक रही है। मन मग्न हो गया है। आज गुरु स्वामीनाथ मिले। उन्होंने मेरा हाथ पकड़ कर बिठाया और दो अक्षर का बीजमंत्र पढ़ाया। मेरे मस्तक पर हाथ रक्खा, और कहा कि, अब तू सच्चा गुरु का बच्चा है। परीक्षा देख। षट चक्र को युक्ति से कसकर बाँध। डर मत। जोर से पकड़। बीच में कोई आवे तो उसे धक्का दे। आगे-पीछे मोर-पंख देख। बिजली की लहलहाट चमक रही है। नीचे धरणी, ऊपर आसमान छोड़ बीच ही में आवागमन कर। खसक कर आगे बढ़। प्यारे बच्चे, उलट-पुलट चल कर युक्ति से साहब से मिलना। भौहों के ऊपर त्रिकूट के शिखर पर ध्यान लगा। नज़र से खूब देख, जिधर देखे उधर चांदी सोना बिखरा है। वह मूल प्रकृति की कान्ति है। माया को तज कर असली स्वरूप को चीन्ह। बिजली की लहलहाट चमकती है।

( *Contd. on p. 173* )

(Contd. from p. 170)

मोतियन का मेंह बरसता, सो ब्रह्मा ज्ञान विधाता,
खूब घटा, बनी खूब घटा,
तारा सो विमन रूप सजना, पालन वाला भरमस्ता,
गोल गुण्डाला, चक्कर उजाला, शिव मतवाला,
यही रूप तीनों का हुआ,
चल आगे और कुछ हुआ,
बड़ी लहर बहर बेनवा,
मन उन्मन होके गरके, लहलहाट बिजली चमके ॥ ३ ॥

नरहरि नाथ गुरु मेरा, मैं महिपत गुलाम तेरा,
क्या कहूँ, अब क्या कहूँ,
जाको वेद न जाने डेरा, वो मैंनें नयनन सों हेरा,
सच्चा साईं, गुरु गोसाईं, राह बताई,
जिससे सकल भरमना मिटी,
डोरी जनन मरन की टूटी,
कोठड़ी करम की फूटी,
लागी लगन मगन दिल हरखे, लहलहाट बिजली चमके ॥ ४ ॥

( Contd. from p. 171 )

मोतियों को बरसाने वाला मेघ ज्ञान दाता ब्रह्मा है। बरसने वाले मेघों की निबिड़ श्रेणी दीख पड़ती है। ताराओं से अलंकृत, पालने वाले, अलमस्त विष्णु का रूप दिखाई पड़ता है। वलयों से वेष्टित, प्रकाशमान मण्डलों से युक्त मतवाले शिवजी हैं। यह ब्रह्मा, विष्णु और महेश तीनों का रूप हुआ। आगे चल, आगे कुछ और दिखाई देगा। बड़ी लहर और नई बहार होगी। मन तुर्यावस्था में ग़र्क होगा। बिजली की लहलहाट दीख पड़ेगी। नरहरि नाथ मेरे गुरु हैं। मैं "महिपति" तेरा गुलाम हूं। और क्या कहूं! जिसका स्थान वेद भी नहीं जानता, उसको मैंने अपनी आँखों से देखा। स्वामी सच्चा है गुरु गोसाईं ने उसका मार्ग मुझे बताया। मेरे सब भ्रम और भ्रमण मिट गए। जन्म-मरण की डोरी टूट गई। कर्म की कोठरी फूट गई। लगन लगी है। हृदय मग्न होकर हर्षित हो गया है। बिजली की लहलहाट चमक गई।

## 13. CHARANDAS ON THE VARIETIES OF ANAHAT SOUND.

ऐसा देस दिवाना रे लोगो,
जाय सो माता होय ।
बिन मदिरा मतवारे झूमें,
जनन मरन दुख खोय ॥ १ ॥
बिना सीप अनमोलक,
बिन दामिनि दमकाहीं ।
बिन ऋतु फूले फूल रहत हैं,
अमरत रस फल पागें ॥ २ ॥
अनहत शब्द भँवर गुँजरैं,
संख पखावज गाजें ।
ताल घण्ट मुरली घन घोरा,
भेरि दमामें गाजें ॥ ३ ॥
रम्भा नृत्य करे बिन पग सूँ,
बिन पायल ठनकारैं ।
सिद्धि गर्जना अति ही भारी,
घुंघुरूँ-गति झनकारैं ॥ ४ ॥
गुरु सुकदेव करें जब किरपा,
ऐसा नगर दिखावैं ।
चरनदास वा पग के परसे,
आवागमन नसावैं ॥ ५ ॥

## (१३) अनुवाद.

हे लोगो, यह देश ऐसा पागल है कि जहाँ आने से आदमी मतवाला हो जाता है। विना शराब के ही मतवाले हो कर लोग झूमते हैं और जन्म मरण का दुख खो देते हैं। सीप के विना ही अमूल्य मोती उत्पन्न होते हैं। बिजली के विना चमक उठती है। ऋतु के विना ही यहाँ फूल फूले रहते हैं। और फल अमृत-रस से भरे रहते हैं। अनहद शब्द भ्रमर के सदृश गुँजारता है। शंख, पखावज, ताल, घण्टा और बाँसुरी बजते हैं। घनघोर भेरी और नगारे झड़ते हैं। यहाँ पर विना पैरों के रम्भा नृत्य करती है। विना नूपुर के ठुमकी मारती है। सिद्धियों की गर्जना अति गम्भीर घुँघरुओं की झनकार के सदृश है। गुरु शुकदेव जब कृपा करते हैं, तब ऐसा देश दिखाते हैं। चरणदास उनके पदों का स्पर्श कर के जन्म मरण खो देते हैं।

## 14. CHARANDAS ON THE PHYSIOLOGICAL AND MORAL EFFECTS OF HEARING THE ANAHAT SOUND.

---

जब नें अनहत घोर सुनी ॥ टे ॥
इन्द्री थकित गलित मन हुआ,
आसा सकल भुनी ॥ १ ॥
घूमत नैन शिथिल भइ काया,
अमल जो सुरत सनी ॥ २ ॥
रोम रोम आनन्द उपज करि,
आलस सहज भनी, ॥ ३ ॥
मतवारे ज्यों सबद समाये,
अन्तर भींज कनी ॥ ४ ॥
करम भरम के बन्धन छूटे,
दुबिधा विपति हनी ॥ ५ ॥
आपा बिसरि जगत कूँ बिसरो,
कित रही पांच जनी ॥ ६ ॥
लोक भोग सुधि रही न कोई,
भूले ज्ञान गुनी ॥ ७ ॥
हो तहँ लीन चरन ही दासा,
कह सुकदेव मुनी ॥ ८ ॥
ऐसा ध्यान भाग सूँ पैये,
चढि रहै सिखर अनी ॥ ९ ॥

## (१४) अनुवाद.

जब से घोर अनाहत शब्द सुना, इन्द्रियाँ थकित हो गईं। मन गलित हो गया, सकल आशाएं जल गईं। जब अमल में सुरत मिल गई, तब नेत्र घूमने लगे, काया शिथिल हो गई। रोम रोम में उत्पन्न होकर आनन्द ने आसानी से आलस्य को भंग कर दिया। मतवाले होकर जब शब्द में समाते हैं, तब अन्तर का कण कण भीग जाता है। कर्म और भ्रम के बन्धन छूट गए। द्वैतरूपी विपत्ति नष्ट हो गई। अपने को बिसर कर जगत को भी बिसरा। फिर पंचतत्वों का समुदाय कहाँ रह गया? लोक के भोग की कोई स्मृति न रह गई। गुणी लोग ज्ञान को भूल गए। शुकदेव मुनि कहते हैं कि ऐ चरणदास! वहां लीन हो जाओ। भाग्य से ऐसा ध्यान पाओ कि शिखर की नोक पर चढ़ जाओ।

## 15. KABIR ON A MYSTIC'S LIFE IN THE REGION OF SUPERSENSUOUS EXPERIENCE.

---

महरम होय सो जानै साधो,
  ऐसा देस हमारा ॥ टे. ॥
बेद किताब पार नहिं पावत,
  कहन सुनन से न्यारा ॥ १ ॥
सुन्न महल में नौबत बाजै,
  किंगरी बीन सितारा ॥ २ ॥
बिन बादर जहँ बिजुरी चमकै,
  बिनु सूरज उजियारा ॥ ३ ॥
बिना सीप जहँ मोती उपजै,
  बिनु सुर सब्द उचारा ॥ ४ ॥
ज्योति लजाय ब्रह्म जहँ दरसै,
  आगे अगम अपारा ॥ ५ ॥
कह कबीर वहँ रहनि हमारी,
  बूझै गुरुमुख प्यारा ॥ ६ ॥

## (१५) अनुवाद.

हे साधो, हमारा देश ऐसा है कि अन्तर में प्रवेश करने वाला ही उसको जान सकता है । (उस देश का) पार वेद और कुरान नहीं पाते। वह देश कहने सुनने से परे है। शून्य महल में नौवत, किंगरी, वीणा और सितार बज रहे हैं, जहाँ वादलों के विना विजली चमकती है, सूर्य के विना उजाला रहता है। सीप के विना मोती उपजते हैं, स्वर के विना शब्द उच्चरित होता है । जहां ज्योति को लज्जित कर ब्रह्म दिखाई पड़ता है और आगे अगम अपार है। कवीर कहते हैं कि वहीं हमारा वास है। कोई प्यारा गुरुमुख ही इसको समझ सकता है।

## 16. KABIR ON THE MORAL AND PSYCHOLOGICAL EFFECTS OF MYSTICAL REALISATION.

सन्त गगन गुफा में अजर झरै ॥ टे ॥

बिन बाजा झनकार उठै जहँ,
समुझि परै जब ध्यान धरै ॥ १ ॥

बिना ताल जहँ कमल फुलाने,
तेहि चढ़ि हंसा केलि करै ॥ २ ॥

बिन चन्दा उजियारी दरसै,
जहँ तहँ हंसा नजर परै ॥ ३ ॥

दसवें द्वारे ताली लागी,
अलख पुरुष जाको ध्यान धरै ॥ ४ ॥

काल कराल निकट नहिं आवै,
काम क्रोध मद लोभ जरै ॥ ५ ॥

जुगन जुगन की तृषा बुझाती,
करम भरम अघ व्याधि टरै ॥ ६ ॥

कहै कबीर सुनो भइ साधो,
अमर होय कबहूँ न मरै ॥ ७ ॥

## (१६) अनुवाद

जहां बाजे के विना ही झनकार उठती है, ऐसी गगन गुफा में अजर रस झरता है। जब ध्यान धरता है तभी यह समझ पड़ता है। जहां ताल के बिना ही कमल फूलता है, उस पर चढ़कर हंस केलि करता है। चन्द्रमा के बिना ही वहाँ उजाला ( चन्द्रिका ) दिखाई देता है। जहां तहां हंस नज़र पड़ता है। जब दसवाँ द्वार ताली लगने से खुल जाता है, तब वहाँ जो अलख पुरुष है उसका ( साधक ) ध्यान लगाता है। कराल काल निकट नहीं आता। काम क्रोध मद लोभ जल जाते हैं। युग-युगों की प्यास बुझ जाती है। कर्म, भ्रम, अघ, व्याधि टल जाते हैं। कबीर कहते हैं कि हे साधो सुनो; ( जीव ) अमर हो जाता है और कभी मृत्यु के फँदे में नहीं पड़ता।

## 17. KABIR ON THE SUBLIMITY AND INEFFABILITY OF MYSTICAL EXPERIENCE.

चुवत अमी रस, भरत ताल जहँ,
सब्द उठै असमानी हो ॥ टे ॥
सरिता उमड़ि सिन्धु को सोखै,
नहिं कछु जाय बखानी हो ॥ १ ॥
चाँद सुरज तारागन नहिं वहँ,
नहिं वहँ रैन बिहानी हो ॥ २ ॥
बाजे बजैं सितार बाँसुरी,
ररंकार मृदुबानी हो ॥ ३ ॥
कोटि झिलमिलै जहँ तहँ झलकै,
बिनु जल बरसत पानी हो ॥ ४ ॥
दस अवतार एक रत राजैं,
अस्तुति सहज से आनी हो ॥ ५ ॥
कहैं कबीर भेद की बातैं,
बिरला कोइ पहचानी हो ॥ ६ ॥

## (१७) अनुवाद.

अमृत रस चूने से जहाँ ताल भर रहा है, वहाँ गगन भेदी शब्द उठता है। सरिता उमड़ कर सिन्धु को सोख रही है। कुछ वर्णन नहीं करते बनता। वहाँ न चाँद है न सूर्य है और न तारागण हैं। और न रात है न प्रभात है। सितार और बाँसुरी ( आदि ) बाजे बज रहे हैं। मधुर वाणी से राम-राम ध्वनि उठ रही है। जहाँ तहाँ करोड़ों झिलमिलें झलकतीं हैं। जल के बिना ही पानी ( तेज बरस रहा है, और, दसों अवतार एक ही रात में ( या लगातार ) विराजते हैं। मुख में स्तुति अपने आप आती है। कबीर कहते हैं कि, ये रहस्य की बातें हैं। इन्हें कोई विरला ही पहचानता है।

## 18. THE FLAVOURISM OF KABIR.

ऐसो है रे हरि-रस,
ऐसो है रे भाई ॥ टे ॥
जाके पियै अमर है जाई
ध्रुव पीया प्रह्लादहुँ पीया,
पीया मीराबाई ॥
हरि-रस महँगा मोल का रे,
पीवै बिरला कोय ।
हरि-रस महँगा सो पियै,
धड़ पै सीस न होय ॥
आगे आगे दावा जलै रे,
पीछे हरिया होय ।
कहत कबीर सुनो भाइ साधो,
हरिभज निर्मल होय ॥

## (१८) अनुवाद.

हरि-रस ऐसा है, रे भाई, हरि-रस ऐसा है कि जिसको पीने से जीव अमर हो जाता है। ध्रुव ने पिया, प्रह्लाद ने पिया और मीराबाई ने पिया। हरि-रस महँगे मोल का है। कोई विरला ही पीता है। महँगा हरि-रस वही पीता है, जिसके धड़ पर शीश न हो। आगे आगे दावा-नल जलता है, पीछे हरियाली होती है। कबीर कहते हैं कि हे साधो! हरि को भज-कर लोग निर्मल होते हैं।

## 19. THE SLAKING OF SPIRITUAL THIRST AS LEADING ON TO FURTHER THIRST.

---

हो तो कोई पिये राम-रस प्यासा ॥ टे ॥

मृग तृष्णा-जल छाँड़ि बावरे,
करो सुधा रस आसा ॥ १ ॥

ध्रुव पिया, प्रह्लादहुँ पीया,
और पिया रैदासा ॥ २ ॥

गोरख पिया मछन्दर पीया,
मीरा भरि भरि कासा ॥ ३ ॥

गुरुमुख होइ सो भर भर पीवे,
मनमुख जात निरासा ॥ ४ ॥

कहत कबीर सुनो हो सन्तो,
और पियन की आसा ॥ ५ ॥

## (१९) अनुवाद.

अगर कोई प्यासा हो तो रामरस पिये। ए बावरे! मृगतृष्णा जल को छोड़कर सुधारस की आशा कर। ध्रुव ने पिया, प्रह्लाद ने पिया और रैदास ने पिया। गोरख ने पिया, मत्स्येन्द्र ने पिया और मीरा ने काँस का पात्र भर-भर पिया। जो गुरुमुख होता है, वह भर भर पीता है। मन्मुख निराश होकर जाता है। कबीर कहते हैं कि, हे सन्तो! इसे पीने से और पीने की आशा होती है।

## 20. DADOO ON THE FLAVOURIST AS BECOMING ONE WITH THE FLAVOUR ITSELF.

रामरस मीठा रे, कोइ, पीवै साधु सुजाण ।
सदा रस पीवै प्रेम सों, सो अविनासी प्राण ॥ १ ॥

इहि रस राते नामदेव, पीपा अरु रैदास ।
पिवत कबीरा ना थक्या, अजहूँ प्रेम पियास ॥ २ ॥

सिधि साधक जोगी जती, सती सबै सुकदेव ।
पीवत अन्त न आवई, ऐसा अलख अभेव ॥ ३ ॥

यहु रस मीठा जिन पिया, सो रस ही रहा समाय ।
मीठे मीठा मिलि रहा, दादू अनत न जाइ ॥ ४ ॥

## (२०) अनुवाद.

राम रस मीठा है। कोई ज्ञानी साधु ही उसका पान करता है। सदा जो प्रेम से रामरस पीता है, वह प्राणी अविनाशी है। नामदेव, पीपा और रैदास इसी रस में अनुरक्त थे। कबीर इसको पीते-पीते न थका; आज भी उसको प्रेम की प्यास है। हे शुकदेव ! सिद्ध, साधक, योगी, यती और साध्वी आदि सभी ने उसको पीया पर उसका अन्त नहीं पाया, वह ऐसा अलक्ष्य और भय-रहित है। जिन्होंने इस मीठे रस का पान किया, वे इसी रस में समा गए। मीठा मीठे में मिल गया। अब दादू अन्यत्र कहाँ जाएगा ?

## 21. KABIR ON THE DISTILLATION OF THE SPIRITUAL WINE.

है कोइ सन्त सहज सुख उपजै,
  जप तप देउँ दलाली ।
एक बूँद भरि देइ राम रस,
  ज्यूं भरि देइ कलाली ॥ १ ॥

काय कलाली लाहनि करिहूँ,
  गुरू सबद गुड़ कीन्हा ।
कामौ क्रोध मोह मद मत्सर,
  काटि काटि कस दीन्हा ॥ २ ॥

भुवन चतुरदस भाटी पुरई,
  ब्रह्म अगिनि परजारी ।
मूँदे मदन सहज धुनि उपजी,
  सुखमन पोतनहारी ॥ ३ ॥

नीझर झरै अमीरस निकसै,
  तिहिं मदिरावल छाका ।
कह कबीर यह वास विकट अति,
  ज्ञान गुरू ले बाँका ॥ ४ ॥

## (२१) अनुवाद.

क्या कोई ऐसा सन्त है जो सहज सुख उपजा सके ? जिसको मैं दलाली में जप तप दूँ। जैसे कलाली काँस का पात्र भर-कर देती है, वैसे ही केवल एक बूँद तो रामरस दे! काया को कलाली कि लाहनि किया। गुरु के शब्द को गुड़ किया। काट-काट-कर काम, क्रोध, मोह, मद, मत्सर का रस उसमें छोड़ा। चतुर्दश भुवनों की भट्टी पूर ली। ब्रह्माग्नि प्रज्वलित की। मदन को मूँदा, जिससे सहज ध्वनि उत्पन्न हुई। सुषुम्ना को पोतनहारी किया। निर्झर झरने लगा और अमृत रस निकलने लगा। उस मदिरा-वलि से मस्त हुआ कबीर कहता है कि इस प्रकार की रहनी अत्यन्त विकट है। जो गुरु से ज्ञान लेता है, वही इस में बाँका हो सकता है।

## 22. ON THE MADNESS OF INTOXICATION THROUGH GOD VISION.

---

दरस दिवाना बावला, अलमस्त फकीरा ।
एक अकेला ह्वै रहा, अस्मत का धीरा ॥ १ ॥

हिरदे में महबूब है, हर दम क्या प्याला ।
पीवेगा कोई जौहरी, गुरुमुख मतवाला ॥ २ ॥

पियत पियाला प्रेम का, सुधरे सब साथी ।
आठ पहर झूमत रहै, जस मैगल हाथी ॥ ३ ॥

बन्धन काट मोह का, बैठा निरसंका ।
वाके नजर न आवता, क्या राजा क्या रंका ॥ ४ ॥

धरती तो आसन किया, तम्बू असमाना ।
चोला पहिरा खाक का, रहा पाक-समाना ॥ ५ ॥

सेवक को सतगुरु मिलै, कछु रहि न तबाही ।
कह कबीर निज घर चलौ, जहँ काल न जाही ॥ ६ ॥

## (२२) अनुवाद.

दर्शन से दिवाना हुआ वह बावला फ़क़ीर बिलकुल मस्त हो गया है। स्थितधी एक वह अकेला रहता है। हृदय में श्वास श्वास का प्याला—ईश्वर हमेशा उपस्थित है। कोई गुरुमुख जौहरी ही उसको पी कर मतवाला होता है। प्रेम का प्याला पीता तो वह है पर सब साथी सुधर जाते हैं। मदगल हाथी की तरह वह आठों पहर झूमता है और मोह का बन्धन काटकर निःशंक बैठा रहता है। क्या राजा, क्या रंक, यह उसकी दृष्टि में नहीं आता। (उसने) धरती को आसन किया, आसमान को तम्बू बनाया और ख़ाक का चोला पहिना। पाक होकर वह ईश्वर में समा रहा है। सेवक को सद्गुरु मिलता है, तब कुछ बरबादी नहीं रहती। कबीर कहते हैं, जहाँ काल का प्रवेश नहीं उस अपने घर को चलो।

## 23. ON THE FREEDOM OF INTOXICATION THROUGH GOD-LOVE.

हमन हैं इश्क़ मस्ताना,
  हमन को होशियारी क्या।
रहैं आज़ाद या जग में,
  हमन दुनिया से यारी क्या ॥ १ ॥
जो बिछुड़े हैं पियारे से,
  भटकते दर ब दर फिरते।
हमारा यार है हम में,
  हमन को इन्तज़ारी क्या ॥ २ ॥
खलक़ सब नाम अपने को,
  बहुत कर सर पटकता है।
हमन हरिनाम राँचा है,
  हमन दुनिया से यारी क्या ॥ ३ ॥
न पल बिछुड़े पिया हम से,
  न हम बिछुड़ें पियारे से।
उन्हीं से नेह लागा है,
  हमन को बेक़रारी क्या ॥ ४ ॥
कबीरा इश्क़ का माता,
  दुई को दूर कर दिल से।
जो चलना राह नाज़ुक है,
  हमन सर बोझ भारी क्या ॥ ५ ॥

## (२३) अनुवाद.

हम इश्क़ में मस्त हैं। हमारे लिये होशियारी से क्या प्रयोजन है? हम इस जग में स्वतंत्र रहते हैं। हम को दुनिया की दोस्ती से क्या? जो लोग प्यारे से विछुड़े हैं, वे द्वार द्वार भटकते फिरते हैं। हमारा यार हम में है। हमें किसी की प्रतीक्षा से क्या प्रयोजन है? सारी दुनिया अपने नाम के लिए भरसक सिर पटकती है। हम को हरिनाम में अनुरक्ति है फिर हमें दुनिया की दोस्ती से क्या प्रयोजन? न पिय हम से पलमात्र विछुड़े रहते हैं और न हम प्यारे से। उन्हीं से नेह लग गया है, फिर हम को बेचैनी कैसी? दुविधा को हृदय से दूर कर के कबीर ईश्वर के प्रेम में मस्त हुआ है। अगर नाज़ुक राह पर चलना है, तो सिर पर भारी बोझ क्यों लिया जाए?

## 24 ON THE EQUANIMITY OF INTOXICATION THROUCH GOD-POSSESSION.

मन मस्त हुआ तब क्यों बोलै ॥ टे ॥

हीरा पाय गाँठि गँठियायो,
वार वार वाको क्यों खोलै ।
हलकी थी जब चढ़ी तराज़ू,
पूरी भइ तब क्यों तोलै ॥ १ ॥

सुरत कलारी भइ मतवारी,
मदवा पी गइ बिन तोलै ।
हंसा पाए मानसरोवर,
ताल तलैया क्यों डोलै ॥ २ ॥

तेरा साहब है घट भीतर,
बाहर नैना क्यों खोलै ।
कहै कबीर सुनो भइ साधो,
साहिब मिल गए तिल ओलै ॥ ३ ॥

## (२४) अनुवाद.

जब मन मस्त हो गया तब क्यों बोलें? हीरा पाकर गाँठ में बाँधा। उसको बार बार क्यों खोलें? जब तराज़ू हलकी थी; तब चढ़ी; जब सम हो गई, तब क्यों तोलें? सुरति रूपी कलाली मतवाली होकर बिना तौल मदिरा पी गई। मानसरोवर पहुँच जाने पर हँस ताल तलैया क्यों ढूँढे? तुम्हारा साहब घट के ही भीतर है। तुम बाहर नेत्र क्यों खोलते हो? कबीर कहते हैं कि, हे साधो! साहब तिल की आड़ में मिल गए।

## 25. THE GRACE OF GOD IN THE SHAPE OF ANAHAT SAVES KABIR FROM THE REIGN OF UNIVERSAL DECEIPT.

रमैया कि दुलहिनि लूटल बजार ॥ टे ॥
सुरपुर लूट नागपुर लूटा,
तीन लोक मच हाहाकार ॥ १ ॥
ब्रह्मा लूट महादेव लूटा,
नारद मुनि के परी पिछार ॥ २ ॥
स्रिंगी की मिंगी करि डारी,
परासर के उदर विदार ॥ ३ ॥
कनफूँका चिदकासी लूटे,
लूटे जोगेसर करत विचार ॥ ४ ॥
हम तो बचिगे साहब दया से,
सब्द डोर गहि उतरे पार ॥ ५ ॥
कहत कबीर सुनो भइ साधो,
इस ठगिनी से रहो हुसियार ॥ ६ ॥

## (२५) अनुवाद.

राम की बहुरिया बाज़ार लूट रही है। सुरलोक लूट कर नागलोक लूटा। तीनों लोकों में हाहाकार मच गया। ब्रह्मा को लूटा महादेव को लूटा नारदमुनि के पीछे पड़ गई। शृंगी ऋषि का मर्दन कर डाला। पराशर का पेट फाड़ा। कनफूँका और चिदकाशियों को लूट लिया। योगेश्वर लुट जाने से विचार करने लगे। कबीर कहते हैं कि हम तो साहब की दया से बच गए और शब्द रूपी डोर पकड़ कर पार उतर गए। हे साधो! इस ठगनी से होशियार रहो।

## 26 KABIR ON LIVING IN SAHAJA SAMADHI.

साधो सहज समाधि भली ॥ टे ॥

गुरु प्रताप जा दिन से जागी,
दिन दिन अधिक चली ॥ १ ॥

आँख न मूदौं कान न रूँधौं,
तनिक कष्ट नहि धारौं ।
खुले नैन पहिचानौं हँसि हँसि,
सुन्दर रूप निहारौं ॥ २ ॥

सबद निरन्तर से मन लागा,
मलिन वासना त्यागी ।
ऊठत बैठत कबहु न छूटै,
ऐसी तारी लागी ॥ ३ ॥

कह कबीर यह उन्मनि रहनी,
सो परगट करि गाई ।
दुख सुख से कोइ परे परमपद,
तेहि पद रहा समाई ॥ ४ ॥

## (२६) अनुवाद.

हे साधो! सहज समाधि भली है। गुरु के प्रताप से जिस दिन से जागृत हुई है, प्रतिदिन बढ़ती ही गई। न आँख मूँदता हूँ, न कान रूँधता हूँ। थोड़ा भी कष्ट नहीं उठाता। खुले नेत्रों से पहचानता हूँ और हँस हँस कर सुन्दर रूप निहारता हूँ। निरन्तर शब्द से मन लग गया है। (मन ने) मलिन वासना त्याग दी है। ऐसी (अखण्ड) तारी लगी है कि उठते बैठते कभी भी नहीं छूटती। कबीर कहते हैं कि, यह उन्मनि रहनी है। जिसको मैंने प्रकट कर के गाया है। दुख सुख से परे एक अकथ परम-पद है, जिसमें मैं समा गया हूं।

## 27. MAULA ON THE EFACEMENT, IN ECSTACY, OF THE DISTINCTION BETWEEN SELF AND GOD.

जो पीर मेरा बड़ा औलिया, निशान बतलाया।
उससे मैंने गुज्ञ होकर, अपना घर पाया ॥ १ ॥

पञ्चतत्व के मकान में म ही बैठा रहा।
तरह तरह का रंग देख कर, बाजा सुन लिया ॥ २ ॥

'ततु त्वं' शब्द का बोल बताया, होशियार मैं हुआ।
नाद विन्दु की कला जानकर, हुआ बेपरवा ॥ ३ ॥

लाल शून्य के ऊपर सफ़ेद शून्य दिखलाया।
उस पर काला तीसर शून्य सुषुप्ति कहलाया ॥ ४ ॥

चौथे शून्य का बड़ा उजियारा, गुरु ने बतलाया।
उन्मनि मैंने साँइ जगाया, उसे समुझि लिया ॥ ५ ॥

आनन्द नहाया बन्दा खुदा, दोनो विसर गया।
बेनाम का नाम होकर, रहटाना राहा ॥ ६ ॥

और भी यह समुझि ले, पूर्णब्रह्म कैसोई।
समझे लाल सफ़ेद पर काला, जो देखे नीला सोई ॥ ७ ॥

कहे मौलाई समुझि ले, जो मुरशिद को पाई।
प्याला लेवे जाने वाहिद, जान पाई ॥ ८ ॥

# (२७) अनुवाद.

---

मेरा गुरु जो बड़ा सिद्ध है, उसने मुझ को चिन्ह बतला दिया। उससे मैंने मूक हो कर अपना स्थिर निवास प्राप्त किया। पञ्चभौतिक शरीर में मैं अकेला ही बैठा रहा। वहाँ पर नाना प्रकार के रंग देखकर, बाजा सुन लिया। 'तत्त्वं' महावाक्य मुझे बताया गया, जिससे मैं जागृत हुआ। नाद, बिन्दु की कला जान कर मैं बेपरवाह हुआ। लाल शून्य पर सफेद शून्य देख लिया। उस पर तीसरा काला शून्य है, जिसको सुषुप्ति कहते हैं। उसके ऊपर चौथा शून्य, जो तुर्यावस्था का है, उसका बड़ा उजाला गुरु ने बतलाया। उस उन्मनि अवस्था में मैंने स्वामी को जगाया और उसको समझ लिया। आनन्द सागर में डूब कर "बन्दा खुदा" के भेद को भूल गया। दो नाम का एक नाम होकर आवागमन मिट गया। पूर्णब्रह्म कैसा है इसको वही समझता है, जो लाल, सफ़ेद और काले पर नीला शून्य देखता है। मौला कहते हैं कि यह बात समझले कि जो गुरु को पा लेता है और जो रस का प्याला लेना जानता है वही ईश्वर को प्राप्त कर सकता है।

## 28. THE RELEASED SOUL, THE CAUSE OF THE SUSTENANCE AND THE UPLIFTMENT OF THE WORLD.

बन्धनों की शृंखला को तोड़कर यह पार आया।
मुक्त हो बैठा पुजारी जागरण का श्वास पाया ॥ १ ॥
सम्पुटों से त्राण पाते ही भ्रमर गुञ्जारता है।
पंख फैलाकर दिशाओं में उड़ाने चाहता है ॥ २ ॥
वह अपरिमित हो चुका, अब क्यों रहे सीमित सदन में।
आज जी भर कर उड़ेगा, यह पखेरू चिद्गगन में ॥ ३ ॥
जो त्वचा के आवरण में, अस्थिपञ्जर बस गया है।
परम पावन रूप निज लख, भूम सागर रम रहा है ॥ ४ ॥
कला बिन्दू नाद का आधार, अब जीवन सफल है।
ताल स्वर आरोह में सीमित नहीं वह सम विमल है ॥ ५ ॥
आप अपने में मगन कुछ, आप वाणी गा उठी है।
भावना होकर सुहागिनि, बात प्रिय से कह उठी है ॥ ६ ॥
स्वयं प्रतिमा बन पुजारी, इस जगत में पुज रहा है।
मौन होकर साधना का, भेद पूरा कह रहा है ॥ ७ ॥
पद्म शतदल खिल गए पर गन्ध दादुर को न आई।
भाग्यशाली ने विना ही याचना, सम्पत्ति पाई ॥ ८ ॥
सफल तरु परमार्थ पथ पर, आप नीचे झुक गया है।
आ गया जो छाँह में वह भाग्य से फल पा गया है ॥ ९ ॥
आज पाहन के प्रतीकों तक, चला है नेह इसका।
जगमगाता है क्षितिज के पार तक आलोक उसका ॥ १० ॥

## (२८) अनुवाद.

यह साधु कारागार की शृंखला को तोड़ कर पार आया। जागरण का श्वास पाकर पुजारी मुक्त हो बैठा। सम्पुटों से त्राण पाते ही भ्रमर गुञ्जारता है; पंखों को फैला कर दिशाओं में उड़ना चाहता है। वह अपरिमित हो चुका। अब सीमित सदन में क्यों रहे? आज यह पखेरू जी भर कर उड़ेगा। जो त्वचा के आवरण के भीतर अस्थियों के पञ्जर में बसा हुआ है, वह अब परम पावन रूप को देख कर भूम-सागर में रम रहा है। अब कला विन्दु और नाद का आधार यह जीवन सफल हो गया है। ताल, स्वर, आरोह, अवरोह में वह असीमित हो कर असंग और सम हो गया है। आप अपने में मग्न होने पर वाणी आप ही आप कुछ अकथ गा उठी है। भावना सुहागिनी होकर प्रिय से बात कहने लगी है। पुजारी स्वयं प्रतिमा बन कर इस जगत में पूज रहा है और मौन होकर साधना का भेद कह रहा है। शतदल पद्म खिल गए, पर दादुर को गन्ध नहीं आई। भाग्यशाली ने याचना के विना ही संपत्ति पा ली। फलों से लदा हुआ तरु परमार्थ के पथ पर आपसे आप नीचे झुका है, जो छाया में आ गया, वह भाग्य से फल पा गया है। आज इस साधु का स्नेह पाहन के प्रतीकों तक चल पड़ा है और उसका आलोक क्षितिज के उस पार तक जगमगाता है।

## 29. GULAL'S FLIGHT INTO THE INFINITE BY THE POWER OF THE SWING-SONG.

तत्त हिंडोलवा सतगुरु नावल,
तहँवा मनवा झुलत हमार ॥ १ ॥

बिन डोरी बिन खम्भे पौढ़ल,
आठ पहर झनकार ॥ २ ॥

गावहु सखी हिंडोलवा हो,
अनभौ मंगल चार ॥ ३ ॥

छुटल जगत कर झुलना हो,
प्रेम पदारथ भइल निनार ॥ ४ ॥

अब नहिं अवना जवना हो,
दास गुलाल मिलो है यार ॥ ५ ॥

## (२९) अनुवाद.

तत्व का हिण्डोला सद्‌गुरु झुलाता है और उसमें मेरा मन झूल रहा है। बिना डोरी और बिना खम्भे के पालने में ( वह ) लेटा है। आठों पहर झनकार उठ रही है। हे सखियो! अनुभव मंगलाचरण रूप हिण्डोल गीत गाओ। अब आवागमन नहीं होगा। पालना जगत से छूट गया और प्रेम-पदार्थ ( जीवात्मा ) अलग हो गया। दास गुलाल कहते हैं, कि मुझे यार मिल गया है।

## 30. "I AM NOW A BONDSMAN OF MY LORD"; SAYS NARAHARINATH, "WHAT CARE I FOR THE WORLD?"

क्या वे किसी से काम, हम तो गुलाम गुरु घर के ।
बेपरवा मन मौजी राजा, हम अपने दिल के ॥ १ ॥

नहीं किसी से दरकार, टुकड़ा मँगकर खाते हैं ।
गुरु ज्ञान के अमल नशे में, हमेश झुलते हैं ॥ २ ॥

गगन मण्डल में दस नादों का, अवाज सुनते हैं ।
तीनों ऊपर धुनी लगाकर, बैठे रहते हैं ॥ ३ ॥

चाँद सूरज मशाल लेकर, आगे चलते हैं ।
अर्धचन्द्र का अमृत प्याला, भर भर पीते हैं ॥ ४ ॥

उलटी तुरिया होगइ उन्मनि, मिल गई जाकर के ।
पलख में रहना अलख जगाना, कलख जलाकर के ॥ ५ ॥

हुआ दिवाना फकीर भोला, भटकत फिरता है ।
झूठी माया प्रीति लगाकर, गोते खाता है ॥ ६ ॥

नाहीं रहना काम करो कुछ, डेरा गिरता है ।
नरहरि मौला जल्दी आकर, हुशार करता है ॥ ७ ॥

## (३०) अनुवाद.

हमें किसी से क्या काम है? हम केवल गुरुघर के ग़ुलाम हैं। हम बेपरवाह होकर मन की मौज के अनुसार काम करने वाले, अपने दिल के राजा हैं। हम किसी से जरूरत नहीं रखते, टुकड़ा माँग कर खाते हैं। गुरुज्ञान के गाढ़ नशे में झूमते रहते हैं। गगनमण्डल में दस नादों की ध्वनि सुनते हैं, तीनों अवस्थाओं के ऊपर तुर्या की धूनी जलाकर बैठे रहते हैं। चन्द्र और सूर्य मशालची होकर आगे चलते हैं। हम अर्धकपाल में अमृत भर-भर कर पीते हैं। तुर्या उलट कर उन्मनि हो गई और जाकर परमात्मा में मिल गई। पलक में रहो और कल्मष जलाकर अलक्ष्य को जगा दो। भोला फ़क़ीर पागल हो कर भटक रहा है। सब संसार झूठी माया से प्रीति लगा कर गोते खा रहा है। "तुम्हें यहाँ रहना नहीं है, कुछ काम करो, डेरा अभी गिर जाएगा" इस प्रकार नरहरिनाथ शीघ्र आकर चेतावनी देते हैं।

## 31. RAIDAS ON THE FUTILITY OF WAVING LIGHTS BEFORE AN OMNIPRESENT GOD.

आरती कहाँ लौं जोवै ।
सेवक दास अचम्भो होवे ॥ १ ॥

बावन काञ्चन दीप धरावै ।
जड़ बैरागी दृष्टि न आवै ॥ २ ॥

कोटि भानु जाकी सोभा रोमै ।
कहा आरती अगनी होमै ॥ ३ ॥

पाँच तत्व तिरगुनी माया ।
जो देखे सो सकल समाया ॥ ४ ॥

कह रैदास देखा हम माहीं ।
सकल ज्योति रोम सम नाहीं ॥ ५ ॥

## (३१) अनुवाद.

आरती कहाँ तक जलावे ? इस विषय में सेवक दास को आश्चर्य हो रहा है। बावन कंचन की नीरांजनाओं में दीप जलाने पर भी जड़ वैरागी की दृष्टि में (ईश्वर का रूप) नहीं आता। जिसके लोम लोम में करोड़ों सूर्यों की शोभा भरी है, उसके सामने आरती करने अथवा अग्नि में हवन करने से क्या लाभ ? पाँच तत्व और त्रिगुणी माया का द्रष्टा अखिल विश्व में समाया है। रैदास कहते हैं कि, मैंने उसको अपने में ही देख लिया। जगत का समस्त प्रकाश एकत्र करने पर भी उसके एक रोम के तुल्य नहीं होता।

## 32. ON FORGIVENESS AS HAVING NO FUNCTION BEFORE SINLESSNESS.

पावन जस है माधो तेरा,
तू दारुन अघमोचन मेरा ॥ टे ॥

कीरति तेरी पाप विनासै,
लोग वेद यों गावैं ।
जो हम पाप करत नहिं भूधर,
तौ तू कहा नसावै ॥ १ ॥

जब लग अंग पंक नहिं परसै,
तौ जल कहा पखारै ।
मन मलीन विषयारम लम्पट,
तौ हरिनाम सँभारै ॥ २ ॥

जो हम विमल हृदय चित अन्तर
दोष कौन परिहरिहौ ।
कह रैदास प्रभू दयाल हौ,
अबन्ध मुक्त का करिहौ ॥ ३ ॥

## (३२) अनुवाद.

---

हे माधव, तेरा यश पावन है। तू मेरे घोर पापों का मोचक है! "तेरी कीर्ति पापों का विनाश कर देती है" यों लोक और वेद गाते हैं। हे धरणीधर! जब हम पाप ही नहीं करते, तो तू नाश क्या करेगा? जब कीचड़ का शरीर से स्पर्श ही नहीं हुआ तो जल किस वस्तु का प्रक्षालन करेगा? जब मन विषय-रस-मग्न होने से मलिन हो, तब हरि का नाम उसको सँभालेगा। जब हमारे मन, बुद्धि और चित्त निर्मल हैं, तब तू किस दोष का परिहार करेगा? रैदास कहते हैं कि, हे प्रभु! तुम दयालु हो; जिसको बन्ध ही नहीं; उसको तुम मुक्त क्या करोगे?

## 33. KABIR ON HIS HAVING RECEIVED A MESSAGE FOR THE DELIVERANCE OF THE WORLD.

कहूँ रे जो कहिबे की होइ ॥ टे ॥
ना कोइ जानै ना कोइ मानै,
ताते अचरज मोइ ॥ १ ॥

अपने अपने रंग के राजा,
मानत नाहीं कोइ ।
अति अभिमान लोभ के घाले,
चले अपनपौ खोइ ॥ २ ॥

मैं मेरी करि यह तन खोयो,
समझत नहीं गँवार ।
भौजल अधपर थाकि रहे हैं,
बूड़े बहुत अपार ॥ ३ ॥

मोहीं आज्ञा दई दया करि,
काहूँ कूँ समुझाइ ।
कह कबीर मैं कहि कहि हार्‍यो,
अब मोहिं दोस न लाइ ॥ ४ ॥

# (३३) अनुवाद.

जो " श्रेय की " बात है, वही मैं कह रहा हूँ। पर उसको न कोई जानता है, न कोई मानता है, इस से मुझको आश्चर्य हो रहा है। सभी अपने अपने मन के राजा हैं। कोई मानता ही नहीं। अत्यन्त अभिमान और लोभग्रस्त होकर अपने को खो चले हैं। मूर्खों ने " मैं और मेरी " करके अपनी देह को बेकार कर दी, समझते नहीं। संसार-सागर के मध्य में बहुत लोग थक गए और असंख्य डूब गए हैं। प्रभु ने दया करके मुझको आज्ञ दी कि, किन्हीं को समझाओ। कबीर कहते हैं, मैं तो कह कह कर हार गया। अब मुझे कोई दोष न दे।

## 34. KABIR ON THE CONCEPTION OF PARIVARA-MUKTI.

गुरु ने मोहिं दीन्हीं अजब जड़ी ॥ टे ॥
सोहि जड़ी मोहिं प्यारि लगतु है,
अमृत रसन भरी ॥ १ ॥
काया नगर अजब इक बँगला,
ता में गुप्त धरी ॥ २ ॥
पाँचों नाग पचीसों नागिन,
सूंघत तुरत मरीं ॥ ३ ॥
या कारे ने सब जग खायो,
सतगुरु देख डरी ॥ ४ ॥
कहत कबीर सुनो भइ साधो,
लै परिवार तरी ॥ ५ ॥

## (३४) अनुवाद.

गुरु ने मुझको अज़ब जड़ी दी है। यह जड़ी अमृत-रस से भरी है, अतएव वह मुझे बहुत प्यारी लगती है। इस शरीर रूपी नगर में एक अजब बँगला है। (मैंने) उसमें जड़ी छिपा के रख दी है। उसको सूँघते ही पाँचों नाग और पचीसों नागिन तुरन्त मर गईं। इस काले ने सब संसार को खा डाला, पर सद्गुरु को देख कर डर गया। कबीर कहते हैं कि, हे भाई सुनो! (सद्गुरु) परिवार ले कर तर जाता है।

# CHAPTER 1

# Incentives to Spiritual Li

## 1. ON PERPETUAL FLUX.

सदा नगारा कूच का, बाजत आठों जाम ।
रहिमन या जग आइके, को करि सका मुकाम ॥

## 2. ONE GOES AHEAD, ANOTHER FOLLO

पाती झड़ती देखते, हँसतीं कोपलियाँ ।
हम चलीं तुम भी चलिये, धीमी बावलियाँ ॥

फिर भी पाती यूँ कहे, सुन तरुवर एक बात ।
सैंया ऐसा सिरजिया, एक आवत एक जात ॥

## CHAPTER 1

# Incentives to Spiritual Life.

### (१) अनुवाद.

कूच का नगारा आठों प्रहर बज रहा है । रहीम कहते हैं कि, इस जग में आकर कौन मुकाम कर सका है ?

### (२) अनुवाद.

पत्तियों को झड़ती देखकर कोंपलें हँसती हैं । ( पत्तियां कहती हैं ) ऐ बावलियों ! धीमी रहो । हम तो-चल पड़ीं, तुमको भी चलना है ।

फिर पत्तियों ने तरुवर को इस प्रकार कहा, हे तरुवर ! एक बात सुनो, स्वामी ने ऐसी सृष्टि रची है कि एक आता है, एक जाता है ।

## 3. THE UNIVERSAL REIGN OF UNCERTAINTY.

---

क्षणभंगुर जीवन की कलिका,
कल प्रात को जानै खिली न खिली।
मलयाचल की शुचि सीतल मंद,
सुगन्ध समीर मिली न मिली॥

कलि-काल कुठार लिये फिरता,
तनु नम्र है चोट झिली न झिली।
कह ले हरि-नाम अरी रसना,
फिर अन्त समय पै हिली न हिली॥

## (३) अनुवाद.

---

कौन जाने क्षणभंगुर जीवन की कली कल प्रातःकाल खिलेगी या न खिलेगी। मलयाचल की शुचि शीतल मंद सुगन्ध हवा ( तुमको ) मिलेगी या न मिलेगी। कलि पुरुष कुठार लेकर घूम रहा है, कोमल तनु से चोट सही जायगी या न सही जायगी। अरी रसना! (अभी) हरि नाम कह ले, फिर अन्त समय में तू हिलेगी या न हिलगी।

## 4. BITTER DECREPITUDE AS THE FINAL LOT OF THE HUMAN BODY.

कच्चे में नीका लगै, गदरे बहुत मिठाय ।
इक फल है ऐसा सखी, पाकि गए कड़ुवाय ॥

## 5. DUST THOU ART AND TO DUST RETURNEST.

कहँ जाये, कहँ ऊपने, कहाँ लड़ाए लाड़ ।
कहाँ बिराजै राज सों, कौन खाड़ में हाड़ ॥

## 6. THE FUNERAL PYRE AS THE INCITER TO SPIRITUAL LIFE.

हाड़ जरैं ज्यों लाकड़ी, केस जरैं ज्यों घास ।
जगत पजरता देखि कै, कबिरा भया उदास ॥

### (४) अनुवाद.

कच्ची हालत में अच्छा लगता है। अध-पकी हालत में बहुत मीठा लगता है। एक ऐसा फल है, हे सखि! जो पक जाने पर कड़ुवा लगता है।

### (५) अनुवाद.

कहाँ गर्भ में आया? कहाँ गर्भ से पैदा हुआ, कहाँ लाड़ लड़ाया गया, कहां वैभव से विराजमान हुआ और कौन खाड़ में तेरी हड्डियां पड़ेंगी, इसको चेत ले।

### (६) अनुवाद.

हड्डियां लकड़ी की तरह जल रही हैं। केश घास की तरह जलते हैं। सब प्राणियों को प्रज्वलित होते देख कबीर दुखी हो गया।

# CHAPTER 2

# The Necessity of Moral Preparation.

## 1. YOU CANNOT SERVE GOD AND MAMMON TOGETHER.

चींटी चावल ले चली, बीच में मिल गइ दाल।
कह कबीर दो ना मिले, इक ले दूजी डाल ॥

## 2. THE SAME DROP OF WATER CAN BE EITHER MEDICINE OR PEARL OR POISON.

कदली सीप भुजंग मुख, स्वाति एक गुण तीन।
जैसी संगति होयगी, तैसोई फल दीन ॥

## 3. THE SANDAL TREE IS NOT CONTAMINATED BY THE VENOM OF THE ENCIRCLING SERPENT.

जो रहीम उत्तम प्रकृति, का करि सकत कुसंग।
चन्दन विष व्यापत नहीं, लिपटे रहत भुजंग ॥

## CHAPTER 2

## Necessity of Moral Preparation.

### (१) अनुवाद.

चींटी ( पिपीलिका ) चावल लेकर चली थी, रास्ते में दाल मिल गई। कबीर कहते हैं कि, दोनों नहीं मिल सकते, एक ले, तो दूसरी ( चीज़ ) डाल दे।

### (२) अनुवाद.

कदली सीप और सर्प-मुख में एक स्वाति-बूँद के तीन ( अलग अलग ) गुण हो जाते हैं। जैसी संगति होगी, वैसा ही वह फल देगी।

### (३) अनुवाद.

रहीम कहते हैं कि अगर प्रकृति उत्तम हो, तो कुसंग क्या कर सकता है? सर्प लिपटे रहने से भी चन्दन वृक्ष में विष नहीं घुसता।

### 4. KABIR CANNOT BE AFFECTED BY THE COMPANY OF THE BUTCHERS.

कबिरा तेरी झोंपड़ी, गलकट्टन के पास ।
जो करता सो पावता, तू क्या करे उदास ॥

### 5. THE LASCIVITY OF THE DANCING ART.

मृदंग कहे धिक् है धिक् है,
मञ्जीर कहे किनको किनको ॥
बिसवा तब हाथ उठाय कहे,
इनको इनको, इनको, इनको ॥

### 6. MUSIC SHOULD END IN MYSTICISM.

गाया है बूझा नहीं, गया न मन का मोह ।
पारस तक पहुँचा नहीं, रहा लोह का लोह ॥

## (४) अनुवाद.

कबीर कहते हैं, ( ए मन ) तेरी झोंपड़ी गलकट्टों के पास है। जो करता है, सो पाता है। तू क्यों उदास होता है?

## (५) अनुवाद.

मृदंग कहता है, "धिक् है! धिक् है!" मञ्जीर पूछता है, "किनको? किनको?" तब वेश्या ( उपस्थित लोगों की ओर ) हाथ उठाकर कहती है "इनको, इनको, इनको, इनको"।

## (६) अनुवाद.

( तूने ) गाया है, पर जान नहीं लिया है। ( तेरे ) मन का मोह नहीं गया। ( तू ) पारस तक नहीं पहुँचा; (इसलिए तू), लोह का लोह ही रह गया।

### 7. CHARITY RETURNS UPON ITSELF.

ऋतु वसन्त याचक भयो, सब द्रुम दीन्हे पात ।
दीन्हें से फिरि मिलत है, यही दिए की बात ॥

### 8. VARIETIES OF OBTAINMENT.

सहज मिलै सो दूध सम, माँगा मिलै सो पानि ।
कह कबीर वह रक्त सम, जा में खींचातानि ॥

### 9. NOT TO BEG IS THE RULE OF SPIRITUAL LIFE

तुलसी कर पर कर करै, करतल कर न करै ।
जा दिन करतल कर करै, वा दिन मरन करै ॥

## [७] अनुवाद.

वसन्त-ऋतु याचक हुआ। सभी द्रुमों ने पत्ते दिए। देने की यही बात है कि देने से फिर मिल जाता है।

## [८] अनुवाद.

कबीर कहते हैं, जो आसानी से मिले वह दूध के समान है, जो माँगने से मिले वह पानी के समान है, जिस में संघर्ष हो वह रक्त के समान है।

## [९] अनुवाद.

तुलसीदास कहते हैं कि कर पर कर करो। कर के नीचे कर मत करो। जिस दिन कर के नीचे कर करोगे, उस दिन मरण-स्थिति पावोगे।

## 10. AN ALL ABSORBING LOVE OF GOD.

अस्थि चर्म मय देह मम, ता में जैसी प्रीति ।
तैसी जो श्रीराम मँह, होति न तौ भवभीति ॥

## 11. A DEVOTEE MUST LOOK ON ALL BEINGS AS VERILY THE FORMS OF GOD

तुलसी यह जग आय कै, सब सों मिलिए धाय ।
ना जाने किस वेष में, नारायण मिलि जाँय ॥

## 12. LEAVE THE HOUSE AND LEAVE THE FOREST; LIVE IN THE CITY OF GOD.

घर राखे घर जात है, घर छाँड़े घर जाय ।
तुलसी घर बन बीच रहु, राम प्रेम पुर छाय ॥

[१०] अनुवाद.

---

मेरी देह अस्थि-चर्म-मय है। उस में जैसी (तुम्हारी) प्रीति है, वैसी अगर श्रीराम में होती तो भवभीति नहीं रहती।

[११] अनुवाद.

---

तुलसीदास कहते हैं कि, इस जग में आकर सब से दौड़ कर मिलिये, मालूम नहीं, किस रूप में नारायण मिल जायेंगे।

[१२] अनुवाद.

---

घर की रक्षा करने पर भी घर जाता है। घर छोड़ने से घर जाता ही है। तुलसीदास कहते हैं कि घर और बन के बीच में ईश्वर-प्रेम का पुर छाकर रहो।

## 13. SET THY HOUSE ON FIRE AND FOLLOW ME.

कबिरा खड़ा बजार में, लिये लुकाठी हाथ ।
जो घर फूँके आपना, चले हमारे साथ ॥

## 14. THE GALLOWS AS THE STAIR-CASE TO SPIRITUAL VICTORY.

चढ़ा मन्सूर सूली पर, पुकारा इश्क़बाज़ों से ।
यह उसके बाम का ज़ीना है, आए जिसका जी चाहे ॥

## 15. " AND, IF THEY FALL, THEY SHATTER THEMSELVES TO PIECES."

साधु कहावन कठिन है, लम्बा पेड़ खजूर ।
चढ़ै तो चाखै प्रेम-रस, गिरै तो चकनाचूर ॥

## (१३) अनुवाद.

कबीर हाथ में जलती मशाल लेकर बाज़ार में खड़ा है ( और कहता है, ) जो अपना घर फूँके, वही हमारे साथ चले ।

## (१४) अनुवाद.

मन्सूर सूली पर चढ़ा। उसने इश्क़बाज़ों से चिल्लाकर कहा कि, यह खुदा की अटारी का ज़ीना है । जिसका दिल चाहे वह आवे ।

## (१५) अनुवाद.

साधु कहलाना कठिन है। खजूर का पेड़ ऊँचा होता है। ( उसकी चोटी तक ) जो चढ़ेगा, वही प्रेमरस चखेगा। जो गिर जाएगा, वह चकनाचूर हो जाएगा ।

CHAPTER 3

# The Relation of God to Saints

## 1. THERE ARE SAINTS AND SAINTS. RARELY ONE AMONG THEM IS THE BELOVED OF GOD.

सन्त सन्त सब एक हैं, जस पोहता का खेत ।
कोइ कुदरती लाल है, और सेत के सेत ॥

## 2. SAINTS DO NOT MOVE IN FLOCKS.

सिंहों के लेंहड़े नहीं, हंसों की नहिं पाँत ।
लालों की नहिं बोरियाँ, साधु न चलैं जमात ॥

## 3. THE UNIVERSAL IMMANENCE OF GOD.

तुलसी मूरति राम की, घट घट रही समाय ।
ज्यों मेहँदी के पात में, लाली लखी न जाय ॥

कस्तूरी कुण्डल बसै, मृग ढूँढ़ै बन माँहि ।
ऐसे घट घट राम है, दुनियाँ ढूँढ़न जाहि ॥

CHAPTER 3

# The Relation of God to Saints

## [१] अनुवाद.

सन्त सन्त सब एक हैं, जैसे पोस्ते के खेत में सब पोस्त एक रहते हैं। उनमें विरला ही कोई भाग्य से लाल होता है, शेष श्वेत के श्वेत रहते हैं।

## [२] अनुवाद.

सिंह झुण्डों में नहीं रहते। हँसों की पंक्तियाँ नहीं होतीं। लालों की बोरियाँ नहीं मिलतीं। उसी तरह साधु जत्थे में नहीं चलते।

## [३] अनुवाद.

तुलसीदास कहते हैं कि राम की मूर्ति घट घट में वैसे ही समाई रहती है जैसे मेंहदी की पत्ती में लाली रहती है पर देखी नहीं जाती।

कस्तूरी (मृग की) नाभि में बसती है। (पर) मृग कस्तूरी को वन में ढूँढता है। इसी प्रकार ईश्वर हर घट में बसता है पर दुनियाँ (उसको बाहर) ढूँढने जाती है।

### 4. TRANSCENDENCE HIGHER THAN IMMANENCE.

अन्तर्जामिहुँ तें बड़ बाहरजामि हैं राम, जे नाम लिए तें ।
पैंज परें प्रहलादहु को प्रगटे प्रभु पाहन तें, न हिये तें ॥

### 5. ULTIMATE IDENTITY OF TRANSCENDENCE AND IMMANENCE IN THE MULTIFORM NATURE OF GOD.

सगुनहिँ अगुनहिँ नहिं कछु भेदा ।
गावहिँ मुनि पुरान बुध बेदा ॥
अगुन अरूप अलख अज जोई ।
भगत प्रेम बस सगुन सो होई ॥
जो गुनरहित, सगुन सोइ कैसे ।
जलु हिम उपल बिलग नहिं जैसे ॥

### 6. THE PROXIMITY OF GOD ALONE SAVES ONE FROM ANNIHILATION.

चलती चक्की देख के, दिया कबीरा रोय ।
दो पाटन के बीच में, साबित बचा न कोय ॥
चक्की चक्की सब कहै, कीला कहै न कोय ।
कीला से जो लग रहै, साबित बचता सोय ॥

[४] अनुवाद.

अन्तर्यामी से बहियामी राम बड़ा है। ईश्वर का नाम लेते समय जब प्रहलाद को प्रण करना पड़ा तो प्रभु पत्थर से प्रकट हुए न कि हृदय से।

[५] अनुवाद.

सगुण और निर्गुण में कुछ भेद नहीं है। इस प्रकार मुनि, पुराण, पण्डित और वेद गाते आये हैं। जो अगुण, अरूप, अलख, अज है, वही भक्तों के प्रेमवश सगुण होता है। जो गुण रहित है वह सगुण कैसे हो सकता है ? जैसे जल हिम और उपल अलग नहीं हैं, एक ही हैं।

(६) अनुवाद.

चलती चक्की को देखकर कबीर रो पड़ा, कि दो पाटों के बीच में कोई समूचा नहीं बचा।

चक्की, चक्की सभी कहते हैं पर कीला कोई नहीं कहता। जो कीले से लगा रहता है, वही समूचा बचता है।

## 7 LIMITED HUMAN FREEDOM.

कबीर कूता राम का, मुतिया मेरा नाउँ ।
गले राम की जेवड़ी, जित खैंचे तित जाउँ ॥

## 8. GOD THE SOURCE OF ALL HONOUR

घर घर माँगे टूक, पुनि, भूपति पूजे पाय ।
ते तुलसी तब राम बिनु, ते अब राम सहाय ॥

## 9. GOD AS SERVING THE SAINTS.

चित्रकूट के घाट पर, भइ सन्तन की भीर ।
तुलसिदास चन्दन घिसैं, तिलक देत रघुबीर ॥

## [७] अनुवाद.

कबीर कहते हैं कि मैं राम का कुत्ता हूँ। मेरा नाम 'मोतिया' है। गले में नाम की जेवड़ी है। जिधर राम खींचता है, उधर मैं जाता हूँ।

## [८] अनुवाद.

पहिले घर घर टुकड़े माँगते थे। अब तो भूपति पैर पूजते हैं। वे तुलसी तब विना राम के थे। आज उन्हीं का राम सहाय है।

## [९] अनुवाद.

चित्रकूट के घाट पर सन्तों की भीड़ हुई। तुलसीदास चन्दन घिसते थे और रघुवीर तिलक दे रहे थे।

## 10. GOD FOREFULFILS THE DESIRES OF THE DEVOTEE.

पीछे माँगे चाकरी, पहिले महिना देय ।
ता साहब सिर सौंपते, क्यों, खमकाता देह ॥

## 11. SPIRITUAL EUDAEMONISM.

चलो सखी तहँ जाइए, जहाँ बसत ब्रजराज ।
गोरस बेंचत हरि मिलें, एक पन्थ दो काज ॥

## 12. SADHU IS GOD WITH FORM: NIJARUPA IS GOD WITHOUT FORM

जो चाहै आकार तू, साधू परतछ देव ।
निराकार निजरूप है, प्रेम प्रीति से सेव ॥

(१०) अनुवाद.

पहिले दाम देता है; पीछे चाकरी माँगता है। उस साहब को सिर सौंपते क्यों तू अपनी देह पीछे हटाता है।

(११) अनुवाद.

सखी, चलो, हम दोनों वहाँ चलें, जहाँ व्रजराज बसते हैं। गोरस बेचते हरि मिलेंगे। 'एक पन्थ दो काज' होगा।

(४) अनुवाद.

अगर तू आकार चाहता है तो साधु प्रत्यक्ष देव है। निराकार चाहता है तो, निजरूप है। प्रेम प्रीति से (उसकी) सेवा कर।

## 13. THE FORMLESS ITSELF IS FULLY MIRRORED IN THE SADHU.

निराकार की आरसी, साधो ही की देह ।
लखा जो चाहै अलख को, इस ही में लखि लेह ॥

## 14. KABIR LIES ON THE LAP OF THE IMMUTABLE.

भजन भरोसे राम के, मगहर तज्यो सरीर ।
अविनाशी की गोद में खेलत दास कबीर ॥

## (१३) अनुवाद.

---

साधु ही की देह एक आरसी है, जिसमें निराकार प्रतिबिम्बित होता है; यदि तू अलख को देखना चाहता है, तो इसी में देख ले ।

## (१४) अनुवाद.

---

राम के भजन-भरोसे मगहर में शरीर का त्याग कर दिया । कबीरदास, अविनाशी की गोद में खेल रहे हैं ।

# CHAPTER 4

## The Beginnings of the Pilgrimage.

### 1 THE SAINT-SWAN SEPARATES THE MILK OF NAME FROM THE WATER OF EXISTENCE.

क्षीर रूप सत नाम है, नीर रूप बेवहार ।
हंस रूप कोइ साध है, तत् का छाननहार ॥

### 2 THE CATHARTIC INFLUENCE OF THE GURU'S TEACHING.

गुरु तो वही सराहिए जो सिकलीगर होय ।
जनम जनम का मोरचा, छन में डाले धोय ॥

### 3. SUFFERINGS UNDER THE PROTECTION OF GURU IS BUT A BLESSING IN DISGUISE.

गुरु कुम्हार सिख कुम्भ है, गढ़ गढ़ काढ़ै खोट ।
अन्तर हाथ सहार दै, बाहर बाहै चोट ॥

# CHAPTER 4

## The Beginnings of the Pilgrimage.

### (१) अनुवाद.

सत नाम क्षीर रूप है, व्यवहार नीररूप है। कोई (विरला) साधु हंस रूप है, जो दोनों को छान सकता है।

### (२) अनुवाद.

उसी गुरु की श्लाघा करो, जो सिकलीगर हो, (और) जो जन्म जन्म का मोरचा क्षण में धो डाले।

### (३) अनुवाद.

गुरु कुम्भकार है और शिष्य कुम्भ है। गुरु ठोक-ठोक कर शिष्य की खोट निकालता है। बाहर चोट लगाता है; पर भीतर हाथ से सहारा देता है।

## 4. THE REAL GURU IS HE WHO TEACHES THE WAY TO THE UNLIMITED.

कनफूँका गुरु हद का, बेहद का गुरु और ।
बेहद का गुरु जब मिले, लहै ठिकाना ठौर ॥

## 5. GURU GREATER THAN GOD.

गुरु गोविंद दोऊ खड़े, का के लागूँ पाय ।
बलिहारि गुरु आप की, गोविन्द दिया दिखाय ॥

## 6. THE WORD OF THE GURU ALONE AS CAPABLE OF DISPELLING DARKNESS.

इक लख चन्दा आनि धर, सूरज कोटि मिलाय ।
बिना सबद गुरुदेव के, कबहूँ तिमिर न जाय ॥

## (४) अनुवाद.

---

कनफूँका गुरु हद का होता है। बेहद का गुरु और ही होता है। जब बेहद का गुरु मिल जाता है, तभी स्थायी स्थान प्राप्त होता है।

## (५) अनुवाद.

---

गुरु और गोविन्द दोनों खड़े हैं। किसके पाँय लगूँ? हे गुरु! मैं आपकी बलिहारी हूँ, (क्योंकि आपने मुझे) गोविन्द दिखा दिया।

## (६) अनुवाद.

---

चाहे एक लाख चाँद लाकर रक्खो। करोड़ सूर्य मिला कर रक्खो। परन्तु गुरुदेव के "शब्द" के बिना तिमिर कभी भी नहीं जाएगा।

## 7. BOTH PERSONAL AND IMPERSONAL GOD AS SUBORDINATE TO THE NAME.

---

अगुन सगुन दुइ ब्रह्म सरूपा ।
अकथ, अगाध, अनादि अनूपा ॥
मोरे मत बड़ नाम दुहूँ ते ।
किय जेहि युग निज बस निज बूते ॥
निर्गुन तें एहि भाँति बड़, नाम प्रभाव अपार ।
कहेउँ नाम बड़ राम तें, निज विचार अनुसार ॥

## 8. HOW CAN YOU PERCEIVE THE UNPERCEIVABLE? MEDITATE ON THE NAME OF GOD, O FOOL!

---

हम लखि लखहि हमार, लखि हम हमार के बीच ।
तुलसी अलखै का लखै, राम नाम जपु नीच ॥

## 9. TULSIDAS ON THE SOVEREIGN STATUS OF THE NAME OF RAMA.

---

एक छत्र एक मुकुट मनि, सब बरनन पर जोउ ।
तुलसी रघुबर नाम के, बरन बिराजत दोउ ॥

## (७) अनुवाद.

अगुण और सगुण दोनों ब्रह्म के स्वरूप हैं। दोनों अकथनीय अगाध, अनादि और अनुपम हैं। मेरे मन से जिस नाम ने अपने प्रभाव से दोनों को अपने वश में किया है, वह दोनों से भी बड़ा है।

इस प्रकार निर्गुण से नाम का प्रभाव बड़ा और अपार है ही, पर अपने विचार के अनुसार मैं ऐसा कहता हूँ कि नाम राम से भी बड़ा है।

## (८) अनुवाद.

आत्मा को देख; दृश्य को देख और जो आत्मा और दृश्य के बीच है, उसको देख। तुलसीदास कहते हैं कि हे पामर! अलक्ष्य को कैसे देखेगा? राम नाम का जप कर।

## (९) अनुवाद.

तुलसीदास कहते हैं कि "राम" नाम के दो वर्ण हैं, रेफ और अनुस्वार। वे दोनों छत्र और मुकुटमणि के समान सब अक्षरों पर विराजते हैं।

## 10 A NAME THAT SPROUTS AND A NAME THAT DOES NOT SPROUT INTO FORM

राम नाम सब कोइ कहै, ठग ठाकुर अरु चोर ।
जिस से ध्रुव प्रहलाद तरे, वह नाम कुछ और ॥

## 11. NAME ON TONGUE LIGHTS UP BOTH INSIDE AND OUTSIDE.

राम नाम मणि दीप धरु, जीह देहरी द्वार ।
तुलसी भीतर बाहिर हुँ, जो चाहसि उजियार ॥

## 12. THE NAME CAN TRANSMUTE A SINNER INTO A SAINT.

नाम राम को कल्पतरु, कलि कल्यान निवास ।
जो सुमिरत भयो भाँग ते, तुलसी तुलसीदास ॥

(१०) अनुवाद.

'राम' नाम ठग ठाकुर और चोर सभी कहते हैं। पर जिस नाम से ध्रुव और प्रल्हाद तर गए, वह नाम कुछ और ही है।

(११) अनुवाद.

तुलसीदास कहते हैं कि यदि भीतर और बाहर दोनों ओर उजाला चाहते हो तो मुखद्वार की जीभ देहली पर राम नाम मणि दीप-रक्खो।

(१२) अनुवाद.

राम का नाम कल्पतरु है। वह कलि में कल्याण का निवास है। तुलसीदास जी कहते हैं कि उसका स्मरण करते करते मैं भाँग से तुलसी हो गया।

## 13. THE NAME ALONE AS CAPABLE OF CONFERRING IMMORTALITY.

शून्य मरै अजपा मरै, अनहत हू मरि जाय ।
दास कबीरा ना मरै, राम नाम रट लाय ॥

## 14. EXTREME VALUE OF THE PRESENT MOMENT.

काल करो सो आज कर, आज करो सो अब्ब ।
पल में परलै होयगी, बहुरि करोगे कब्ब ॥

## 15. TAKE CARE OF EVERY ONE OF YOUR BREATHS.

श्वास श्वास पर हर भजो, वृथा श्वास मत खोय ।
श्वास बिराना पाहुना, आना होय न होय ॥
कबिरा माला काठ की, बहुत जतन का फेर ।
माला साँस उसाँस की, जामें गाँठ न मेर ॥
स्वाँसा की कर सुमिरनी, अजपा को कर जाप ।
परम तत्व को ध्यान धर, सोऽहं आपै आप ॥

## (१३) अनुवाद.

शून्य मर जाता है; अजपा मर जाता है; अनाहत भी मर जाता है। पर दास कबीर नहीं मरता, जिसने राम नाम की रट लगाई है।

## (१४) अनुवाद.

जो कल करना है, वह आज करो। जो आज करना हो सो अभी कर लो। पल में प्रलय हो जायगी। फिर तुम कब करोगे?

## (१५) अनुवाद.

श्वास श्वास पर हर को भजो। श्वास को व्यर्थ मत खोओ। श्वास पराया पाहुना है। इसका फिर आना हो या न हो।

कबीर कहते हैं कि काठ की माला को फेरना बहुत यत्न का काम है। श्वास उच्छ्वास की माला ऐसी है कि उसमें न गाँठ है न मेरु।

श्वासों की सुमिरनी बना अजपा का जप कर। परमतत्व का ध्यान धर। फिर आप ही आप "सोऽहं" है।

## 16. MEDITATE IN SILENCE: FOR GOD IS NOT DEAF.

काँकर पाथर जोड़कर, मस्जिद लई चुनाय ।
ता चढ़ि मुल्ला बाँग दे, क्या बहिरा हुआ खुदाय ।
अजान से ही बेडर कुल, एंजिन की सीटी है ।
जिसको सुनकर सेख ने, छाती अपनी पीटी है ॥
बाह्मन से गदहा भला, भला देव से कुत्ता ।
मुल्ला से मुरगा भला, लोक जगावे सोता ॥

## 17. CONTROL OF THE WANDERINGS OF THE MIND.

माला तो कर में फिरै, जीह फिरै मुख माहिं ।
मनुवा तो दस दिसि फिरै, यह तो सुमिरन नाहिं ॥

## 18. INTENSE CONCENTRATION OF THE MIND UPON GOD.

तू रहीम मन आपनो, कीन्हो चारु चकोर ।
निसि बासर लाग्यो रहै, कृष्ण चन्द्र की ओर ॥

## (१६) अनुवाद.

कँकड़ पत्थर जोड़कर मस्जिद उठवा ली। उस पर चढ़कर मुल्ला बाँग देता है। क्या ख़ुदा बहरा होगया है?

एंजिन की सीटी अजान से भी बिलकुल बेडर है, जिसको सुनकर शेख अपनी छाती पीटने लगा है।

ब्राह्मण से गदहा भला है, देव से कुत्ता भला है, मुल्ला से मुरगा भला है, जो सोते हुए लोगों को जगाता है।

## (१७) अनुवाद.

माला तो कर में फिरती है, जीभ मुख में फिरती है, और मन दसों दिशाओं में फिर रहा है। यह स्मरण नहीं कहलाता।

## (१८) अनुवाद.

रहीम, तू अपने मन को चारु चकोर बना जिससे वह निशि-वासर श्रीकृष्णचन्द्र की ओर लगा रहे।

19 NO OUTSIDER CAN ENTER A CROWDED SARAI.

प्रीतम छवि नैनन बसी, पर छवि कहाँ समाय ।
भरी सराय रहीम लखि, पथिक आय फिर जाय ॥

20. NECESSITY OF ACTIVE EFFORT.

जिन खोजा तिन पाइया, गहरे पानी पैठ ।
हौं बौरी बूड़न डरी, रही किनारे बैठ ॥

21 CARE NOT FOR THE DERISION OF THE WORLD.

रक़ीबों ने लिखाई हैं रपटें, जा जा के थाने में ।
कि अकबर नाम लेता है, खुदा का इस ज़माने में ॥

(१९) अनुवाद.

प्रियतम की प्रभा नयनों में बसी है। दूसरी प्रभा कहां समावे? रहीम कहते हैं कि सराय को भरी हुई देख-कर मुसाफ़िर आता है लौट जाता है।

(२०) अनुवाद.

जिन्होंने गहरे पानी में प्रवेश कर खोजा, उन्होंने पाया। मैं पगली डूबने से डर गई, और किनारे पर ही बैठी रही।

(२१) अनुवाद.

रक़ीबों ने थाने में जा जा कर रपटें लिखाई हैं कि अकबर इस ज़माने में भी खुदा का नाम लेता है।

## 22. MEDITATE ON GOD'S NAME WITH PLEASURE OR DISPLEASURE.

तुलसी ऐसे नाम को, रीझि भजो या खीझि ।
खेत पड़े बीया जमे, उलटि पड़े या सीधि ॥

## 23. UTTER THE NAME OF GOD WITH FAITH, WITHOUT FAITH, IN IDLENESS OR EVEN WITH HATRED.

भाव कुभाव अनख आलस हूँ ।
नाम जपत मंगल दिसि दस हूँ ॥

भाव सहित शंकर जप्यौ, जपि कुभाव मुनि बालि ।
कुम्भकरन सालस जप्यौ, अनख सहित दसमाथ ॥

## 24. LEAVE AWAY ALL EGOISM AND FALSE SENSE OF HONOUR.

रहिमन गली है साँकरी, दूजो ना ठहराहि ।
आपु अहै तो हरि नहीं, हरि तो आपुन नाहिं ॥

पीया चाहै प्रेम-रस, राखा चाहै मान ।
एक म्यान में दो खड़ग, देखा सुना न कान ॥

## (२२) अनुवाद.

तुलसीदास कहते हैं, ऐसे नाम को रीझ कर या खीज-कर किसी भी प्रकार भजो। खेत में पड़ा हुआ बीज जब जमता है, तब उल्टा पड़ा हो या सीधा--यह विचार निरर्थक है।

## (२३) अनुवाद.

भाव, कुभाव, असूया, और आलस्य से भी नाम जपने से दसों दिशाओं में मंगल होता है। जैसे शंकर ने भावसहित नाम को जपा। वाल्मीकि ने और वालि ने कुभाव से या अभाव से जपा। कुम्भकर्ण ने आलस्य से और दशमुख ने असूया से जपा।

## (२४) अनुवाद.

रहीम कहते हैं कि गली तंग है (इसमें) दूसरा नहीं ठहरता। आप हैं तो हरि नहीं; हरि हैं तो आप नहीं।

प्रेम-रस पीना चाहते हो; फिर मान भी रखना चाहते हो। एक म्यान में दो खड्ग रहते न (आखों से) देखा, न कानों से सुना।

## 25. MEDITATE ON THAT WHICH IS BEYOND BOTH SAGUNA AND NIRGUNA.

सगुण की सेवा करो, निर्गुण का करु ज्ञान ।
निर्गुन सगुन के परे, तहँ हमारा ध्यान ॥

## 26. REAL MEDITATION IS MEDITATION IN GOD'S PRESENCE.

कबिरा धारा अगम की, सद्गुरु दई लखाय ।
उलटि ताहि सुमिरन करौ, स्वामी संग मिलाय ॥

## 27. REMEMBRANCE OF GOD'S NAME WITH THE HELP OF THE ANAHAT SOUND.

लाख कोस जो गुरु बसै, दीजै सुरत पठाय ।
सबद तुरय असवार है, पल पल आवे जाय ॥

## (२५) अनुवाद.

सगुण की सेवा करो। निर्गुण का ज्ञान लो। जो निर्गुण और सगुण के परे है, उस पर ही हमारा ध्यान है।

## (२६) अनुवाद.

कबीर कहते हैं कि सद्गुरु ने अगम की धारा दिखला दी। उसको उलट कर स्वामी का साथ मिलाकर स्मरण करो।

## (२७) अनुवाद.

लाख कोस गुरु के दूर रहने पर भी सुरत को उसके पास भेज दीजिए। तुर्या में प्रतीत होने वाले शब्द पर या शब्द तुरंगम पर सवार होकर वह क्षण क्षण आवागमन करेगी।

## 28. THOU ART THE SOLE RESORT FOR ME, O GOD! AS THE LAKE FOR A FISH.

सर सूखे पन्छी उड़ें, औरन सरन समाहिं।
दीन मीन बिन पच्छ के, कहु रहीम कहँ जाहि॥

## 29. SUPPLICATION TO GOD TO SAVE FROM IMMINENT DANGER.

बार बराबर बारि है, ता पर बहै बयार।
रघुबर पार उतारहू, हमरी ओर निहार॥

## (२८) अनुवाद.

सरोवर सूख जाने पर पक्षी उड़ जाते हैं और अन्यत्र आश्रय लेते हैं। रहीम कहते हैं, पंखहीन बेचारा मत्स्य, कहो, कहाँ जाए ?

## (२९) अनुवाद.

नैया के किनारे बराबर पानी आगया है। उस पर भी हवा बहुत तेज चल रही है। हे रघुवर ! हम पर कृपा दृष्टि रखो और हमें ( नदी के ) पार उतारो।

## 30. A ONE-POINTED DEVOTION DEFIES THE STROKE OF THE GREATEST CALAMITY.

एक भरोसो, एक बल, एक आस विस्वास ।
एक राम घनश्याम हित, चातक तुलसीदास ॥

बरसि परुष पाहन पयद, पंख करौ टुक टूक ।
तुलसी परी न चाहिए, चतुर चातकहिं चूक ॥

उपल बरसि गरजत तरजि, डारत कुलिस कठोर ।
चितव कि चातक मेघ तजि, कबहुँ दूसरी ओर ॥

बध्यौ बधिक पर्यौ पुन्यजल, उलटि उठाई चोंच ।
तुलसी चातक-प्रेम-पट, मरतहूँ लगी न खोंच ॥

## (३०) अनुवाद.

एक भरोसा, एक बल, एक आशा और एक विश्वास है। एक घनश्याम राम के लिए तुलसीदास चातक (हो गया है)।

तुलसीदास कहते हैं कि चाहे पयद परुप पत्थर बरसा कर पंखों को खंड खंड कर दे, परन्तु चतुर चातक को भूल नहीं पड़नी चाहिए।

चाहे मेघ बरसा दे, गर्जना कर के डरा दे और कठोर वज्र डाल दे, तब भी क्या चातक मेघ को छोड़ कर कभी दूसरी ओर देखेगा?

बधिक ने मारा, चातक पुण्यजल में गिर पड़ा। इतने पर भी उसने अपनी चोंच उलट कर उठा दी। तुलसीदास कहते हैं कि मरते समय भी चातक के प्रेमरूपी पट में खोंच नहीं लगी।

## CHAPTER 5

# The Highest Ascent.

### 1. INTUITION vs. INTELLECT.

लिखा पढ़ी की बात नहिं, देखा देखी बात ।
दुलहा दुलहन मिल गए, फीकी पड़ी बरात ॥

### 2. SEEING, THEY CANNOT PERCEIVE; HEARING THEY CANNOT UNDERSTAND.

तुलसी या संसार को, भयो मोतियाबिन्द ।
है नियरे सूझे नहीं, लानत ऐसी ज़िन्द ॥

### 3. INTERNAL PERCEPTION.

हाथ छुड़ाए जात हौ, निबल जानि के मोहिं ।
हिरदय से जब जाहुगे, सबल बदौंगो तोहि ॥

CHAPTER 5

# The Highest Ascent.

## (१) अनुवाद.

---

लिखा पढ़ी की बात नहीं है । देखा देखी की बात है । दुलहा-दुलहन मिल गए और बरात फीकी पड़ गई ।

## (२) अनुवाद.

---

तुलसीदास कहते हैं कि इस संसार को मोतियाबिन्द हो गया है । निकट ही है पर दिखाई नहीं देता । ऐसी जिन्दगी को ( सौ दफ़ा ) धिक्कार है ।

## (३) अनुवाद.

---

मुझ को निर्बल जान अपना हाथ छुड़ाकर जाते हो । जब हृदय से जाओगे, तब तुम को सबल कहूँगा (मानूँगा) ।

## 4. INTER-INCOMMUNICATIVENESS OF SENSES.

जो देखे सो कहै नहिं, कहै सो देखे नाहिं ।
सुनै सो समझावै नहीं, रसना दृग श्रुति काहि ।।

## 5. A SPIRITUAL REALISER ALONE CAN UNDERSTAND THE SIGNS OF A SPIRITUAL REALISER.

ज्यों गूँगे के सैन को, गूँगा ही पहिचान ।
त्यों ज्ञानी के सैन को, ज्ञानी होय सो जान ।।

## 6. ONE SHOULD NOT OPEN ONE S DIAMOND BEFORE A VEGETABLE-SELLER.

हीरा तहाँ न खोलिये, जहँ कुँजरन की हाट ।
सहजहिं गाँठी बाँधि कै, लगो आपनी बाट ।।

(४) अनुवाद.

---

जो देखता है, वह कहता नहीं; जो कहता है, वह देखता नहीं। जो सुनता है वह समझाता नहीं। रसना, दृग, श्रुति इन में से कौन किस को समझाता है!

(५) अनुवाद.

---

जिस प्रकार गूँगे के संकेत को गूँगा ही पहचानता है, उसी प्रकार ज्ञानी के संकेत को ज्ञानी ही जानता है।

(६) अनुवाद.

---

जहाँ कुँजड़ों की हाट हो, वहाँ हीरा मत खोलो। विना सोचे गाँठ में बाँधकर अपनी बाट लग जाओ।

## 7. BY THE HELP OF MY SPIRITUAL TEACHER, THE NAME HAS SPRUNG UP IN ME: WHY SHOULD I BABBLE ANY LONGER ?

गुरु इच्छा सहजै भए, सतगुरु करी सहाय ।
घट में नाम प्रगट भया, बकि बकि मरै बलाय ॥

## 8. THE RESOUNDING OF GOD'S NAME THROUGH EVERY HAIR OF THE BODY.

हाड़ सूखि पिंजर भए, रगें सूखि भई तार ।
रोम रोम सुर उठत है, बाजत नाम तिहार ॥

## 9. I HAVE NOW FOUNDOUT WITHIN ME THE MUSICIAN, FROM WHOM PROCEEDS MANIFOLD MUSIC.

सब बाजे हिरदे बजैं, प्रेम पखावज तार ।
मन्दिर ढूँढ़त को फिरै, मिल्यो बजावनहार ॥

## (७) अनुवाद.

सद्गुरु ने सहायता की जिससे गुण और इन्द्रियों के व्यापार आसानी से स्थगित हो गये। अन्तः करण में नाम प्रकट हो गया। सब आपत्तियों का बक बक करके अन्त हो गया। अब बक-बक करके मेरी बलाय मरे !

## (८) अनुवाद.

हाड़ सूखकर पिञ्जर हो गए। रगें सूखकर तार हो गईं। रोम रोम से स्वर उठता है। हे ईश्वर तुम्हारा नाम बज रहा है।

## (९) अनुवाद.

प्रेम होने के कारण पखावज, तन्त्री आदि सब प्रकार के वाद्य अन्तःकरण में बज रहे हैं। सब मन्दिरों को ढूँढ़ता कौन फिरे ? बजैया अन्दर ही मिल गया है।

## 10. CONSTANT SERVICE AND WATCHFUL HUMILITY ALONE LEAD ONE TO THE REALISATION OF THE PERSON AND THE LOVE OF SHABDA.

अलख पुरुष निर्वाण है, वाको लखै न कोय ।
वाको तो वाही लखै, जो उस घर का होय ॥
घर का भया तो क्या भया, तखत तरे का होय ।
तखत तरे का सूरमा, सबद सनेही सोय ॥

## 11. THE METAPHYSICAL AND EPISTEMOLOGICAL SIGNIFICANCE OF SHABDA.

सबद सबद का अन्तरा, सबद सबद का सीर ।
सबद सबद का खोजना, सबद सबद का पीर ॥

## 12. THE EVER-ASCENDING LADDER OF SHABDA

मकड़ी चढ़ती तार से, चढ़कै उतरी जाय ।
सन्त चढ़त है शब्द से, चढ़त चढ़त चढ़ जाय ॥

## (१०) अनुवाद.

अलक्ष्य पुरुष निर्वाण है – उसको कोई नहीं देख सकता। उसको तो वही देख सकता है जो उस घर का है।

केवल घर का हुआ तो हुआ, तख्त तले का निवासी हो। तख्त के नीचे वाला ही वीर है; वही शब्द का प्रेमी होता है।

## (११) अनुवाद.

शब्द शब्द का गर्भ है। शब्द शब्द का सिर है। शब्द ही शब्द का अन्वेषण है। शब्द ही शब्द का स्वामी है।

## (१२) अनुवाद.

मकड़ी अपने तंतु से चढ़ती है; पर चढ़कर उतर जाती है। सन्त शब्द से चढ़ता है; पर चढ़ते ही चढ़ते जाता है।

## 13. COALESCENCE OF SOUND AND FORM EXPERIENCE.

बूँद समानी बूँद में, सो जाने सब कोइ।
बूँद समानी सबद में, जानै बिरला कोइ ॥

## 14 IN THE SEA OF GOD, THE SAINT IS AN OYSTER-SHELL, IN WHICH IS BORN THE PEARL OF EXPERIENCE.

हरि दरिया सूभर भरा, साधो का घट सीप।
ता में मोती नीपजै, चढ़ै देसावर दीप ॥

## 15. EVERY HAIR OF THE BODY HAS VERITABLY BECOME A LAMP OF GOD

सुन्न मण्डल में घर किया, बाजे शब्द रसाल।
रोम रोम दीपक भया, प्रगटे दीन दयाल ॥

## (१३) अनुवाद.

बूँद बूँद में समाती है, यह सब कोई जानता है; पर बूँद शब्द में समाती है, इस को विरला ही कोई जानता है।

## (१४) अनुवाद.

चारों ओर भरे हुए हरि-रूप समुद्र में साधु का घट सीप है। उसमें ( बिन्दुरूप या नाम रूप ) मोती उत्पन्न होता है, जिसका मोल अन्य देशों में और अन्य द्वीपों में चढ़ता है।

## (१५) अनुवाद.

गगन मण्डल में घर किया। रसाल शब्द बजने लगे रोम रोम दीपक हो गया और दीन दयाल प्रकट हो गए।

## 16. KABIR BATHES WHEN THE STORM OF THUNDER AND LIGHTNING SENDS DOWN AMBROSIA.

गगन गरजि बरसे अमी, बादल गहिर गभीर ।
चहुँ दिसि दमके दामिनी, भीजत दास कबीर ॥

## 17. THE INSATIABILITY OF THE THIRST FOR THE ENJOYMENT OF GOD'S SPLENDOUR.

धरनी पलक परै नहीं, पिय की झलक सुहाय ।
पुनि पुनि पीवत परम रस, तबहूं प्यास न जाय ॥

## 18. SPEECH BECOMES FRAGRANT IN CONSEQUENCE OF THE ECSTATIC STATE

पिञ्जर प्रेम प्रकासिया, अन्तर भया उजास ।
सुख करि सूती महल में, बानी फूटी बास ॥

## (१६) अनुवाद.

आकाश में घने बादल गम्भीरता से गरजते हैं और अमृत रस को बरसाते हैं। चारों दिशाओं में बिजली दमकती है और कबीरदास भीग रहे हैं।

## (१७) अनुवाद.

(१) धरनीदास कहते हैं कि पलक मुँदते नहीं क्योंकि प्रिय की झलक अति शोभन है। परम प्रेम-रस बार बार पीता हूँ, तब भी प्यास नहीं बुझती।

(२) पृथ्वी की ओर पलक नहीं झुकते, (क्यों कि) प्रिय की झलक अतिशोभन है। परम प्रेम-रस बार बार पीता हूँ, तब भी प्यास नहीं बुझती।

## (१८) अनुवाद.

पिञ्जर में प्रेम प्रकाशित हुआ। अन्तर में उजाला हो गया। (जीवात्मा) महल में सुख से सो गई। वाणी में बास फूट पड़ा।

## 19. RESIGN YOURSELF TO THE PERSON WHO MANIFESTS HIMSELF IN THE LIGHT OF MEDITATION.

सुन्न सहज मन सुमिरते, प्रगट भई इक ज्योत ।
ताहि पुरुष, बलिहार मैं, निरालम्ब जो होत ॥

## 20. ATONEMENT MEANS TRANSPARENCY OF VISION.

लागी लागी सब कहैं, लागी बड़ी बलाय ।
लागी वही सराहिये, आरपार हो जाय ॥

## 21. THE SEEING OF THE FACE IN THE MIRROR OF THE HEART.

हृदया भीतर आरसी, मुख तो देखे नाहिं ।
मुख तो तब ही देखिहौ, दिल की दुविधा जाहि ॥

## (१९) अनुवाद.

निर्विकल्प सहज मन से स्मरण करते करते एक ज्योति प्रकट हो गई। उसमें एक पुरुष है, जो निरालम्ब है। उसकी मैं बलिहारी हूँ।

## (२०) अनुवाद.

लग गई लग गई सब कहते हैं, पर लगन एक बड़ी भूत-बाधा ( या संचार ) है। लगन तो वही प्रशस्य है, जिससे पारदर्शित्व प्राप्त हो।

## (२१) अनुवाद.

हृदय के भीतर आरसी है। ( उसमें तुमने अपना ) मुख नहीं देखा। मुख तो तभी देखोगे जब दिल की दुविधा चली जाएगी।

## 22. TO DISCOVER GOD IS TO BE LOST IN HIM.

पिय को हेरन मैं गई, हेरत गई हेराय ।
पिय को पहिचाना नहीं, पिय घट में गया समाय ॥

## 23. "STOP A WHILE, O KABIR!" SAYS GOD; KABIR LISTENS NOT AND MOVES ON.

मनुवा मेरो मरि गयो, दुर्बल भयो शरीर ।
पीछे पीछे हरि फिरैं, कहत कबीर कबीर ॥

## 24. KABIR HAS TOUCHED GOD; HE HAS ATTAINED TO ONLY A FRAGMENT OF EXPERIENCE.

कबिरा देखा एक अंग, महिमा कही न जाय ।
तेजपुञ्ज परसाधनी, नैनों रहा समाय ॥

## (२२) अनुवाद.

मैं प्रिय को हेरने गई। हेरते-हेरते स्वयं ही हेरा (या हिरा) गई। मैंने प्रिय को पहिचाना नहीं। प्रिय घट में समा गया।

## (२३) अनुवाद.

मेरा मन मर गया और शरीर दुर्बल हो गया। "कबीर! कबीर!" कहते हरि पीछे-पीछे फिरते हैं।

## (२४) अनुवाद.

कबीर कहते हैं कि मैंने केवल एक अंग देखा। उसकी भी महिमा कही नहीं जाती। तेज-पुञ्ज धनी को मैंने स्पर्श किया। वह नयनों में समा रहा है।

### 25. THE SELF FLIES TO THE HIGHEST PINNACLE TO RIVET ITSELF ON THE FEET OF GOD.

सुरत उड़ानी गगन को, चरन विलम्बी जाय ।
सुख पाया, साहेब मिला, आनन्द उर न समाय ॥

### 26. THERE IS EXCRUCIATING PAIN, BUT AT THE SAME TIME THERE IS THE VISION OF GOD.

बड़ा लुत्फ़ है यार इश्क़ में, मार भी है और प्यार भी है ।
सूली पर मन्सूर खड़ा है, दार भी है दीदार भी है ॥

### 27. IDENTITY CEASES AS SOON AS IT IS ASSERTED.

दी गई मन्सूर को सूली, अदब के तर्क पर ।
था अनल हक़ हक़ मगर यक़ लफ्ज़े गुस्ताखाना था ।

## (२५) अनुवाद.

सुरत ब्रह्मरन्ध्र को उड़कर चरणावलम्बी हो गई। सुख प्राप्त हुआ; साहब मिल गया। आनन्द हृदय में समाता नहीं है।

## (२६) अनुवाद.

यार इश्क़ में बड़ा मज़ा है। मार भी है और प्यार भी है। मन्सूर सूली पर खड़ा है। प्राणदण्ड भी है और प्रिय-दर्शन भी है।

## (२७) अनुवाद.

अदब छोड़ने से मन्सूर को सूली पर चढ़ना पड़ा। वास्तव में वह हक़ ही था। पर एकही पद (अनलहक़ कहने) से उसकी बेअदबी प्रकट हो गई।

## 28. IGNORANDO COGNOSCI; COGNOSCENDO IGNORARI.

रहिमन बात अगम्य की, कहन सुनन की नाहिं ।
जे जानत ते कहत नहिं, कहत ते जानत नाहिं ।।
कबिरा जब हम गावते, तब जाना गुरु नाहिं ।
अब गुरु दिल में देखिया, गावन को कछु नाहिं ।।

## 29. THE DIAMOND DOES NOT PROCLAIM ITS PRICE.

बड़े बड़ाई ना करैं, बड़ो न बोलैं बोल ।
रहिमन हीरा कब कहै, लाख हमारो मोल ।।

## 30. THE SAINT MUST STAND UNCONCERNED.

कबिरा खड़ा बज़ार में, दोनों दीन कि ख़ैर ।
ना काहू से दोस्ती, ना काहू से बैर ।।

## (२८) अनुवाद.

रहीम कहते हैं कि अगम्य की बात कहने सुनने की नहीं। जो जानते हैं, वे कहते नहीं; जो कहते हैं, वे जानते नहीं।

कबीर कहते हैं कि जब हम गाते थे, तब गुरु को नहीं जाना था। अब गुरु को हृदय में देख लिया, तब गाने को कुछ नहीं रहा।

## (२९) अनुवाद.

बड़े (अपनी) बड़ाई नहीं करते। बड़े बोल नहीं बोलते। रहीम कहते हैं कि हीरा कब कहता है कि मेरा मोल लाख (टका) है।

## (३०) अनुवाद.

कबीर बाज़ार में खड़ा है और दोनों धर्मों का क्षेम चाहता है। न किसी से उसकी दोस्ती है और न किसी से वैर है।

## 31. ATTITUDE OF ABSOLUTE RESIGNATION TO GURU AS TO GOD.

मेरा मुझ में कुछ नहीं, जो कुछ है सो तोर ।
तेरा तुझ को सौंपते, क्या लागत है मोर ॥

## 32 SPIRITUAL ALTRUISM.

तरुवर फल नहिं खात हैं, सरवर पियहिं न पान ।
कह रहीम पर काज हित, सम्पति सँचहिं सुजान ॥

## 33. I HAVE DRUNK THE CUP OF NECTAR TO THE VERY LAST DROP.

कबिरा हम गुरुरस पिया, बाकी रही न छाक ।
पाका कलस कुम्हार का, बहुरि न चढ़सी चाक ॥

## (३१) अनुवाद.

मुझ में मेरा कुछ भी नहीं है। जो कुछ है सब तेरा है। तेरा तुझे सुपुर्द करते मेरा क्या लगता है ?

## (३२) अनुवाद.

तरुवर ( अपना ) फल नहीं खाते। सरोवर (अपना) पानी नहीं पीते। रहीम कहते हैं कि सुज्ञ लोग परोपकार के लिए ही सम्पत्ति का संचय करते हैं।

## (३३) अनुवाद.

कबीर कहते हैं कि हमने गुरु रस पिया। अब इच्छा शेष नहीं रही। कुम्हार का कलश पक गया। अब चाक पर नहीं चढ़ेगा।

## 34. THE STATE OF JIVANMUKTI.

नोन गला पानी मिला, बहुरि न भरि है गौन ।
सुरत शब्द मेला भया, काल रहा गहि मौन ॥

## 35. THE *PERAS* AND THE *APEIRON*.

हद हद पर सब ही गया, बेहद गया न कोय ।
बेहद के मैदान में, रमै कबीरा सोय ॥

## (३४) अनुवाद.

नमक गल कर पानी में मिल गया। फिर बोरी नहीं भरी जायगी। सुरत और शब्द का मेल हो गया तब काल ने मौन धारण कर लिया।

## (३५) अनुवाद.

हद हद तक सभी गए। बेहद कोई नहीं गया। पर वह कबीर बेहद के मैदान में रम रहा है।

# प र मा र्थ सो पा न

# टिप्पणी

## I CHAPTER

1

डहकायो — From डहकाना ( causal of डहकना = ठगा जा cf. डाका ).

धोखैं ही धोखैं डहकायो = I was cheated by deceit af deceit.

गीध्यो — From गीधना ( connected with Sk. गृध् = covet ) = ( मैं ) फँस गया।

माँझ = मध्य में, *cf.* मज्झिम निकाय, also (Marathi) माजघ

अवनिकौं जल देखि = अवनि को जल ऐसा देखकर, cf. Mayasu माया; in the phenomenon of mirage अवनि should be अवनि पर .

चाख्यौ— From चाखना = to taste; here — to peck ( because there is no juice in the सेमर फल ).

ताँवरो (*m.*) — From Sk. ताप, ( तावरी *f.* ) = मूर्च्छा।

चौहटैं — *cf.* चौराहा और चौरस्ता, also ( Marathi ) चव्ह चौहट्ट हट्ट सुवट्ट वीथी, चारु पुर बहु विधि बना'—तुलसीद

काल व्याल = काल रूपी व्याल से।

भगवन्तभजन............आपु खवायो — A man who does worship God makes himself a morsel of Dea

2

भुलाने = भूले हुए हैं।

असवरवा ( corrupt form of असवार ) = अश्वारोही। C trast अश्ववार in ऋग्वेद = अश्वबाल—The hair o horse.

'चञ्चलं हि मनः कृष्ण प्रमाथि बलवद्दृढम्
तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम् ॥'

The body has to suffer unconsciously on account of its subjection to mind, as the dew also falls to the earth unconsciously.

*Note* :— पानी and पवन are similies for शरीर and मन. It may be remembered that Manas is compared to वायु in the Bhagwad Gita.

फन्दा — ( from Sk. बन्ध, ) = Snare, noose, risk.

जाय लिङ्गोटी झारि के बन्दा— Man comes naked in this world and goes naked out of this world.

3

रोस ( corrupt form of रोष ) = आवेश ।

खोंस ( *Imperative* ) = अंटी में छिपाना, insert and hide *cf*. ( Marathi ) खोंचणें ।

सौदा वह कुछ कर ना पाया— *cf*. Bacon— 'In this mortal fair the only profit is God.' *cf*. Also Pythagoras —'There are three kinds of people who come to this mortal fair. Some come to buy and sell, others to take part in the games. Still others who come simply to look on (theorein). These last are the philosophers.'

4

समुझि मनहि मन रहिए — To live with mind enwrapped in mind remains our only task.

चितेरे = चित्रकार ने ।

सून्य भीति........चितेरे —*cf*. Vidyaranya's Panchdashi. A conglomeration of impossibilities, because चित्र is remote in the first instance, and रङ्ग is still further remote, as if an artist without hands were able to draw a colourful picture on a wall

which does not exist. cf. Definition of 'Philosophy' — The search by a blind man in a dark place of a black cat which does not exist.

चराचर — The चर can go to drink water but the अचर can not.

जुगल — सत्यासत्य दोनों ही, cf. बादरायण सूत्र — अहिकुण्डलवत्।

न — Used according to देहलीदीपन्याय।

न मरइ भीति = भीति नहीं मरती, cf. शंकराचार्य - An unreal thing may produce a real effect — ( 1 ) A man taking to his heels on seeing a रज्जुसर्प ( 2 ) Also the other way round स्वप्ने मंत्रोपदेशः श्रवणपरिचितः सत्य एष प्रबोधे।

रविकरनीर = Mirage.

बदनहीन = मुखहीन।

*Note* :— The word 'बदन' in ब्रजभाषा is the same as 'बदन' in खड़ीबोली meaning 'मुख'. They should not be confused with the Urdu बदन = body.

परिहरै तीनिभ्रम जो आपहि पहिचाने — Going beyond delusions, and vision of the self—How are they related? Is vision of self a consequence of removal of delusions, or does knowledge of self enable us to get rid of delusions?

5

ऊधो — समस्त पद में ऊधो के बहाने कृष्ण की व्याजनिन्दा है। Mischief of Krishna fastened upon उद्धव. A story of a husband and wife where both scold the priest for each other's faults.

बर्तनहार = बर्तनेवाला — One who carries out an order.

झोंकत भार = भाड़ में झोंकना, भट्टी या आग में फेंकना।

साह — For साहु, from Sanskrit साधु।

चुगलनि कौं = चुग़लखोरों को।

तिहारी = तुम्हारी ( *viz.* कथनी करनी और रहनी ).

हम ब्रजनारि गँवार — By way of irony. हम is pl. in Hindi — वयम् and not अहम्. It is also sometimes used for singular e. g. कबिरा हम गुरु रस पिया।

अंधाधुंध दरबार — Chaotic rule or govt. ( धुंध = आँख का एक रोग जिसमें कोई वस्तु स्पष्ट नहीं दिखाई देती ). How shall we say that God is in the heaven and all is right with the world? Compare for the idea: 'दाताओं को तो बंधन पड़ता है, भिखारियों को दौलत चढ़ती है, चोरों की बड़ी इमारत होती है, दुश्मन को मुक्ति और सिद्धि मिलती है, सेवक तो चिथड़ी पहिनता है, पतिव्रता विपत्ति में पड़ती है, छिनाल वैकुण्ठ चढ़ती है। तान्याजी की ऐसी 'बानी' है — कि ऐसी अंधाधुंध सरकार है।.

6

अनुरागे — अनुरक्त हुए।

पञ्चदश — Because शङ्कर is पञ्चमुख and त्रिनयन. Unfortunately the function of the third eye of शङ्कर is to burn and not to enjoy.

हरषाने—हर्षित हुए।

पछिताने—Repented that he was now left with only eight eyes; otherwise, he would have enjoyed the छवि of राम with ten.

उछाहू— उत्साह हुआ; षडानन or कार्तिकेय was elated for another reason also. He could enjoy the beauty of राम, while it was not given to him to enjoy any other beauty, as he was a कुमार.

बिधि तें डवढ़—ब्रह्मदेव से ड्योढ़; one and a half times of ब्रह्मदेव.

सुलोचन—Here सु is not needed for metre.

लाहू—लाभ उठाया।

रामहि चितव—राम को देखकर।

सुरेस = सहस्राक्ष।

शाप परमहित माना —He regarded the curse as a boon.

सिहाना—may be connected with (1) श्लाघा करना to appreciate (2) ईर्ष्या करना—to become jealous.

*Note :* — In this पद Tulsidas exhibits an array of 5 different psychological emotions : (1) affection (2) repentence (3) elation (4) gratefulness and (5) appreciation or jealousy. That which lies at the back of all these emotions is the enjoyment of the छवि of राम.

7

लाज कीजै = लज्जा रखिये; Think of your fair name, O, Lord !

सवल = ( १ ) वलवती—Powerful; ( २ ) शवल = विचित्र—Variegated, *cf*. शंकराचार्य on शवल माया as opposed to pure माया ।

देखत, सुनत, सबै जानत हौं, तऊ न आयौं वाज । — *cf*. 'I see the better, but follow the worse'. 'Video meliora proboque, deteriora sequor' Virgil.

जानामि धर्मं न च मे प्रवृत्तिः, जानाम्यधर्मं न च मे निवृत्तिः ।
केनापि देवेन हृदि स्थितेन, यथा नियुक्तोऽस्मि तथा करोमि ॥
— दुर्योधन

( Another reading for केनापि देवेन is त्वया हृषीकेश )

केवट = Sanskrit कैवर्तः ( के-जले,-वर्तते ).

उतराई = Fee for crossing over ( Here भक्ति ).

निवाज or नवाज ( Persian ) = कृपा करनेवाला ।

8

लाज गई लोकन तें— I am not ashamed of the world for remaining naked.

वल *(m.)* in Hindi ; neuter in Sanskrit and Marathi.

स्याही = कालिमा, ( not साही = जिसके काँटों से कलम बनती है )
In Tulsidas' time, it was not known that the black spot was the cavity of a mountain. Poetically it represents a dear also. *cf.* मृगलाञ्छन.

वलि *(f.)* in Hindi. Sk. and Marathi have a different usage.

*Note* :—वलि जाना is better than वलिहारी जाना = न्योछावर होना । न्यासावर्त is allied to these but has a somewhat different connotation.

लोभ — ( object of पराये, subject of पराये being चरण ).

पराये = भगा देते हैं, परास्त करते हैं । *cf.* Sanskrit पलायन.

धन तें = विषयों से ।

*Note* :— Compare with the whole song the following Sanskrit उक्ति—' जीवनाशा धनाशा च जीर्यतोऽपि न जीर्यति '।

9

मन-पंछी = जीव रूप पक्षी ।

झरि जैहैं — *cf.* Kanarese ' उदुरुवबु '.

देही कौ = देह का । Contrast Sk. ' देहिनोऽस्मिन्यथा देहे ' ।

*Note* : — तनु is subject to any one of the three conditions viz. ( १ ) कृमि ( २ ) विष्ठा ( ३ ) खाक.

कहँ वह नीर, कहाँ वह सोभा कहँ रङ्ग रूप दिखैहैं — *cf.* Hamlet in the graveyard scene, " That skull had a tongue in it and could sing once. "

घिनैहैं = घृणा करेंगे — Will despise. Contrast Sanskrit घृणा which primarily means ' compassion. '

सवारे ( allied to सवेरा ) = शीघ्र ( And does not mean बाहर ) *cf.* ' प्रभु मिलो सबेरा ' ।

मनाना = मनौती करना, *cf.* Marathi नवस ।

मार ( *f.* )— Contrast Marathi ( *m.* ).

गवाँना = Marathi गमावणें ।

10

जाय चौकड़ी भूल— Forgets to leap on all fours.
*cf.* ' ग्रीवाभङ्गाभिरामं...पश्चार्धेन प्रविष्टः शरपतनभयाद्भूयसा पूर्वकायम्...पश्योदग्रप्लुतत्वाद्वियति बहुतरं स्तोकमुर्व्यां प्रयाति ' ।

चौकड़ी भूल जाना —To lose former gaity.

जगमग जगमग होय—Glitters, glistens. It is better to take it as an adverb than as a noun.

झिरना = स्रोत की तरह गिरना ।

झिरझिर रोवै—She weeps in streams.

जिन जोड़ी तिन तोड़ी —He who has joined has separated.
*cf.* ' God hath given and God hath taken away. Blessed be the name of the Lord.'

—*Job*.

11

पीर = गुरु —Teacher.

*Note* :—There are certain sects among Mohammedans in which there is पीरी-मुरीदी meaning गुरुशिष्य भाव or परम्परा ।

औलिया = पहुँचा हुआ फ़कीर ।

जङ्गम —Itinerant ascetic. *cf.* चरन्ती in Lingayats.

दरवेस = दरवेश, फ़कीर, साधु ।

चुण्डित = चोटीवाला, ( चोटियल – *opp.* दाढ़ियल ).

लोई = (१) लोग ; (२) कबीर की पत्नी का नाम ।

*Note* :— कबीर ने बहुत से पद लोई को संबोधित कर के कहे हैं ।

सरग रसातल— Denizens of heaven and the nether world.

सेस = (1) इतर लोकों के रहने वाले ; (2) Et cetera ; and others.

कविता = Here कवि.

वखानना— *cf.* Marathi वाखाणणें ।

आदेस=(1) प्रणाम, आज्ञा, उपदेश; (2) Used as an interjection like अलख among the Nirgunpanthis. For the idea in the poem *cf.*

असो ऐसे सकल ही गेले । परि एकचि राहिले ।
जे स्वरूपाकार झाले । आत्मज्ञानी ॥
—रामदास.

*Note* :—1. Kabir sanctions no psychical research, no planchette.

2. In spite of the apparent contradiction, which seems to exist between the first two lines and the remaining portion of the poem, *viz.* that those who go away from this world never return to it and that everybody who has come into the world, ( including all gods, goddesses, fakirs and so on, ) keeps on making a perpetual round, it seems that Kabir wants to suggest that, if one wishes to reach the goal of one's life, one has to do it now and in this world and that without the help of the Sadguru one cannot do it.

## 12

सात जनम पछितैहौ — Kabir here makes mention of seven births after man's death:— (१) भूत; (२) सुआ; ( ३ ) बन्दर; ( ४ ) बैल; ( ५ ) ऊँट; ( ६ ) गदहा, ( ७ ) कौवा ।

काँटे पर का = काँटे के नोंक पर का। *cf.* सूच्यग्रमृत्तिका in Mahābhārat.

मँडराने — From मँडराना = मण्डलाकार उड़ना ।

अधफड़ = आधे में फड़फड़ाकर — dropping down halfway and fluttering while falling through the air. On the reading अधभर or अधपर it would mean in the middle; half-way.

बैला —Pythagoras and the philosopher Jayatirtha are reported to have been oxen in their previous lives.

2

कोस पचास घरै माँ चलि हौं, बाहर होन न पैहौं। — All movement and no progress. *cf.* Also all movement and little progress; and all movement and even a regress.

खुरच खुरच ( An onomatopoeic word ) = Scratching or scraping.

घास ( *f.* ) in Hindi — ( *m.* ) in Marathi.

लादी = बोझ ( 1 ) of clothes in U. P. ; ( 2 ) of earth in South India. *cf.* the function of रासभ in न्याय philosophy. *cf.* here Dr. Johnson's definition of 'Oats' in his Dictionary.
Oats—Food ( 1 ) of men in Scotland, ( 2 ) of horses in England.

गुहराना = चिल्लाना ; Shriek.

For the phrase *cf.* समुझि मनहि मन रहिए in तुलसीदास।

नसेनी — From Sk. निःश्रेणी = downward ladder; *cf.* Gujarati निसरणी ; also Kanarese निच्चाणिके।

*Note :* — From the point of view of अलङ्कारशास्त्र, we have व्यञ्जना of वैराग्य in the whole poem, विरोधाभास in 'कोस पचास घरै माँ चलि हौं बाहर होन न पैहौं' and बीभत्स रस in 'भैले थल गहरे चोंच लगैहौं'।

13

सोधि के = शोधकर, खोजकर

वन में विपति परी —

*cf.* 'असम्भवो हेममृगस्य जन्म, तथापि रामो लुलुभे मृगाय।
प्रायः समापन्न विपत्तिकाले, धियोऽपि पुंसां मलिनीभवन्ति ॥'

— हितोपदेश

मिरग चरी = मृग चरता था।

*Note:* — 'मिरग चरी' may refer to Rama's story ( *cf.* वन में बिपति परी ) or may be taken independently.

गिरगिट — Symbol of change of colour or principle.

*Note:*— नृग became a गिरगिट because he nodded his head when a cow which was already gifted was again handed over in charity.

आपु — Refers to श्रीकृष्ण .

*Note:*— ' होनी होके रही ' is a blank line and does not rhyme with the preceding. होनी नाहिं टरी would have been a more metrical reading except for the fact that the word टरी occurs in the टेक.

होनी होके रही —

*cf.* अवश्यं भाविभावानां प्रतीकारो भवेद्यदि ।
तदा दुःखैर्नलिप्येरन् नलरामयुधिष्ठिराः ॥ १ ॥
अवश्यं भाविनोभावाः भवन्ति महतामपि ।
नग्नत्वं नीलकण्ठस्य महाहिशयनं हरेः ॥ २ ॥
यद्भावि न तद्भावि भाविचेन्न तदन्यथा ।
इति चिन्ताविषघ्नोऽयमगदः किं न पीयते ॥ ३ ॥
— हितोपदेश.

14

विछुरे = विछुड़ने पर, ( विछुड़ना from Sk. विच्छेद )

मिलन नाहिं होवे ( ज्यों ) तरुवर के पात — The leaves will not meet the tree ( nor themselves ! ).

*cf.* पात झड़न्त कहत हैं,
सुन तरुवर कविराय ।
अब के विछुड़े मिलन न होगा,
दूर पड़ेंगे जाय ॥

कफ कण्ठनिरोधी —

*cf.* कृष्ण त्वदीय पदपङ्कजपञ्जरान्ते
अद्यैव मे विशतु मानस राजहंसः ।
प्राणप्रयाण समये कफवातपित्तैः
कण्ठावरोधनविधौ स्मरणं कुतस्ते ॥

टूटी जात = खण्डित होती है, रुक जाती है, falters or fails.

मूढ़मति = (१) सम्मूढ़चेत माता पिता; ( २ ) हे मूर्ख मनुष्य ।

छिन इक माहिं कोटि जुग बीतत — One moment as long as a crore of Yugas. These are phenomenon of psychological time. Time lengthened in grief and shortened in joy. *cf.* Kabir दस अवतार एकरत राजै.

लगात ( Imperative ) = लगाओ or लगाते रहो ।

15

प्रेमनगर का अन्त न पाया— You have not reached even this end of the realm of devotion.

साजन— ( connected with सज्जन ) = सखा

सजनी— *cf.* ( Marathi ) साजनी = सखी

*e. g.* in ' जागृति पुसे साजणी, कवण बोलिले अंगणीं ' ।

परलिपार = उस पार

टूटी नाव ऊपर जा बैठा— *cf.* " यालागीं शतजर्जर नांवे । रिगोनि केविं निश्चित होआवें । "

गोता खावेगा = डूब जावेगा — ( गोता खाना = (1) to be drowned ; (2) to dive डुब्बी लगाना ; *cf.* गोताख़ोर = diver ).

---

## II CHAPTER

1

चुगाए = चुगाने से, by causing to pick up *i. e.* by feeding.

अरगजा = केसर, कपूर, चन्दन आदि का मिश्रण ।

मरकट भूपन अङ्ग — *cf.* the story of सीता and हनुमान.

खेह = धूल, राख — Dust.

धरै खेह अङ्ग — Another reading is ' धरै खेह छङ्ग ' ( छङ्ग = उत्संग ) ।

बान = arrow ; allegorically गुरुशब्द or ज्ञानोपदेश ( अजहल्लक्षणा )

2

चोलना (*m*) = चोला— A cloak or gown.

माया को— If genetive, it goes with फंदा ; if accusative, it is the object of बान्ध्यो.

काँछि = कच्छा — (१) नटों का अभिनय वेष ; (२) पेडू और जाँघ के जोड़ पर का तथा उसके नीचे तक का स्थान ; (३) धोती का वह भाग, जो इस स्थान पर से होकर पीछे खोंसा जाता है ।

कोटि कला काँछी देखराई = करोड़ों कलाएँ कच्छे में दिखलाईं । ( This may refer to कत्थक dance. )

3

काफ़ = (१) असत्य, झूठ ; (२) सब चीजें असत्य हैं ऐसा कहना ( जैसे भगवद्गीता में : " असत्यमप्रतिष्ठं ते जगदाहुरनीश्वरम् । "

फ़रमान = हुक्म, आदेश ।

पीव = प्रिय, पति, ईश्वर ।

निरखत चलै आपणी छाहीं— घमण्ड दिखाने के लिये । ( अपने को बलवान और सुन्दर समझनेवाले प्रायः अपने अङ्गों को देखते हैं ; किन्तु यह व्यक्ति अधिक घमण्डी होने के कारण अपनी छाँह भी देखता है । *cf.* ' ईश्वरोऽहमहं भोगी सिद्धोऽहं बलवान् सुखी ॥ )'

— भगवद्गीता

कुटुम्ब सूँ = परिवार से, बिरादरी से ।

मिसकीन = दीन दुखियों को ।

दोज़ख ( As contrasted with बहिश्त = स्वर्ग ) = नरक ।

*Note :*— This description of a Kafir by Dadu Dayal is almost identical with the description of the man of demoniac heritage in Bhagwadgita, Chap. XVI.

